मित्रद्रोह प्रकुर्वन्ति ये च विश्वासघातका ।
तेषा नाम न गृह्णन्ति पद्यादौ च विशेषत ।। इति ।

अभिशप्तत्वादस्य नाम न गृहीतमिति केचित । "अस्ति कश्चितवाग्विशेष" इति वनितोक्त्युपरोधात कश्चिदित्युक्तमिति केचित् । अस्य काव्यस्य कल्पितत्वात न नाम निर्देश इति कश्चित त न, एतत्प्रस्तावस्य प्रसिद्धत्वात । कश्चिदित्येव यक्षस्य नामेति केचित् (सुबोधा,) केचित्तु इह कश्चिद वसति चक्रे इत्यनेन वस्तुनिर्देशात विदिशादिनगर रेवादिनदी मूर्यादिवर्णनाच्च महाकाव्यमिदमित्याहु । तदयुक्तम तथाहि 'सगब धो महाकाव्य मुच्यते तस्य लक्षणम् आशीनमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वापि त मुखम्'इति सगबन्धो महाकाव्यस्य प्रधान लक्षण, अत्र तु नदभाव । तस्मात खण्डकाव्यत्वन्त्वस्य याव्यमेव । तथा च काव्यप्रदीप । 'एकदेशानुसारेण खण्डकाव्य विधीयते' इति ( सुबोधा ), अत्र इतिहास कथा प्रसिद्धापि नवार्था लिख्यते यथा कुबेरो मानसरोवरसम्भवकनककमलपरिरक्षणाथ य यक्ष नियोजयामास स जातु का तया सह क्रीडासक्ततया एकस्या रात्रौ निजगहे स्थित, अस्मिन्नवसरे दिग्गजा आगत्य मानसमालोडयामासु । ततो यक्षराज क्रुद्ध स्त्र्यासक्ततया पद्मरक्षा न कृता तत्व स्त्रीविरही ध्वस्तमहिमा च भवेति त शशाप । ततस्तदनुनयेन कातरकरण शापस्य वर्षावधिस्थितित्व चकारेति ( सुबोधा ), किसी ।

कालिदास की कृतिया मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तेरह बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्र थ मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —रघु० ( 6 ) शाकु० ( 3 ) कुमार० ( 2 ) विक्रम० ( 1 )

विस्तत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश '

**380 कस्य** (उ० 48 3 16 20 ) किम्+ङस, सवनाम, षष्ठी, एकवचन, जनस्य (सजी०) सुबोधा), ससारिणा (पचिका) किसको ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग प द्रह बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्र थो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —ऋतु (4) कुमार० (3) शाकु० (3) रघु० (2) विक्रम० (2),

विस्तत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश ।

**381 कस्याञ्चित्** (पू० 41 1 2 4 ) किम्+टाप्+ङि+चित, अव्यय, सवत्र वाससौख्य दशयति (विद्युल्लता), कस्याञ्चिदिति अनिर्दिष्टविशेषत्वात् सवत्र वडभीना सौलभ्य सूचितम् (सुबोधा), किसी ।

**382 काञ्चनीवासयष्टि** (उ० 18 1 4 12) काञ्चनी+सु विशेषण, प्रथमा, एकवचन, काञ्चनस्य विकार काञ्चनी, (चरित्र) काञ्चनस्य विकार काञ्चनी सौवर्णी (सजी), वासाथ यष्टिर्दण्ड (पचिका) काञ्चनी हिरण्मयी । काञ्चनस्येय काञ्चनीया काञ्चना मयडेव न तु अत्र । तथा च

पुरा दानवमुख्याना विश्वकर्मा बभूव स ।
तेनेद काञ्चनमय निर्मित पुरमुत्तम"मिति ।।

रामायणमिति केचित् । तत्र प्रमाणम् "पुरी द्रक्ष्यसि काञ्चनी"मिति भट्टि । "स काञ्चने यत्र मुनेरनुज्ञये"ति माघ । वासयष्टिर्निवासस्तम्भ । उच्यतेऽस्मिन्नितिवास, वसन वा वास । "यष्टि हरिलताशस्त्रभेदयोर्बद्धदण्डके" इति विश्व (सुबोधा), काञ्चनी काञ्चनस्य विकार काञ्चनी । सोने की बनी हुई । वासयष्टि —वासार्थं वासार्था वा यष्टि । पक्षियो के बैठने का डण्डा, अर्थात् छत्ता ।

काञ्चनस्येयमिति काञ्चनी [काञ्चन+अण्+डीप]' । यहाँ विकार को सूचित करने के लिए 'अण' और स्त्रीलिङ्गाथ 'ङीप्' आया है । 'वासाय यष्टि वासयष्टि ।' बसेरा लेने के लिए

बने अडडे को 'वासयष्टि' कहेंगे । 'यष्टि' का कोश यहा भरतमल्लिक ने दिया है । वास से यहा आशय 'अवस्थान' या 'टिकना' अथवा 'बसेरा लेना' है—"वासा वेश्म यवस्थाने" (अनेकार्थसग्रह) । यह अग्रेजी के 'टी' (T) के आकार का बना 'अडडा' है । यहा उदात्त अलकार है और उसका प्रयोजक 'काञ्चनी' पद है ।

**383 काङ्क्षति** (उ० 17 4 16 38) काङ्क्ष+लट, अन्यपुरुष, एकवचन, तिङ त, आकाक्षति (चरित्र), अभिलषित (सुबोधा) चाहता है ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त रघुवश मे इसका प्रयोग एक बार (6 69,) हुआ है ।

**384 कातरत्वम** (उ० 48 2 15 19) कातर+त्व+अम, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, भीरुत्वम (सजी), अधैर्यम (पचिका), अधैर्यम, "अधीरे कातर" इत्यमर (सुबोधा) कातरताया भाव, कातरत्वम । यहा पर 'कातरता+त्व' न बनकर 'कातरत्व' बनने का कारण पुवद्भाव है जिसका मूल "त्वतलोर्गुणवचनस्य" यह वार्तिक है । कातर का अर्थ यहाँ अधीरे है—"अधीर कातर" अमरकोश भय, कायरपन को ।

**385 कातरेण** (उ० 16 3 13 35) कातर, टा, विशेषण, ततीया, एकवचन, भययुक्तेन (चरित्र), भीतेन, 'भय चात्र सान दमेव, तु तुल्यश्रवणदर्शनात । श्रवणात्कीर्त्तनाद्वापि सान दाभियथा भवेत ॥ इति **रसाकरे** दर्शनात् (सजी), अधीरेण (पचिका), व्याकुलेन (सुबोधा), मल्लिनाथ के मत मे यह भय आनन्दयुक्त ही था, क्योकि प्रिय वस्तु की स्मृति कुछ आनन्द भी देती है । इसका भाव श्री कर्माकर ने अच्छा खोला है । यह क्रीडाशैल मेरी पत्नी को बहुत प्रिय था । हम दोनो यहा बैठकर चहचहाते पक्षियो और फूलो से भरी वापी, उद्यान आदि को देखकर सुखी रहा करते थे । मै प्रिया के साथ बहुत सा समय उस पर बिताया करता था । परन्तु 'ते हि नो दिवसा गता ' पता नही मेरी प्रिया अब इस पर्वत को देखकर मेरी स्मृति से कितनी सतप्त होगी तथा उस पर्वत की ही अवस्था जाने कैसी होगी । इन विचारो से यक्ष घबरा उठता है । अत्य त स्नेहाविष्ट होने के कारण अशनिपात, तूफान आदि अनिष्टो की आशका से कातर हृदय से मै उसी को याद कर रहा हूँ । मेघ ठहरे तुम, वज्र भी गिरा सकते हो और तूफान से उसे तहस नहस भी कर सकते हो । इस अधीर चित्त की आवाज को पूर्ण सरस्वती के शब्दो मे पढिए— "कातरेण अतिस्नेहाविष्टत्वात तत्तदनिष्टमशनिपातचण्डवातादिकमुत्प्रेक्ष्य सभयनेत्यर्थ । × तमेव स्मरामि तादृश क्रीडाशैलमेव भावयामि, न पुनर यत्र मनो धावति । ततश्च पुनर्गृहगमन तमक्षत तथाविधमेव तया सहापि नाम पश्येयम् ? इत्यौत्सुक्य ध्व यते ।" मल्लिनाथ की सहृदयता उन्हे 'कातर मन' मे सानन्द भय की कल्पना करने को विवश कर रही है क्योकि उन्होने 'रसाकार' से रट रखा था कि—"वस्तूनामनुभूताना तुल्यश्रवणदर्शनात । श्रवणात कीर्तनाद् वापि सान दाभीयथा भवेत ॥"

**386 काननाम्रै** (पू० 18 1 3 19) कानन+ङस्+आम्र+भिस्, तत्पुरुष, सज्ञा, ततीया, बहुवचन, विपिनरसाल । आम्रश्चूतोरसालोऽसौ सहकारोऽतिसौरभ । इत्यमर (चरित्र), वनचूतै (सजी), तद्वनरूढचूतद्रुमै । अनेन जनानुपभोग्यत्वात् समग्रफलजालकञ्चुकितविटपसञ्चयत्वमुक्तम । (विद्युल्लता), वनाम्रवृक्षै (सुबोधा), काननाम्रैरित्यनेन आम्रकूटस्या वर्थता ध्वनिता (सुबोधा), काननेस्थिता आम्रा स्वनामख्याता वृक्षा काननाम्रा । **केचित्तु** वलयाकारपक्तिवेष्टनाकृतिराम्र काननाम्र इत्याहु । काननाम्रो वनाम्र इतिख्यात आम्रविशेष **इति केचित** । (सुबोधा) जगल के आमो से । कानने भवा, काननस्य वा आम्रा वै ।

**387 काननोदुम्बराणाम्** (पू० 45 4 14 90) कानन+सुप्+उदुम्बर+आम्, तत्पुरुष, सज्ञा, षष्ठी, बहुवचन, उदुम्बरफलानाम् । कृद्योगे षष्ठी (प्रदीप), कानने वने यानि उदुम्बराणि तेषाम् (चरित्र)

काननेषु वनेषु उदुम्बराणा ज तुफलानाम, 'उदुम्बरो ज तुफलो यज्ञाङगो हेमदुग्धक' इत्यमर (सजी), वनगतयज्ञाङ्गतरुफलानाम । 'क्तकमणो कृति इति कमणि पष्ठी । अनेन परिणतोदुम्बर-फलशरण्याना आरण्यकाना जीवातुहेतुरिति व्यज्यते (विद्युल्लता), वनभवोडुम्बरवृक्षफलानाम, उडुम्बरो यज्ञडुमरि इति ख्यातो वक्ष, "उडुम्बरे ज तुफलो यज्ञाङ्गो हमदुग्धक" इत्यमर । अत्र उडुम्बरफल, 'द्विहीन प्रसवे सव 'मित्युक्ते, । उडुम्बरो डुमुरि इति ख्यातो वक्ष इत्य ये । (सुबोधा) जगली अजीरो के ।

**388 कान्त** (उ० 17 1 6 70) का त + सु, विशेषण, प्रथमा, एकवचन, कमनीय (सजी), कमनीय (सुबोधा), सु दर और कमनीय (= इष्ट) इस पद के द्वारा यक्ष केसर के प्रति अपने स्नेह को व्यक्त कर रहा है ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० मे एक बार (3 39,) हुआ है ।

**389 कान्तया** (द्विवार प्रयुक्तम्) उ० 14 3 13 31, 18 3 12 57, का ता + टा, सज्ञा, तृतीया, एकवचन, वल्लभया (चरित्र), स्त्रिया (चरित्र उत्तर 18), प्रियया (पचिका 14) प्रियया (सुबोधा 14), प्रेयस्या (सुबोधा 18), √कम + क्त + स्त्री आ + ततीया एक व० । इस पद का प्रयोग यक्ष के अपनी पत्नी के प्रति आद्र और गाढ प्रेम का परिचय देता है । साथ ही का तार्वधित होने के कारण 'म दार' वृक्ष के प्रति भी परम स्नेह का प्रकाशन करता है ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त रघु० मे इसका प्रयोग एक बार (8 95,) हुआ है ।

**390 कान्ताविरहगरुणा** (पू० 1 1 2 10) का ता + डस + विरह + टा + गुरु + टा, पष्ठी तत्पुरुष-गभ ततीया तत्पुरुष, विशेषण, कान्ताया वल्लभाया विरहो वियोगस्तेन गुरुदुवहस्तेन **अथवा** का ताविरहे गुरुरिव गुरुरुपदेशक तेन (स्त्रीवियोगित्वेऽमुष्या मनुष्यपरिज्ञानत्वात्) मध्यम पदलोपि पष्ठी तत्पुरुषगभ बहुव्रीहि समास (चारित्र), का ताविरहेण गुरुणा दुभरेण दुस्तरेणेत्यथ (सजीवनी), प्रियतमावियोगोपदेशाचार्येण, स्वप्नेऽप्यविदित विरहदु खम्यास्य ईदशो दयिताविियोग इति शापे नवोपदिष्टत्वात स गुरुरित्युच्यते, अज्ञातज्ञापक वसामा येन, 'स मारतसुतानीतमत्रौपविहृतव्यथ । लडकास्त्रीणा पुनश्चक्रे विलापाचायक शर ॥' इतिवत । का ताविरहेण गुरुणा अलघुना दुभरेणेति केचित । अनेनव का तातिसक्तिमूल वमपि प्रमादस्यावगम्यते, अ यथा तद्विरहस्यानुपपत्ते शापस्य । (विद्युल्लता), अत्र रूपकमलडकार (विद्युल्लता), कान्ताया प्रियाया विरहेण विच्छेदेन गुरुण दुवहेण दु सहेन महतेति यावत । का तविरहे गुरुरिव उपदेष्टेत्र आचाय इव ईदगय का ताविरह इत्युपदिशति शाप इति भाव **इत्यन्ये** (सुबोधा), का तिनाकान्ता, अत्र आदित्वादन । का ति शोभा, सा यथा—

"रूपयौवनलावण्यैरुपभोगोपवहितै ।
अलडकरणमडगाना शोभेति परिकीर्तिता ॥" इति ।

ईदशनायिकाविरहेयुक्त शापस्य महत्त्वम् (सुबोधा),

पत्नी के वियोग से असह्य बने हुये, यहा 'भार्या' शब्द का प्रयोग न कर कवि ने जान बूझकर कान्ता (प्रेयसी) का प्रयोग किया है । गुरु—भारी, दु सह, सहन करने मे कठिन ।

**391 कान्तिम** (पू० 15 3 14 36) का ति + अम, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, दीप्तिम् (चरित्र), शोभाम् (सजी), दीप्तिम् (सुबोधा), का ति दीप्ति, तथा च—

"शोभव कुसुमास्त्रेण पूरिता कान्तिरुच्यते ।

कान्ति, शोभा यस्य तादृशस्य इन्दोश्चन्द्रस्य (सुबोधा) शोभा को।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग चार बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० मे दो बार (3 15, 7 78,) तथा ऋतु० मे एक बार (6 5,) हुआ है।

**392 कान्तिमत्** (पू० 31 4 19 54) कान्ति+मतुप्+सु, विशेषण, प्रथमा, एकवचन, सश्रीकम (चरित्र), कान्तिरस्यास्तीति कान्तिमत् उज्वल सारभूतमित्यर्थ (सजी), साक्षात्स्वर्गतोऽपि शोभातिशययुक्तम्। 'मन प्रीतिकर स्वर्गो नरकस्तद्विपर्यय इत्युक्तत्वात मन प्रीतिकरत्वस्यातिशयेनात्र विद्यमानत्वादिति भाव (विद्युल्लता), प्रशस्तशोभायुक्तम् (सुबोधा), उज्ज्वल।

**393 कान्तोदन्त** (उ० 39 4 20 48) कान्त+ङस+उदन्त+सु, तत्पुरुष, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, कान्तस्य वल्लभस्य उदन्तो वार्ता तो (चरित्र), कान्तस्य उदन्तो वार्ता कान्तोदन्त, 'वार्ता प्रवृत्तिवृत्तान्तरुदन्त स्यात्' इत्यमर (सजी), वल्लभवृत्तान्त (पचिका), प्रियवार्ता (सुबोधा) कान्तस्य उदन्त। पति का समाचार। कान्तोपान्तात सुहृदुपगम —पा० भे० प्रिय के पास से मित्र का आना। यह तभी सुखकारक होता है जब सुखद स देश लाये। यह भाव छपे पाठ से ही सीधा निकल आता है। √कमु कान्तौ' (भ्वादि०) धातो क्त। "यस्य विभाषा" (7 2 15) इति नेट्। अनुनासिकस्य क्विझलो क्डिति" (6 4 15) इति दीर्घ। 'उदगतोऽन्तो यस्य स उदन्त।' "उदन्त साधुवार्तयो।" यहाँ पर 'उदन्त' शब्द वार्ता के अर्थ मे और 'कान्त' शब्द पति के अर्थ मे आया है—"कान्तानार्याम् प्रियङ्गौ स्त्री, शोभन त्रिषु, ना यवे। लोहे च चन्द्र सूर्याय पर्यायात तु शिलासु च॥" (मेदिनी)। पूर्ण सरस्वती ने 'कान्तोपान्तात सुहृदुपगम' पाठ माना है। परन्तु जो निवृति कान्तोदन्त के सही सही प्राप्त करने से होती है वह सुहृदुपगम से एक विरहिणी को कभी भी नही हो सकती। कालिदास ने शोकदशा मे सुहृदुपगम को शोकसवर्धक ठहराया है—"स्वजनस्य हि दु खमग्रतो विवृतद्वारमिवोपजायते।

**394 काम्** (उ० 50 4 28 44) किम्+टाप्+अम्, सर्वनाम, द्वितीया, एकवचन, वनिताम् (पचिका), स्त्रिय (सुबोधा) किसी (रमणी) से।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग चार बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० मे दो बार (3 8, 7 18,) तथा शाकु० मे एक बार (7 19,) हुआ है।

**395 कामचारिन्** (पू० 66 2 13 24) काम+चर+णिनि+सु, विशेषण, सम्बोधन, एकवचन, अनेन सर्वचारित्व कामुकत्व च विवक्षितम (प्रदीप), स्वेच्छागामिन, कामचारिन्नित्यनेन कामचारित्वात पूर्वमपि गतोऽसि, अत पूर्वदृष्टा पुनर्दृष्ट्वा स्मरण ते भविष्यति, दर्शनामात्रादेव सेयमलकेति ता प्रत्यभिज्ञास्यसीत्यर्थ इति सूचितम। (सुबोधा) कामेन चरति इति, अथवा, कामचारोऽस्य अस्ति इति। देखो पद्य 6–जानामि त्वा प्रकृतिपुरुष कामरूप मघोन।' श्री साधुराम इसका अर्थ 'कामरूप=आसाम मे विचरने वाला' भी करते है। देखो उनकी भूमिका पृ० XII उनका सुझाव अपुष्ट कल्पनाओ ( Hypotheses ) पर आधारित होने से विचारणीय ही है। हे स्वच्छन्दचारी।

**396 कामम** (पू० 65 2 6 22) अव्यय, यथेष्टम्। इद सर्वशेषम (प्रदीप) यथेच्छम (चरित्र), यथेष्टम् (सजी), कामात् स्वेच्छया। कामादित्यस्य सर्वत्र हेतुता। केचित्तु कामात् कामरूपात क्षणमुखपटप्रीति कुर्वन्, "कामरूपोऽपि काम स्या" दित्युत्पलिनीत्याहु (सुबोधा), मल्लिनाथ ने इसे निर्विशे के साथ जोडा है। सारो० इसे कुर्वन् के साथ जोडती है। श्री पाठक सारो० की रचना को अच्छा मानते हैं। हमारे विचार मे मल्लिनाथ के अन्वय मे अर्थ सुन्दर बन जाता है।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग चौबीस बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —रघु० (13) शाकु० (7) ऋतु० (2) कुमार० (1)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश'

**397 कामरूपम्** (पू० 6 2 8 22) काम+ङस्+अनुरूप+अम, विशेषण मध्यम पदलोपितत्पुरुष समास, इच्छाधीनविग्रहम। इद विशेषण दुर्गादिगमनार्थम्। वक्ष्यति 'तेनोदीची दिशमनुसरेस्तय गायामशोभी'—'गत्वा सद्य कलभतनुतामिति च (प्रदीप), स्वेच्छाचारिणम (चरित्र), इच्छाधीन-विग्रहम्। दुर्गादिसचारक्षममित्यथ (सजी,, कामतो रूप यस्य तम। अणिमाद्यष्टसिद्धिसम्पन मित्यर्थ। एतच्च 'पुष्पमेघीकृतात्मा इत्यादीनामुपरि वक्ष्यमाणाना निर्वाहकतयापानम् (विद्युल्लता), इच्छानुरूपधारिणम्। कामरूपमित्यनेन इन्द्रामात्यत्वेऽपि स्वेच्छाधीनकायत्वादीदृशरूपता। अतएव दुर्गस्थलादौ गुरुलघुभावाद्यायततया निर्विघ्नगतिध्वनिता। सन्देशनयनयोग्यता च। कामरूपत्व वक्ष्यति च 'पुष्पमघीकृतात्मेति'।

केचित्तु प्रकृत्या स्वभावेन पुरुष मघोन कामेन रूप यस्य तादश इन्द्रच्छया नानारूपग्रहीतीत्यथ इत्याहु —देवादिकाम्य जामात्रोवर श्रेष्ठे पुनस्त्रिषु।

मनागिष्ट भवेत क्लीव केचिदाहुस्तदव्ययम॥ इति

रतिदेव (सुबोधा),

कामन रूपाणि यस्य, तम। इच्छानुसार रूप धारण करन वाला—

नानारूपधरास्ते तु महाधीरस्वनास्तथा।
कल्प ते वष्टिकर्तार सवर्ताग्नेर्नियामक॥

**398 कामार्त्ता** (पू० 5 4 16 50) काम+टा+आत्त+जस, सज्ञा, प्रथमा, बहुवचन, कामेन मन्मथेन आत्ता पीडिता प्राणिना (चरित्र), मदनातुरा (सजी) मन्मथपीडिता (सुबोधा) मन्मथोमत्तचित्ता (विद्युल्लता), कामेन आर्त्ता। आर्ता—आ+ $\sqrt{}$ऋ+क्त+पु० प्रथमा बहुवचन।

**399 कामिन** (उ० 10 4 14 77) कामिन्+जस, सज्ञा, प्रथमा, बहुवचन, कामुका (सजी) अतिशयेन कामो येषा ते। काम+इन्। यहाँ 'इन प्रत्यय अतिशय अर्थ मे आया है। कामी—छला।

कालिदास की कृतिया मे प्रस्तुत पद का प्रयोग छह बार हुआ हे। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग ऋतु० मे दो बार (1 3, 5 9,) तथा रघु० (19 5,) विक्रम० (4 11,) मालवि० (3 14,) मे एक-एक बार हुआ है।

**400 कामिनी** (पू०66 4 22 48) कामिनी+सु, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, स्त्री (सजी,) विलासिनी (सुबोधा), यहा आकर यक्ष की कामवासना बहुत तीव्र हो जाती है। इस पद्य मे दोनो ही वणन और प्रमुख शब्द इसी भाव के द्योतक हैं।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग चार बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इस पद का प्रयोग ऋतु० मे दो बार (3 26, 5 12) तथा रघु० (9 69) मे एक बार हुआ है।

**401 कामिनीनाम्** (उ० 11 4 18 52) कामिनी+आम्, सज्ञा, षष्ठी, बहुवचन, अभिसारिकाणाम (सजी), अभिसारिकाणाम् (पचिका), अतिशयितकामाना। कामोऽतिशयेनास्त्यासामिति कामिन्यताश्च भवमपहायाभिसरन्त्येव। तथा च—

प्राकारभित्तिदृढपञ्जररक्षिवर्गैस्तिष्ठन्ति बद्धगतयो हर्यसिंहनागा।
स्त्रीणान्तु चित्तशयसारधिनोदिताना नालङ्घ्यमस्ति भुवनत्रितयेऽपि-किञ्चि''दिति॥ (सुबोधा)

अर्थात अभिसारिकायें। जो स्त्रियाँ कामावेग से पीडित होकर अपने प्रेमी के पास रमण करने के लिए रात को गुप्त रूप से नीले कपडे आदि पहनकर जाती है और सूर्योदय से पहले अपने

घर लौट आती है उ हे अभिसारिका कहते है। अतिशयेन काम विद्यते आसामिति कामि य, तासाम। इसका अथ यहा अभिसारिकाये है। साहित्य दपण म अभिसारिका की इस प्रकार व्याख्या की गइ है— अभिसारयते का त या म मथवशगना। स्वय वाऽभिसरत्यपा धीरुक्ताऽभिसारिका अर्थात जो कामपीड़ित हुई स्त्री प्रेमी का अपने पास बुलाती है, अथवा उा नय उसके पास जाव वह अभिसारिका कहलाती है।

जिस स्त्री के अ दर कामवासना अत्यधिक बढ जाती हे उसे कामिनी कहते हैं। भानुजि दीक्षित ने लिखा हे—भूयान् कामोऽस्या। इनि (5 2 115)। अर्थात 'काम' शब्द से अत "इनिठिना" सूत्र से कामिन्' बनेगा और उससे 'ङीप' लगाने पर 'कामिनी। यहा कामिनी अभिसारिका के अथ मे प्रयुक्त है। सा० द० के अभिसारिका के लक्षण के अनुसार सारा प्रभाव 'मन्मथ का हे। उसी क परवश होकर कामिनी या तो स्वय प्रियतम के पास जाती है या उसका अपने पास बुलाती है। इसी कारणवश 'कामिनी और 'अभिसारिका टीकाकारा की दष्टि मे पर्याय हा गय। ऋतुसहार म कालिदास ने ऐसी स्त्रियो को 'प्रकामा' कहा है —

निपातय त्य परितस्तटद्रुमान प्रवद्धवेग सलिलरनिमन।

स्त्रिय प्रकामा इव जातिविभ्रमा प्रयाति नद्यस्त्वरित पयानिधिम्॥(2 7)

शुभङ्कर के लक्षण म 'अभिसारिका' और 'कामिनी का सामा याधिकरण्य एव उद्दाम मन्मथा हान का भाव काफी स्पष्ट ह —

'उद्दामम मथमहाज्वरवपमाना रोमाञ्चकण्टकित लोक्तल वह ती।

नि शङ्किनी व्रजति या प्रियसङ्गमोत्का सा कामिनी किल भवेदभिसारिकेति॥"

कालिदास की कृतिया म प्रस्तुत पद का प्रयोग दा बार हुआ ह। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० म एक बार (19 48,) हुआ है।

**402 कामिलक्ष्येषु** (उ० 12 3 15 45) कामिन+जस+लक्ष्य+सु, कमधारय, सप्तमी, बहुवचन, कामिन एव लक्ष्याणि शरव्याणि तेषु (चरित्र कामिन एव लक्ष्याणि तेपु (सजी, कामिष्वव शरव्येषु। कामिलक्ष्यष्वित्यनेन यदि कामश्चाप न वहति तर्हि स्त्रीणामेव कथ तद्विकार इति निरस्तम। कामिनो युवान पुरुषा एव लक्ष्याणि तेपु विषय चाप न वहतीत्यथ (सुबोधा), कामिन एव लक्ष्याणि तेपु। लक्ष्यते इति लक्ष्यम— $\sqrt{}$लक्ष्+ण्यत्। लक्ष्यरूपी प्रेमिया पर या कामीजन रूपी लक्ष्या, निशाना पर।

**403 कामी** (पू० 2 1 6 22) कामिन्+सु, विशेषण, पथमा एकवचन, इति पद आश्रमवासित्वेऽपि तस्य तप परत्व नास्तीति सूचयितुम (प्रदीप) कामुक (चरित्र०, सजी०) कामोऽस्यास्तीति कामी। अतिशायने मत्वर्थीय। अत एवालङ्करणमकरोत् 'नाकामी मण्डनप्रिय' इति वाचनात् (चरि०) कामो राग, तद्वान रागी सन्, रागविषयवियुक्तो य तस्य दु खासिका कथ कथ्यतामिति भाव (विद्युल्लता), सर्वेन्द्रिय प्रियानुभावरसिकस्तदगनचि तत्वात—

त्वदक्षिरसना श्रोत्रघ्राणानामनुलोभत।

प्रवृत्तिविषये स्वे स्वे काम कामविदा मत॥ इति **भावसर्वस्वम्**।

किवा प्रबलकाम, किवा कामी रागी न तु आश्रमस्थत्वात् शान्त। (सुबोधा), कामीति अतिशये ऽस्त्यर्थे इन् (सुबोधा), कामसन्तप्त (यक्ष) ने।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (16 40,) तथा विक्रम० (2 4,) मे एक एक बार हुआ है।

**404 कामुकत्वस्य** (पू० 25 2 9 21) कामुक+त्व+ङस्, सज्ञा, षष्ठी एकवचन, कामितायाः (चरित्र), विलासितायाः, 'विलासी कामुक कामी स्त्रीपरोरतिलम्पट' इति शब्दार्णवे (सजी) सलिलपानतृष्णायाः, विषयरसिकतायाश्च (विद्युल्लता), कामितायाः (सुबोधा), विलासिता का।

**405 कालक्षेपम** (पू० 23 2 7 16) काल+डस+क्षेप+अम, तत्पुरुष, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन विलम्बम (चरित्र), कालविलम्बम, क्षेपो विलम्बे नि दायामिनि विश्व (सजी), प्रकृतकार्यानुप योगेन कालस्य यापनम (विद्युल्लता), कालविलम्बम (सुबोधा), समय के विलम्ब की ।

**406 काले**-(काले)-(पटवार प्रयुक्तम) पू० **12 3 12 23, 12 3 13 24, 37 1 6 10, 42 1 2 2, 66 3 16 27, उ० 36 1 2 2,** काल+ङि, वीप्साया द्विपयोग, अस्य मया सहसत्यमस्तीति कुतोऽवगम्यते इति अपेक्षाया आह काले काले इति । प्रति वर्षासमय सुहृदसगमकालश्च विरजित (प्रदीप), वर्षाकाले इत्यर्थ (66 प्रदीप), सर्वास्मिन समागमसमये (चरित्र), समये (चरित्र 37), समये, वषतौ इत्यथ (चरित्र), निशीथे (चरित्र 36,) प्रतिप्रावटकालम, सुहृदसमागमकालश्च कालशब्देन उच्यते, वीप्साया द्विरुक्ति (सजी, सूर्योदयकाले (सजी 42), मत्काल इत्यर्थ, कालस्य मत्मेघसमारण्याद 'व' इति बहुवचनम् (सजी), त्वदुपापणकाले (सजी 36, अद्धरात्रसमये ( पचिका 36), प्रतिप्रावडारम्भे, तदानीमेव भवदागमननियते (विद्युल्लता 12), प्रतिवपम (सुबोधा 12) वर्षासु (सुबोधा 66), कालेऽपि स याकाले यदि न गच्छसि तदा काला तरेऽपि सुबोधा 37), समये (सुबोधा) प्रत्येक (वषा) काल मे । समय म ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत द्विरुक्ति का प्रयोग दो बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे एक बार ( 4 6,) हुआ है ।

**407 कार्श्यम** ( पू० **30 4 13 55** ) कार्श्य+अम, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, कृशत्वम (चरित्र), इय पञ्चमी मन्मनावस्था, तदुक्त रतिरहस्ये—'नयनप्रीतिप्रथम चित्तासङ्गस्ततो अथ सकल्प । निद्राच्छेदस्तनुता विषयनिवत्तिस्त्रपानाशा ।। उन्मादो मूर्च्छामृतिरित्यता स्मरदशा दसैव स्यु इति (सजी) जलहीनता शरीरतनुता च (विद्युल्लता), दौर्बल्यम (सुबोधा), दुबलता को ।
कृशस्य भाव । कृश+ष्यञ ।

**408 किस्वित्** (पू० **14 1 5 7**), अव्यय, इति वितर्के (प्रदीप), इति वितर्के (चरित्र), किंस्वित शब्दो विकल्पवितर्कार्थादिषु पठित (सजी), कि शब्दो विकल्पे । स्विच्छब्द प्रश्ने । 'क्षेपे विकल्पे किम्' इति, 'प्रश्ने विकल्पे तु स्विच्च' इति वजय ती (विद्युल्लता), किंस्विद्वितर्के किम (सुबोधा), ननु अद्रे श्रृङ्ग हरति पवन इत्यनेन कथ वितर्क सम्पद्यते, यतो वितर्क उभयकोटयवलम्बी भवति, यथा स्थाणुर्वा पुरुषो वेति, तत कथमय सशय । उच्यते, किमिद श्रृङ्गमुत मेघ इति गम्य बुद्धिसिद्धकोट यन्तरम, अथवा मौग्ध्यादेककोटयवलम्ब्यपि सशय तथा च मौग्ध्यमुदाहृत भवति—

"सत्यमेवा यदेशेऽपि विद्यते शशलाञ्छन ।
ते वृक्षा कीदशा नाम येषा मुक्ताफल फलम ।।" इति (सुबोधा)

क्या ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० मे एक बार (3 35,) हुआ है ।

**409 किञ्चित्** (त्रिवार प्रयुक्तम) (पू० **16 4 14 62, 44 1 2 4, उ० 39 4 23 60,** किम+सु+चित, समास, विशेषण, प्रथमा, एकवचन, ईषत् (चरित्र), ईषत (चरित्र 44), मनाक (चरित्र 39), ईषत (सजी 44), ईषत (सजी 39), ईशत (सुबोधा 16), किञ्चिदिति धारणक्रियाविशेषण करेणेपन्निवारिनमिवेति (विद्युल्लता 44 ), ईषत (सुबोधा 44), अल्पहीन सङ्गमप्राय इत्यथ (सुबोधा उ० 39) कुछ ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग पैंतीस बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है—रघु० (14) शाकु० (9) कुमार० (5) ऋतु० (2) विक्रम० (1) मालवि० (1)

विस्तत विवरग के लिए द्रष्टव्य प्रम्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश ।

**410 कितव** ( उ० 50 4 26 42 ) कितव+सु, सम्बोधन, एकवचन, विशेपण, धूत्त (प्रदीप), धूत्त (पचिका), धूत्त (सुबोधा) कितवेति युक्तसम्बोधनम्, अयम्त्रीरमणेन वञ्चकतया धूतत्वस्य विद्यमानत्वात् (सुबोधा) 'धूत' । यहाँ यह प्रेम सम्बोधन है । इसकी व्युत्पत्ति यास्क ने 'कितव अस्ति' दी है । इससे यहा यह भी ध्वनि निकलती है—धूत ! तुम्हे मेरे दुख से क्या प्रयाजन । बताना तो नही चाहिए। पर बताती हूँ।' इसकी अन्य व्युत्पत्तिया—'कित वायति' और 'कितेन वाति' दी जाती है ।

**411 किन्नरीभि** (पू० 59 2 9 20) किन्नरी+भिस, सज्ञा, तृतीया, बहुवचन, किन्नरस्त्रीभि (सजी), किंपुरुषाङ्गनाभि (सुबोधा), ये किन्नरा की स्त्रिया है । किन्नर एक देवयोनि है । इनके मुख घोड के और शेष शरीर मनुष्यो के से हाते हैं । कुमारसम्भव 1 8 की टीका मे नारायण ने किन्नरा का विवरण इस प्रकार दिया है—अश्वमुखा अनश्वमुखाश्चेति द्विविधा किंनरा । अश्वमुखा मुख व्यतिरिक्तेषु गात्रेषु नराकृतय । अनश्वमुखास्तु मुखे नराकृतय इतरत्र पश्वाकृतय । ये देवताओ के गायक है । ऐ० 2 8 के अनुसार 'यज्ञ न करने वालो' अर्थात्–'परोपकार मे, कर्त्तव्यपालन म स कर्मों आदि मे रुचि न रखने वाला' व्यक्ति किंपुरुष=किनर कहलाता है । इस स्थल पर सायण ने उसका व्याख्यान 'वानरजातीय' किया है । यह माननीय नही । अश्वमुख का भाव 'बडा मुह छाटी बात' प्रतीत होता है । इनके देवताओ के गायक होने का मूल मृग्य है । सम्भव है कि नर यज्ञ से विमुख होकर गान मे मस्त रहते हो । इस पद की व्युत्पत्ति–कुत्सिता नरा किन्नरा दी जाती है। किन्नर नर देवो की श्रेणी है ।

**412 किन्नरै** (उ० 10 2 6 37) किन्नर+भिस्, सज्ञा, तृतीया, बहुवचन, किम्पुरुषै । किम्पुरुषा के। द्रष्टव्य—'किन्नरीभि ' पद ।

**413 किम्** ( द्विवार प्रयुक्तम ) पू० 17 4 18 76, उ० 50 2 12 14 किम् +सु, सर्वनाम, प्रथमा, एकवचन । क्या ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग एक सौ अस्सी बार हुआ । मघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रथो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —शाकु० (69) विक्रम० (38) रघु० (28) कुमार० (21) मालवि० (20) ऋतु० (2)

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश '

**414 किमपि** (द्विवारम् प्रयुक्तम) उ० 50 3 14 26, 51 3 3, अव्यय, किंचित । अतितुच्छमित्यर्थ (प्रदीप), केन वा निमित्तेन इत्यथ (सजी०), किंचिन्निमित्तम् (सजी० 51,), केनापि निमित्तेन (पञ्चिका 51,), कुतोऽपि हेतो (पञ्चिका), अनिवचनीयम् अनभिव्यक्ताक्षर यथा स्यात्तथा। किमपीति निद्रादशाया वाक्यास्फुटत्वबोधकम् (सुबोधा० 50), अनिर्वचनीय स्वरूपान् (सुबोधा० 51), किसी अज्ञात दुखदायी कारण से । (सुधीर० 50), किसी अज्ञात कारण स जो इस मत के अनुयायियो को ही ज्ञात है । इससे कुत्सित, निन्दनीय कारण'—यह अथ भी निकलता है । तुलना करो–जानन्ति ते किमपि तान प्रति नष यत्न (मा०मा० 1 6) स्वर्गीय श्री गोडबोले इसे विरह के साथ रखकर जब किसी कारण वियोग हो तब ।' इसकी अपेक्षा पूव अथ ही अच्छा है । शारदारञ्जन राय 'किम्' को द्वितीया त मानते है और अपि शब्द जोडकर इसे अनिर्धारणात्मक अथ मे रुदती का कम कहते हैं। वास्तव मे रुद् धातु अकर्मक है, इसलिए उसका कर्म हो ही नही सकता । 'किमपि' यहाँ अव्यय ही है, देखिये उत्तर मेघ 52—स्नेहानाहु किमपि विरह ध्वसिन । (50)

स० टी० कहता है-'तत किञ्चिदविचारितरमणीयम ।' सारो० मे इसे 'आहु ' का क्रिया विशेषण बनाकर व्याख्या की गइ है-अविचारितरमणीय यथा भवति तथा' अर्थात् बिना सोचे समझे लोग इसे ठीक कह बठते है । वल्लभ ने 'कुतोऽपि हेतो ' इस प्रकार व्याख्या की है । मल्लि०-'किञ्चि ि निमित्तम । न विद्यते इति शेष ।'

कालिदास की कतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग पॉच बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० मे दो बार (3 40, 7 24) तथा विक्रम मे एक बार (29), हुआ है ।

**415 किम्पुन** ( **पू० 18 4,3 4 19 56** ) अव्यय, किम वक्त यम । अ यथावक्तिभवत्येव इत्यर्थ (चरित्र०), (विरह्णि) किमत वक्तव्यमित्यथ । विरहिणा मधस दशनमुछीपनम्भवतीति भाव । (सजी०) किन स्यात अपितु अत्यर्थं स्यादेवेत्यर्थ (सुबोधा), किन स्यादित्वर्थे किपुनरिति निपात इति वद्धा । (सुबोधा), इत्याक्षिप्यते, तस्य स्वप्नेऽपि वमुग्य नाशङ्कनीयमिति भाव (विद्युल्लता), कि वाच्य, न वाच्यमेव, य उच्च स तथा अनिर्वचनीयरूपेण विमुखो न भवतीति किमिति वा योज्यम । (सुबोधा 18), (तो वि ोगी के मन का कहना ही) क्या ?

**416 किल** (त्रिवार प्रत्युक्तम) **पू 33 3 15 26, उ० 42 7 4 9, 46 4 16 43**, अव्यय, किलशब्द सम्भावनायाम् (प्रदीप ), किल इति प्रसिद्धौ (चरित्र 33), सम्भावनायाम (चरित्र), सम्भावनायाम (चरित्र 46), सम्भावितमेतत इति बुद्धया इत्यथ , 'वार्त्तासम्भावयो किल' इत्यमर (सजी 46) व्याजे (सुबोधा) (यदि) किल—सारा० लिखती हे कि इन दोनो का प्रयोग अतिशय सम्भावना को प्रकट करता है । अत इसका अथ—'पूण रूप से सम्भव है' होता हे । (16), यदि शब्द भी सम्भावना वाचक हे और किल श द भी सम्भावना वाचक है, इसलिए दो सम्भावना वाचक शब्दो से सम्भावना मे दढता आ जाती है, अर्थात 'सम्भवत अवश्य प्रियतमा के शरीर को छूकर ही आई होगी ।' देखिये सारो०-"यदि किलेति पदद्वयमपि सम्भावनाथम्, एकाथपदद्वयस्योपादान सम्भावनातिशय स्थापयति ।" यहा पर किल बात कहने के अथ मे ही है जिस प्रकार हिन्दी का 'कि' अव्यय आता है । वजयन्ती कोष मे लिखा है—"वार्ता-सम्भाव्ययो किल ।" पूण सरस्वती ने लिखा है—' किलेति वार्तायाम । मयापि सख्यु सलापेष्वधिगतम न त्वनुभूतमिति भाव ।" परन्तु भरतसेन इसे व्याजाथक मानते है । पक्षान्तर की सम्भावना मात्र के अथ मे यह अव्यय आया है । अमरकोश मे कहा गया है—"वार्ता सम्भाव्ययो किल ।" इसी से कवि ने 'वार्ता ' और 'एभि ' पद रखे है । बहुवचन के द्वारा दिखाना यह है कि मै उत्तर से आने वाली हवा के हर झकोरे का अलिङ्गन करता हू क्योकि जाने किसे तुम्हारे अङ्ग का स्पश मिल चुका रहा हो ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग अट्ठावन बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्र थो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —रघु० (37) शाकु० (10) कुमार० (5) विक्रम (2) मालवि० (1)

विस्तत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश ' ।

**417 किसलयपुटान्** (उ० 46 1 3 5) किसलय+आम+पुट+शस, तत्पुरुष, सज्ञा, द्वितीया, बहुवचन, पल्लवपुटान (सजी), पल्लवकवाटान (पचिका), पल्लवपुटान (सुबोधा) नये नये किसलय अधमुडे से होते है पल्लव का पुट धीरे-धीरे खुलता है और पत्ता फलकर बडा हो जाता है । तुषाराद्रि की बर्फीली हवाये छोटे छोटे पल्लवो के पुटो के दोनियानुमा मोड को झटका देकर छिन्न भि न कर देती है । किसलयो के अवमद से उनमे से एक द्रव पदाथ का क्षरण होने लगता है और वायु सुरभित हो उठती है ।

कालिदास ने कोरकाकार पल्लवपुटों का वायु के द्वारा भेदन प्राय दिखाया है । मालविकाग्नि (3 9) मे "वोढा कुरबकरजसा किसलयपुटभेदसीकरानुगत । अनिमित्तामुत्कण्ठामपि जन-

यति मनप्रवानोऽयम ।।'' मलयपवन के द्वारा कुरबक के किसलयपुट का भेदन दिखलाया गया है। और रघुवंश (9 68) में तस्य ककुभिरारसम्भवस्वेदमाननविलग्नजालकम। आचचाम स तुषार शीकरो भिन्नपल्लवपुटो वनानिल ।।' में वनानिल के द्वारा पल्लवपुटों का भेदन दिखाया गया है। किसलयों की शिशुता के कारण उनमें मृदुता की प्राप्ति होती है। इसके द्वारा हिमपवन की मन्दता द्योतित होती है। क्योंकि किसलयपुटों के भेदन में लगने से गति में तीव्रता अवशिष्ट नहीं रह सकती और साथ ही उनके क्षीरस्राव को वहन करने के कारण भी गति मन्द पड़ जाती है।

**418 किसलय** ( ऋ० 13 2 8 27 ) किसलय। भिस, सन्ना, तृतीया बहुवचन, पल्लव (सजी), कोपलों।

**419 कीचका** (पू० 59 1 4 4) कीचक।-जस, सन्ना, प्रथमा, बहुवचन, सछिद्राणा (चरित्र), वेणुविशेषा (सजी), 'वशव कीचकास्ते स्युर्ये स्वनन्त्यनिलोद्धता' इत्यमर, 'कीचको दैत्यभेदे स्यात शुष्कवंशे द्रुमान्तरे' इति विश्व (सजी), मरन्ध्रवंशा। यद्यपि ''वेणव कीचकास्ते स्युर्ये स्वनन्त्य निलोद्धता'' इत्यमरोक्त तथापि वातादन्यो यसघट्टजनितरन्ध्रा नलिकारिणोऽपि कीचका स्यु, अतएव तन्नरासाथम अनिलपूर्यमाणत्व ध्वनितमधुर ध्वनि वस्तु युक्तमनदिति न पुनरुक्ति। किंवा यत एवम्भूता अतएव कीचका इत्युक्तपोषोऽलङ्कार तथा च

''अर्थापण लब्धस्य यच्छब्दनानुकीतनम्।
उक्तिपोषाभिधानोऽयम अलङ्कार स्मृतो यथे''ति ।।

किंवा कीचकशब्दोऽत्र वशमात्रवचन, तथा च, कीचक कथित प्राज्ञैर्वेणु दानवभेदयो रिति। वेणुतदभेदयादत्ये द्रुमभेदे च कीचक इत्य य। (सुबोधा)

विशेष प्रकार के बांसों को कीचक कहते थे। डा० बागची ने सिद्ध किया है कि सस्कृत का कीचक शब्द चीनी भाषा से स्वल्प ध्वनि परिवर्तन के साथ लिया गया है। लगभग गुप्तकाल या उससे कुछ पूर्व यह शब्द संस्कृत में आया होगा। कालिदास ने रघुवंश 2 12, 4 73, और कुमारसम्भव 1 8 में इसका प्रयोग किया है। अमरकोश में भी यह शब्द आया है। ये गुप्तकाल की ही रचनायें है। सभापर्व० 48 2 के अनुसार मध्य एशिया की शैलोदा नदी के, जिसका नाम मणिजला भी था, जो आजकल की Jade River है, दोनों किनारों पर कीचक वेणुओं के घने जगल थे। यह स्थान मेरु पर्वत के पास था जो आज कल का पामीर है। रामायण किष्किन्धा-काण्ड 43 37 में भी शैलोदा के तीर पर कीचकों का उल्लेख है। महाभारत और रामायण के दिग्वर्णन-सम्बन्धी ये दोनों प्रकरण गुप्तकालीन रचना ज्ञात होते है। श्री के० वी० रामचन्द्रन ने एक सुन्दर लेख में कीचक शब्द पर विचार करते हुए उसकी पहचान एईलिअन (Aealian Flute) से की है। यह एक प्रकार की वंशी थी जिसे मनुष्य बनाकर कहीं जगल में रख देते थे और छिद्रों में से निकलती हुई हवा मधुर सगीत स्वर उत्पन्न करती थी। जावा में कीचक-वंशी अभी तक विदित है और उसे सुन्दरी कहते है। (अग्र०)

बांस। कालिदास को बांसों के गायन के वर्णन में बडी रुचि है। वे इन्हें वनदेवता आदिकों की बांसुरी बताते है। देखो० कु० स० 1 8, रघु० 2 12 आदि। अमरकोष-कीचका वेणवस्तेस्यु ये स्वनन्त्यनिलोद्धता' के अनुसार 'कीचक' उस बाँस को कहते है, जिसमे वायु भरा हुआ हो और जो वायु भर जाने से शब्द करते हों। इस प्रकार 'कीचक' शब्द से ही वायु से भरे जाने पर शब्द करना अर्थ निकल जाने से 'कीचका' का ''अनिलै पूर्यमाणा शब्दाय ते'' यह विशेषण व्यर्थ हो जाता है, इसलिये प्रकृत में कीचक शब्द अपने भीतर विशेषणत्व को छोडकर केवल विशेष्यत्व का अर्थात् बाँस सामान्य का बोधक समझता है। इसी प्रकार के वर्णन के लिए देखिए— रघु० II 12 'स कीचकर्मारुतपूर्णरन्ध्रै कूजद्भिरापादितव शकृत्यम्'। और देखिये, कुमार० I 8 —य पूरयन्कीचकरन्ध्रभागान्दरीमुखोत्थेन समीरणेन।'

**420 कीर्तिम्** (पृ० 48 4 17 57) कीर्ति+अम, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन। यश (चरित्र), **चमण्व-**त्याख्या नदीमित्यथ, पुरा किल राज्ञो रतिदेवस्य गवालम्भेषु एकत्र सम्भृतात रक्तनिष्य दात् चमराशे काचित नदी सस्य दे, स चमण्वती इति आख्यायत इति भाव (सजी), सज्जनश्लाघनीय यश शरीरम (विद्युल्लता), यश (सुबोधा), यश।

**421 कुटजकुसुमै** (पृ० 4 3,10 37) कुटज+आम+कुसुम+भिस, षष्ठी तत्पुरुष, सज्ञा, ततीया बहुवचन, 'कुटजो गिरिमल्लिका' इति हलायुध। कुटजकुसुम—ग्रहण वार्षिकत्वात्कृत इति अनुसधेयम (प्रदीप), कुटजाना गिरिमल्लिकाना कुसुम। कुटजो गिरिमल्लिका' इति हलायुध (चरित्र), गिरिमल्लिकाभि, 'कुटजोगिरिमल्लिका इति हलायुध। (सजीवनी), गिरिमल्लिका-पुष्पै (विद्युल्लता), 'कुटजो गिरिमल्लिका' इत्यमर। वर्षारम्भसम्भवित्वाच्च तत्र सौलभ्याच्च-कुटजोपादानम् (विद्युल्लता), कुटजकुसुमर्गिरिमल्लिकापुष्प। (सुबोधा),

हिदी कुरया का फूल, जो वर्षा के आरम्भ मे खिलता है। कुटज का वृक्ष सफद रग के पखुडीदार फूला से लदा हुआ बरसात मे बहुत ही सुदर जान पडता है।

**422 कुन्दक्षेपानुगमधुकरश्रीमुषाम** (पृ० 50 3 7 97) कुद+आम+क्षेप+ङस+अनुग+जस्+मधुकर+आम+श्री+अम+मुष्+क्विप+आम, विशेषण, षष्ठी, बहुवचन, कुदस्य क्षेपो वायुना प्रेरणम। मधुकर श्रीमधुकरशोभा। रक्तकुसुमोदरेषु मधुपानाथ प्रवेशान मधुकराणा तत्परागपाटलत्व च स्वभावतो नीलत्व विद्यत इति अनुसधेयम (प्रदीप), कुदपुष्पाणा क्षेप अनुगच्छता मधुकराणा भ्रमराणा श्रिय च शोभा मुष्णति तेषाम (चरित्र), कुदानि माध्यकुसुमानि, 'माध्य कुदमित्यमर, तेषा क्षप इतस्ततश्चलन तम्यानुग अनुसारिण य मधुकरा तेषा श्रिय मुष्णतीति तथोक्तानाम, क्षिप्यमाणकुदानुविधायि मधुकरकल्पाना इत्यथ (सजी), ऊध्व प्रसारित कुदकुसुम कुदक्षेप, 'पुरुषविशेषो विशिष्टपुरुष ईश्वर' इतिवत 'अभिनवकरिद तच्छेद वाति कपोल इतिवच्च क्षेपक्रिया सामर्थ्याद्द्रव्य लक्षयति। सितकरणाना ऊर्ध्व क्षिप्ताना कुद पुष्पाणाम अनुगा अनुसारिणो ये स्वभावनीला लोलम्बास्तेषा शोभामवहरताम्। मधुकरशब्देन कुदकुसुमाना मकरदबहुलतया भ्रमराणा च मधुसग्रहलोभादविश्रमम यवचानेनानुगमनौचित्य द्योत्यते। (विद्युल्लता), कुदाना [illegible] क्षेप स्तवकम अनुगच्छति ये मधुकरा भ्रमरास्तेषा श्रिय शोभाम जुषति भजति यानि तानि तथा तेषाम। कामोद्दीपकतया मानभङ्गहेतौ त्वयि मानिनीना ललितादृष्टिरियम तथा च,

> मधुरा कुञ्चिता या सस्मिता किञ्चिदुदञ्चिता।
> ललिता नाम सा दृष्टि स्त्रीणा वल्लभलोकने॥ इति।

अन्ये स्तवकामेव दृष्टिमाहु। "गुच्छक स्तवक क्षेप' इति [illegible]। गुच्छो गुलञ्च क्षेप स्यादित्यन्य। कुदक्षप कुन्दविकाश इत्यन्य। अनुगेत्यत्र ड श्रीजुषामित्यत्र क्विप (सुबोधा),

(जो) चमेली के फूला के इतस्तत हिलने डुलने के अनुसार (स्वय भी) हिलने डुलने वाले भ्रमरो की शोभा चुराने वाले है।

कुदाना क्षेपा, तान् अनुगच्छन्ति इति कुदक्षेपानुग, तथाभूता मधुकरा, तेषा श्रिय मुष्णन्ति इति, तथाभूतानाम। यह भी 'नेत्रकौतूहलानाम्' का विशेषण है। कुद का फूल सफेद होता है। उसके बीच मे काला भौरा बठ जाने पर वह बीच मे काले और चारो ओर सफेद आँख के डेले के समान मालूम पडता है। कुद (चमेली) का फूल सफेद होता है और इसके मध्य मे बठा हुआ भ्रमर काला होता है इस प्रकार भ्रमर से युक्त कुद की समानता दशपुर की स्त्रियो के उन नत्रो से की गई है जो स्वय श्वेत होते हुये' काली काली पुतलिया से शोभित है। आँखो मे लाली भी रहती है, परतु यहा कवि को विवक्षित नही, एक तो—इसलिए कि उपमान 'भ्रमर युक्त कुन्द' से समानता दिखानी है, उसमे लाली नही है, दूसरे—स्त्रियो के नेत्रो मे लाली किसी

कारण आती है, स्वभावत नही। स्त्री नेत्र मे स्वाभाविक लाली सामुद्रिक शास्त्रानुसार एक अशुभ लक्षण होता है। श्रीमुषाम=सुन्दरता को चुराने वाले अर्थात सुन्दरता का अनुकरण करने वाले। देखिये—पूर्वमेघ श्लोक 48 मे 'शार्ङ्गिणो वर्णचौरे'।

**423 कुमुदविशदानि** (पू० 43 3 15 35) कुमुद+सु+इव+विशद+शस, तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, बहुवचन, कुमुदवत विशदानि निर्मलानि (चरित्र), कुमुदवत विशदानि धवलानि (सजी), विकसितकुमुमसन्निभानि। अनेन हर्षविकसितनयनसितभागप्रभापरिवीतकनीनिकानीनिमात्व मोत्यते, हर्षचरिते—'अस्नपयदिव धवलितदशदिशा दृशा' इति विद्युल्लता), करववत शुभ्राणि, कुमुदविश दानीति—उपा तथाचान्यपरमेतत् पूर्वसजातविरहेण कज्जलायोगादित्यन्ये (सुबोधा), कुमुदानि इव विशदानि। कुमुद के समान सफेद।

**424 कुमुदविशदै** (पू० 61 3 10 63) कुमुद+डस्+इव+विशद+भिस्, तत्पुरुष, विशेषण ततीया, बहुवचन, कुमुदवद विशदनिर्मल (चरित्र), कुमुदाविशद निर्मल (सजी), करववद्धवल (सुबोधा), कुमुदवत विशद। कुमुद रात्रि को खिलने वाले कमल को कहते हैं। यह स्वय सफेद होता है। चन्द्रज्योत्स्ना से और भी सफेद हो जाता है। कैलाश बरफ से सफेद है और शिव के शिर की चन्द्रिका से भी। अत इस विशेषण के प्रयोग का औचित्य अवलोकनीय ही है।

**425 कुरबकवृते** (उ० 17 2 8 19) कुरबक+सु+वृति+ङस, बहुव्रीहि विशेषण, षष्ठी, एकवचन कुरबक एव वृति आवरण यस्य (प्रदीप), कुरबका वृक्षविशेषा वृत्ति आवरण यस्य (चरित्र), कुरबका एव वतिरावरण यस्य तस्य (सजी), कुरबकवृक्षै वृत्तिर्निर्गिका कण्ठी यस्य तस्य (पञ्चिका) कुरुबकेण रक्ताम्लेन क्षिण्ट्या वा वृतिर्वेष्टन यस्य तादृशस्य। अम्लान तु महासहा। तत्र शोणे कुरुबक "इति, सरीयक तु झिण्टी स्यात्तस्मिन कुरबकोऽरुणे" इति (सुबोधा), कुरबका एव वृति रावरण यस्य, तस्य। वृति—बाढ, घेरा। कुरबक वसन्त मे खिलने वाला गुलाबी रग का पुष्प है। झिंटी या कटसरय्या के लिए 'महासहा' और 'कुरवक' शब्द आते है। 'महासहा' और कुरबक मे अन्तर है कि 'कुरबक लाल कटसरय्या को कहते है और अम्लान को 'महासहा'। इसमे मकरन्द बहुत थोडा होता है। पीली झिंटी को 'कुरुण्टक,' नीली को 'वाणा' या 'दासी' और सामान्य को 'सरीयक' या 'झिंटी' कहते है। इस 'कुरबक' को कालिदास ने लाल, सफेद व नीले रग की शबलता से युक्त फूल बताया है। और विक्रमोवशीय म सामने से कामिनी के नखो की तरह गुलाबी रग का और दोनो पार्श्वों मे नीले वर्ण का बताया है—"अग्रे स्त्रीनखपाटल कुरबक श्याम द्वयोर्भागयो।" यह रमणियो की स्निग्ध चितवन को पाकर फूल उठता है ऐसा कविसमय है। यह एक बाढ है जसी कि मेहदी या चादनी आदि हुआ करती है। इसी से इसे कवि ने माधवी के मण्डप को घेर लेता दिखाया है। समास विग्रह इस प्रकार करेंगे—'कुरबका एव वृतिर्यस्य तस्य, कुरवकवृते।' पूरा पद 'माधवीमण्डपस्य' का विशेषण है। 'व्रियते अनयेति करणे क्तिन्' ($\sqrt{}$वृ+क्तिन)।' स्तम्भो की जगह माधवी का निम्नाश और मण्डप के ऊपरी आच्छादन की जगह माधवी की लतरें तथा दीवारा की जगह कुरबक की बाढ यह है कालिदास की कल्पना का 'कुरबकवति माधवीमण्डप।' पूर्णसरस्वती ने कहा है—कुरबक रूप भित्तिस्थानीयमावरण यस्य।

**426 कुरु** (पू० 63 4 16 45) कृ+लोट, मध्यम पुरुष, एकवचन, तिङन्त, भज इत्यर्थ (सजी), व्रज—गमिष्यसि (सुबोधा), काम करना (देना)।

कालिदास की कृतिया मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तेरह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —शाकु० (4) कुमार० (3) मालवि० (3) रघु० (2)

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति कालिदास पदकोश'

**427 कुर्वन्** (द्विवार प्रयुक्तम्) पू० 37 3 13 21, 65 2 5 21, कृ+शतृ+सु, कृदन्त, प्रथमा, एक

वचन, सिद्धवत (चरित्र), जनयन (चरित्र 65), सम्पादयन (सजी) गर्जितै सम्पादयन। ननु कुर्वन्ति वतमान प्रयोगो भविष्यति काले कथम फललाभस्य प्राक्तनत्वेन वतमान समीपस्य वत-मानवत्त्वात, धातुसम्बन्धो प्रत्यया इत्युक्तेर्वा। अ ये तु कुर्वन्ति भविष्यति वतमानप्रयोग साध्याया अपि स ध्यावलिरटहृताया सिद्धवदव्यपदेशात सिद्धभावनामालङ्कार प्रतिपादनाथ। यदुक्तम्,

> साध्यस्य सिद्धवद्व्याजो (?) अतदभावेन कीतनम।
> साध्यभेदप्रसिद्धयथ यत्र सा सिद्धभावने 'ति॥

साध्यभेदश्चात्र फल लप्स्यसे इतीत्याहु (सुबोधा 37) सम्पादयन (सुबोधा 65), काम देता हुआ। (37)

प्रस्तुत पद का प्रयोग कालिदास की कृतियो मे पाच बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे दो बार (2 46 , 4 29,) तथा कुमार० मे एक बार (7 63,) हुआ है।

**428 कुर्वीथा** (पू० 57,3 11 32) कृ+लिङ, मध्यम पुरुष, एकवचन, तिङ त, कुरुस्व, विध्यर्थे लिङ, क्षुद्रोऽपि अविक्षिपन प्रतिपक्ष सद्य प्रतिक्षिप्तव्य इति भाव (सजी), इति विधि। न तु दयया कथञ्चिदपि निवर्त्तनीयमिति भाव। 'अवध्ये यो भवेच्छोषो वध्यमाने नपा मज। स बध्यस्यावधे दष्ट इति धर्मविदो विदु।' इति मरणात। (विद्युल्लता), करिष्यसि (सुबोधा), कर देना।

**429 कुवलयदलप्रापि** (पू० 47 2 7 20) कुवलय+ङस+दल+अम+प्राप+णिनि+अम, विशेषण द्वितीया, एकवचन, कुवलयस्य दल पत्र तत्प्रापि तद्योग यथा तथा, यद्वा कुवलयस्यदलप्रापि दलभाजि दलार्हि, 'क्विबन्तात' सप्तमी, दल परिहृत्य तत्स्थान इत्यथ, नाथस्तु 'कुवलयदलक्षेपि' इति पाठमनुसृत्य 'क्षेपोनिन्दापसारण वा' इति व्याख्यातवान् (सजी) विकसितारुणदलकेसरपरि-वेपभासुरविकसिते दीवरानुकारि, अथवा स्वधारणदशाया पूर्वावस्थितावतसकुवलयनिराशि (विद्युल्लता), कुवलयस्य नीलोत्पलस्य दल पत्र प्राप्नोतीति क्विप। णिन् प्रत्ययान्तस्य विशेषण समास इत्यन्ये। केचित्तु नीलोत्पल दल प्राप्तुम सदशीकर्तु शील यस्य तत्तथा, बहुविशेषण मिदमित्याहु (सुबोधा), मल्लिनाथ ने इसके दो अथ किये है—1 कुवलयदल प्राप्नोति इति। यह बहुम का विशेषण है। कमल के पत्तो से मिलता हुआ। अत कमल के पत्ते के साथ-साथ कान मे पहनती है। 2 कुवलयस्य दल प्राप्नोति इति कुवलयदलप्राप्, तस्मिन। यह कर्ण का विशेषण है। कमल के पत्ते को धारण करने वाले कान मे। **कुवलयदलक्षेपि दलस्पर्धि** पाठ मे कमल के पत्ते से होड करने वाले पेंच को—यह अथ होगा। सरस्वती 'प्रापि' के स्थान मे 'स्पर्धि' पाठ देता है, 'जिसका अर्थ जो पत्र कुवलय (कमल) की पखुडी से होड करता है इस प्रकार है। यह अथ मल्लि० के द्वारा बतलाए दोनो प्रकार के वकल्पिक अर्थों की अपेक्षा अधिक अच्छा प्रतीत होता है और विच्छित्ति प्रकट करता है।

**430 कुवलयरजोगन्धिभि** (पू० 36 3 13 38) कुवलयरजोगन्धिन्+भिस, विशेषण, तृतीया, बहुवचन, कुवलयपरागगन्धिभिरित्यर्थ (प्रदीप), उत्पलपरागग धवद्भि (सजी) नीलोत्पल परागसौरभयुक्तै (सुबोधा), कुवलयस्य रज, तस्य ग ध येषाम् अस्ति इति। बहुव्रीहि समास के अन्त मे 'गन्ध' को 'गन्धि' हो जाता है। कमलो की धूलि (Pollen) की गन्ध वाले।

**431 कुशलम्** (उ० 40 3 15 42) कुशल+अम्, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, 'कुशल क्षेममस्त्रि यामित्यमर' (चरित्र), कुशली, कुशलप्रश्ने हेतुमाह, (सुबोधा) इसकी व्युत्पत्ति 'कुशान लाति' है। जो दभ काटता है'। दभ काटने मे बडी सावधानी, चातुरी और दुख सहन करने की शक्ति चाहिए। उसमे बडी पीडा होती है। अत यहाँ 'कुशल पृच्छति' का भाव है कि दु,ख सहते हुए सावधानी पूण जीवनयात्रा को चलाने का वृत्तान्त पूछता है।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयाग रघु० मे एक बार ( 1 58, ) हुआ है।

**432 कुशलिनम्** (उ० 51 1 3 3 ) कुशल+इनि+अम, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, ·समम तम ( सजी ), स्वस्थम ( पचिका ), कल्याणव त जीव त ( सुबोधा ) कुशलमस्य अस्तीति, तम । सकुशल, स्वस्थ । यहा जीवित ।

**433 कुसुमशरजात** ( उ० 4 2 10 25 ) कुसुमशर+इमि+जन+ड । इमि, सज्ञा, पचमी एकवचन, कुसुमशर काम तस्मात जातात तापात ( चरित्र ), मन्नशरजात् ( सजी ) कुसुमानि एव शरा यस्य स कुसुमशर । तस्मात जायते असा इति कुसुमशर, तस्मात । कामदव के बाण फूला क माने गय है । इन बाणा के नाम ये है—

'अरवि दमशोक च चूत च नवमल्लिका ।
नीलात्पल च पञ्चते पञ्चबाणस्य सायका ।।'

एक दूसरे वणन के अनुसार इन बाणो के नाम य है—

'उन्मादनस्तापनश्च शापण स्तम्भनस्तथा ।
सम्मोहनश्च कामस्य पञ्च बाणा प्रकीर्तिता ।।

**434 कुसुमसदृशम्** ( पू० 9 3 11 46, ) कुसुम [illegible] । सदश मु तनीया तत्पुरुष विशेषण प्रथमा, एकवचन, कुसुमसदृशवल, **प्राणो वायौ बले स्थर्येपुंसि भूम्न्यसु, वाचक** इति वजयन्ती ( प्रदीप ), पुष्पवत्सुकुमारम ( चरित्र ), सुकुमारमित्यथ ( सजी ), कुसुमसदृशप्राणम, प्राण बलम् । 'प्राणस्तु प्राणे जीवे जीविते परमात्मनि । इन्द्रिये वायुभेद च बल। तयामिणाऽपि इति वैजयन्ती । पुष्पतुल्यबलम्, अतिसुकुमारम ( विद्युल्लता ), अत्र तत्काम [illegible] नेन सद्य पतना मुखत्वात् पुष्पतुल्यम । श्लेषोपमानमिदमिति च वदन्ति तत्र आशा दिशा तन्नातानि आशातन्तो मकटसूत्र, स यथा प्रणयि आश्रये सलग्न विप्रयोग वृन्ताद्विश्लेषे सद्य पतनोन्मत कुसुम रुणद्धि तथा हृदय रुणद्धाति । ( सुबोधा ) फूल के समान ।

कुसुमन सदृशम् । देखो पुर ध्रीणा हि चेत कुसुमसुकुमार भवति । ( उ० रा० ) दग्निय विक्रम० 1 6 कुसुमसमव धन हृदयम्' ।

**435 कुसुमसुरभिषु** (पू० 35 3 9 43 ) कुसुम+मिस+सुरभि+सुप, तत्पुरुष, विशेषण, सप्तमी, बहुवचन, कुसुम सुरभिषु सुगन्धिषु ( सजी ) उपहारपुष्पादिभि सुरभिषु (विद्युल्लता कुसुम सुरभिषु सुगन्धिपु वातायन नि सृतपुष्पसौरभ वासितेष इत्यथ (सुबोधा), फूला स सुगन्धित ।

**436 कूजितम** ( पू० 32 1 4 8 ) कुजित+अम, सज्ञा द्वितीया, एकवचन, शब्दम ( चरित्र ), रुतम ( सजी ) रुतम ( सुबोधा ), शब्द को ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इमका प्रयोग विक्रम मे एक बार ( 4 14 ) हुआ है।

**437 कृतकतनय** (उ० 14 3 12 30 ) कृतक+सु,+तनय+सु कमधारय विशेषण, प्रथमा, एकवचन, कृत्रिमपुत्रक (प्रदीप), कृतकश्चासौ तनयश्च (चरित्र), कृत्रिमसुत, पुत्रत्वेनापि मन्यमान इत्यथ (सजी), पुत्रीकृत (पचिका), कृत्रिमपुत्र (सुबोधा), कृतकश्चासौ तनय । यह तनयकृतक भी हो सकता है। मनु० (9 158-160) मे 1 औरस 2 क्षेत्रज 3 दत्तक 4 कृत्रिम 5 गूढोत्प न 6 अपविद्ध 7 कानीन 8 सहोद 9 क्रीत 10 पौनर्भव 11 स्वयदत्त और 12 शौद्र—ये बारह प्रकार के पुत्र बताये गये हैं। इनमे चौथा कृत्रिम पुत्र वह होता है जिसे स्त्री, पुरुष या दम्पती

'पुत्रतुल्य' मानकर पालते है। यह ही काव्यो का 'कृतकतनय' है। काव्यो मे यह पुत्र 'वनस्पति' या मृग आदि ही होते है। देखो रघु० 2 36, 5 6, शकु० अक 4 कृतकतनय पद बताता है कि उस म दारवृक्ष को बडे प्रेम ओर सावधानी से पाला गया था ओर उसमे यक्षदम्पति का गाढ प्रेम था। यह कर्मधारय समास है। कृत एव कृतक (स्वार्थे क) कर्मधा० मे कृतक शब्द पूर्व पद अथवा उत्तर पद दोना रूपो मे व्यवहृत होता हे। उत्तर पद बने 'कृतक के लिए देखिये —अभि० शाकु० IV 14 'सोऽय न पुत्रकृतक पदवी मृगस्ते (जहाति)'। विकल्प से यह पूर्व निपात "वाऽऽहिताग्न्यादिषु" इस पाणिनि सूत्र II 2 37 से होता है (जैसे आहिताग्नि अथवा अग्न्याहित)। वक्षो के पुत्रीकरण के लिए देखिये—रघु० II 36 अमु पुर पश्यसि देवदारु पुत्रीकृतोऽसौ वृषभध्वजेन'। तथा रघु V 6 'मर्त्रीयताना सुतनिर्विशेषम'। विल्सन महोदय के शब्दो मे—"प्राकृतिक पदार्थो वक्ष जीवो के प्रति कोमल भावना हिन्दुओ की काव्य रचनाओ की एक बहुत ही रमणीय विशेषता है। इसका साहित्य मे बहुत अधिक प्रयोग मिलता है। शकु तला नाटक मे जब शकु तला कण्व के आश्रम से पतिगृह को जाती है तो वह अपने द्वारा पाले गये वक्षो तथा मृग शिशु से विदा लेती है।' यहा कृतक' का पूर्व निपात "वाऽऽहिताग्न्यादिषु (2 3 37)' से वैभाषिक है अत 'तनयकृतक भी बन सकता है। वक्षो की पुत्रनिर्विशेषता भास के प्रतिमा नाटक मे "आपृच्छ पुत्रकृतकान हरिणान द्रुमाश्च मे उपलब्ध होता हे। इसमे स्पष्ट ही दत्तकपुत्रत्व का आरोप प्राप्त होने से रूपक अलकार है।

**438 कृतम्** (उ० 47 4 19 52) डुकृञ +क्त+सु, कृदन्त क्रिया, प्रथमा, एकवचन, विहितम। बना दिया गया है।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग अठारह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शेष ग्रन्थो मे इस प्रकार है —शाकु० (5) कुमार० (4) विक्रम० (3) ऋतु० (3) रघु० (2)

विस्तत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश'

**439 कृतवसतय** (उ० 15 3 11 34) कृता+सु+वसति+जस्, बहुव्रीहि विशेषण, प्रथमा, बहुवचन, कृतनिवास (सजी), कृता वसतिनिवासो यैरते (सुबोधा), कृता वसति निवासो य० ते। √वस्+ क्तिन् = वसति —निवास। रहने वाले।

**440 कृतान्त** (उ० 44 4 25 43) कृतान्त+सु, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, दैवम् (प्रदीप), विधि, 'कृतान्तो यमसिद्धान्तदैवाकुशलकर्मसु' इत्यमर (सजी), विधि (पचिका), दैव विधाता वा, कृतान्तो वेधसि प्रोक्तो यमेऽकुशलकर्मणीति बल। कृतान्तो यमसिद्धान्तदैवाकुशलकर्मस्वित्यमर। कृतान्तपदेन यमोपस्थितेर्विधेर्यमतुल्यतया प्राणग्राहकत्वेनातिपीडा सूचितेति केचित् (सुबोधा) दैवम् (उदाहरण-चन्द्रिका) दैव।

**441 कृताम्** (उ० 25 4 19 46) कृत+टाप्+अम्, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, प्रस्तुताम (प्रदीप), दत्ताम् (पचिका) स्वयमधिकृताम—पा० भे०, सरस्वती तीर्थ ने इसका अर्थ आत्मप्रस्तुताम किया है। अपने आप निकाली हुई। भाव दोनो पाठो का एक ही है। छपे पाठ मे 'अपि' की सत्ता से विशेष बल आ जाता है। अपने आरम्भ किये हुए काम को सचेत व्यक्ति भूला नही करता। जब वह दूसरो के काम ही नही भूलता तब अपने का तो कहना ही क्या ? परन्तु स्मृतिभ्रष्ट अपने कामो को भी भूल जाता है तो फिर दूसरे के कामो की तो ही क्या बात। यक्षपत्नी की स्मृति चिन्ता से भ्रष्ट हो चुकी थी। अत वह अपनी प्रारब्ध श्रुति को भी भूल जाती थी। दूसरो के चलाये हुए स्वरो को तो पहचानती ही क्या।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० (2 34) तथा शाकु० (4 1) मे एक एक बार हुआ है।

**442 कृत्वा** (द्विवार प्रयुक्तम्) पू० 52 3 10 27, उ० 54 1 2 2 कृ+क्त्वा, अव्यय, सम्पाद्य (सजी 54), विधाय (पंचिका 54), पू० मे० 7 और उ० मे० 53 मे प्रार्थित काम को पूरा करने के पश्चात् ।

कालिदास की कृतिया मे प्रस्तुत पद का प्रयोग चौतीस बार किया गया है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्र था मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —शाकु० (13) रघु० (10) मालवि० (5) विक्रम० (3) कुमार० (1)

विस्तत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश '

**443 कृषिफलम्** (पू० 16 1 3 7) कृषि+ङस+फल+सु, तत्पुरुष, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, कृषे फलकमण फल शस्यम (सजी), कषि क्षेत्रसस्कारबीजावापादिको व्यापार, तस्य फल सम्पूर्ण सस्यसपत्ति तत् (विद्युल्लता), कषे फलम । खेती का फल (अन्न) ।

**444 कृष्ण** (पू० 52 4 21 44) कृष्ण+सु, विशेषण, प्रथमा, एकवचन, श्याम (सजी , श्यामल परे मलिन (सुबोधा), काले ।

**445 के** (पू० 57 4 13 54) किम+जस्, सवनाम (पु०) प्रथमा, बहुवचन, प्राणिन (चरित्र), 'केषा मिति पाठ' ब्रह्मादीना महात्मनामपि पुरहरनिन्दादिषु शिरश्छेदादिदशना न कस्यापीति भाव (विद्युल्लता), जना कि शब्द आक्षेपे (सुबोधा०) के वा न स्यु जो व्यक्ति व्यथ काम करता है, अपनी शक्ति से बाहर काम करता है, देश, काल आदि के विचार से मूढ होकर काम करता अथवा अपनी सीमा के बाहर जाता है उसका तिरस्कार उपहास होना निश्चित है। उसको दुखी होना ही होगा। वह विपक्षी के वश मे आयेगा ही।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० (3 10) तथा मालवि० (20 0 3) मे एक एक बार हुआ है।

**446 केका** (पू० 23 3 15 45) केका+जस, सज्ञा, प्रथमा, बहुवचन, मयूरवाणी (चरित्र), 'केका वाणी मयूरस्य' इत्यमर (चरित्र), स्ववाणी, केका वाणी मयूरस्य इत्यमर (सजी०) 'केका वाणी मयूरस्य' इत्यमर (विद्युल्लता), (अपनी) टें-टें ध्वनि को। स्ववाणी ।

**447 केकोत्कण्ठा** (उ० 3 3 8 36) केका+भिस्+उत्कण्ठ+जस, तत्पुरुष, विशेषण, प्रथमा, बहुवचन, केकाभि उत्कण्ठा उद्ग्रीवा (सजी०), केकाभि उद्गत कण्ठ येषा ते। शब्द करते समय गर्दन ऊपर किये हुए।

**448 केतकै** (पू० 24 1 2 16) केतक+भिस्, सज्ञा, तृतीया, बहुवचन, केतकीपुष्पै (प्रदीप), केतकीकुसुमै (सजी) केतकीकुसुमै (विद्युल्लता), केतकीपुष्पै (सुबोधा), केतकीसूचि—केवडे की लम्बी बाल।

**449 केशग्रहणम्** (पू० 53 4 14 52) केश+आम्+ग्रहण+अम्, तत्पुरुष, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, अनेन केशेषु अवस्थान बलात्कारेण केशग्रहण च विवक्षितम् (प्रदीप), यथा काचित् प्रौढा नायिका सपत्नीमसहमाना स्ववालभ्य प्रकटय ती स्वभर्त्तार सह शिरोरत्नेन केशेषु आकर्षति तद्वदिति भाव , इद च पुरा किल भगीरथप्रार्थनया भगवती गगनपथात् पत ती गङगा गङगाधरो जटाजूटेन जग्राह इति कथामुपजीव्यमुक्तम् (सजी) जटाजूटकोटरम् । अतिरागिण्या रमण्या दयितमुखाम्बुजचुम्बने क्रियमाणे यत शिरोरुहाकर्षणम्, तत् कृतवतीवेत्यर्थ (विद्युल्लता), केशालम्बनम् । अय भाव , महादेवस्यातिसुभगाधशरीरस्था पार्वती का तसमीपवर्तिनी गङ्गा प्रतिनायिकामिवावलोक्य ईर्ष्यया भ्रुकुटी कृतवती, अतो गङ्गापि सुभगा विमलफेनेन सौभाग्यगरिम्णा स्वमर्धाङ्गस्थत्वादात्मान बहुमन्यसे पश्य अह शिर स्वामिनी भवामीति तत्कुचहस्तेव तत्समक्षमेव शम्भो केशग्रहण कृत

वती, किंवा वञ्चितया गङ्गया गौरीसमक्षमेव शम्भो केशग्रहणारम्भे गौर्या ईर्ष्ययाकृता भ्रुकुटि मनादृत्य शम्भो केशग्रहणम कृतमिति विप्रलब्धव करोत्येवमुक्तम । तथा च

"अगु लीतजन कान्ते करेषु ग्रहण तथा ।
तया वञ्चितया काय काञ्चीदाम्ना च बन्धन"मिति ।।

विप्रलब्धा लक्षण यथा—"दूती प्रेष्य च कृत्वा च किञ्चित साङ्केतिक प्रिय ।
देवात्तु नागतो यस्या विप्रलब्धामिमा विदु"रिति ।।

खण्डिताविप्रलब्धयोर्नायिकयोरिङ्गितमिह ध्वनितमिति शव (सुबोधा),

स्वर्ग से उतरती हुई गङ्गा सम्भवत अपने प्रबल प्रवाह से पृथ्वी को बहा ले जाती, इस विचार से ब्रह्मा ने भगीरथ को शिवजी से प्राथना करने को कहा कि वे पहले गङ्गा को अपने सिर पर धारण करे । ब्रह्मा के आदेश से भगीरथ को पुन तपस्या करनी पडी । एक साल की कठोर तपस्या के बाद प्रस न होकर शिवजी ने भगीरथ की प्राथना को स्वीकार कर लिया। गङ्गा आकाश से आकर शिवजी की जटाओ मे कई साल विचरती रही।

अपनी तपस्या के फल को पूण न हुआ जानकर भगीरथ ने फिर शिवजी की आराधना की और उन्होने प्रस न होकर अपनी जटाओ मे स्थित गङ्गा को सात धाराओ (कइयो के अनुसार चार और कुछ एक के अनुसार दस) मे प्रवाहित किया । इन धाराओ को 'सप्त-सि धु' कहते है । इसी कारण शिवजी को गङ्गाधर, धूजटि भी कहते है । इस घटना के आधार पर गङ्गा और पार्वती सपत्निया कही जाती है । देखिये—मुद्रा० 1 'ध या केय स्थिता ते शिरसि शशिकला कि तु नामै-तदस्या देव्या निह्नोतुमिच्छोरिति सुरसरित शाठ्यमव्याद्विभोव ।। और देखिये रत्ना० 1 3 'तदुक्त बहुमार्गगा मम पुरो निर्लज्ज वोढुस्तव ।'

**450 केशसस्कारधूपै** (पू० 35 1 3 19 ) केश+आम +सस्कार+ डस्+धूप+भिस्, तत्पुरुष, सज्ञा, ततीया, बहुवचन, वनिताकेशवासनार्थै ग धद्रव्यधूपैरित्यथ , अत्र सस्कारधूपयो तादर्थ्येऽपि यूपदार्वादिवत प्रकृतिविकारात्वाभावात अश्वघासादिवत षष्ठी समासो न चतुर्थी समास (सजी) शिरोरुहाधिवासनार्थैरगरुचन्दनादिचर्णविकीणहुतवहोदगीणतया सुगं धतैधूमै । 'धूमस्तरिर्मेघवाही धूपोऽसौ गन्धवासित ' इति वैजयन्ती (विद्युल्लता), केशाना चिकुराणा सस्काराय गुणान्तराधानायागुरुच दनाना धूप (सुबोधा)

केशाना सस्कार । बालो को धूप देकर सुगं धत करना और उ हे सुखाना । तस्य धूपै । मूल के पाचवे पद्य—'धूमज्योति सलिलमरुताम सं निपात क्व मेघ ' मे धुएँ को बादल का एक पोषक अग माना जाता है । अत धुआ अधिक मिल जाने से बादल का आकार बढ जाना स्वाभाविक है । यही भाव यहाँ वर्णित है । इसी प्रकार का भाव कु० स० 7 14 और रघु० 16 50 मे आया है । इसके स्थान पर "केशसस्कार धूमै " यह पाठान्तर है किन्तु "धूप " वाला पाठ ठीक है ।

**451 केशान्** (उ० 43 2 9 24 ) केश+शस, सज्ञा, द्वितीया, बहुवचन, कचभरम (पचिका), कुन्तलान् (सुबोधा) बालो को ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग ऋतु० मे एक बार (3 19,) हुआ है ।

**452 केसर** (उ० 17 1 3 7 ) केसर+सु, सज्ञा,प्रथमा, एकवचन, वकुल (प्रदीप०), वकुल (चरित्र), वकुल (सजी , 'अथ केसरे वकुल वञ्जुल ' इत्यमर (सजी), केशर —बकुलवक्ष । "अथ केशरे वकुल" इति (सुबोधा), कवियो ने केसर (बकुल) वक्ष को काम क्रीडा मे कामोद्दीपक बताया है । इसके फूलो की ग ध उत्कष्ट होती है और ये देखने मे सु दर भी लगते है ।

कहेंगे । पर तु पूणसरस्वती ने 'गुणवती' का यहा पर 'विशिष्टगुण' अथ किया है । कविसरम्भ भी उसी मे प्रतीत होता है—विशिष्टस्पर्शादिगुणशालिनि । अनेन येन केनाप्युपायेन तदीयस्पशसुखानुभवे चेतसि स्फीततष्णता द्योत्यते ।''

**529 गुरुतरशुचम** (उ० **27 2 9 25**) गुरुतरा+सु+शुच+अम, बहुव्रीहि, विशेषण, द्वितीया एकवचन, गरिष्ठशोकाम (चरित्र), गुरुतरा शुक् यस्या ताम, गुरुतरशुचमतिदुर्भरदु खाम् (सजी), अतिदु खिताम (पञ्चिका), दिवसायेक्ष्या महती शुक शोको यस्यास्तादृशीम, ''गुरुस्तरो निस्तरण यस्यास्तादशी शुक यस्या इत्याहु केचित्'' (सुबोधा) इसका कारण 'निर्विनोदाम्' पद मे दिया गया है । शोक तो दिन मे भी होता है परन्तु काम मे लगे रहने से कम हो जाता है । पर रात मे कुछ विनोद न होने से वह बहुत बढ जाता है । तुलना करो—

'कार्यान्तोरितोत्कण्ठ दिन मया नीतमतिकृच्छ्रेण ।
अविनोददीर्घयामा कथ नु रात्रिगमयितव्या ।।' विक्रमो० 3 4

तथा—

एषापि प्रियेण विना गमयति रजनी विषाददीघतराम ।' शाकु० 4 15

**530 गुरुषु** (पू० **22 3 14 28**) गुरु+सुप, विशेषण, सप्तमी, बहुवचन, दुस्सहेषु (चरित्र), विरहम हत्सु (सजी), महत्सु (सुबोधा)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (19 14,) तथा विक्रम० (5 10,) मे एक एक बार हुआ है ।

**531 गुह्यक** उ० (**5 3 13 43**) गुह्यक+सु, सज्ञा, प्रथमा एकवचन, निधि गूहत इति गुह्यक । यक्षाणा वैश्रवणनिधिगूहनात् क्रियानामधेयमिदम् अथवा यक्षगुह्यकशब्दो धनदेऽपि वर्तेते । अथो यक्षगुह्यकौ । धनदेऽपीति यादव । तस्मात वैश्रवणवाचकेन गुह्यकशब्देन तद् भृत्याना यक्षाणा व्यपदेशस्य युक्तत्वात उक्त गुह्यक इति । तस्मात् यक्षगुह्यकोर्भेदे सत्यपि यक्षश्चक्रे इत्यपेक्षया गुह्यक शब्दस्य विरोधा न भवतीति अनुस धेयम । (प्रदीप), गुह्यको यक्ष —नन्वत्र यक्षगुह्यकयोरभावात तयोर्भेदात यक्षश्चक्र इति, गुह्यकस्त ययाचे इति एतदसगतिमचति चेन्न नैवम् । निधिगूहनात रक्षणात गुह्यक इति यक्ष इति च अन्वथसज्ञाकरणात । यक्षगुह्यको धनदेऽपि इति यादवाभिधानात । धनदवाचकेन गुह्यकशब्देन तस्यानुचरस्यापि उपचारिण अभिधानम् (चरित्र) गुह्यक यक्ष (सजी , गुह्यक यक्ष । ननु यक्षेति पूवमुक्तत्वात् कथमिदानी गुह्यक इत्युच्यते । गुह्यक जाती योहि यक्ष जातीयात भिन्न एव, तथा चामर । विद्याधरोऽप्सरो यक्षरक्षोगन्धव किनरा । पिशाचो गुह्यको सिद्ध इति । उच्यते, नात्र यक्षादन्यो गुह्यक । तस्यैव धनरक्षानिमित्त सज्ञान्तरमिदम् । तथाच रत्न । ''धन रक्षन्ति ये यक्षास्तेष्वेष गुह्यक सज्ञका''इति (सुबोधा), यक्ष , यद्यपि ''विद्याधराप्सरोयक्षरक्षोगन्धव किनरा । पिशाचो गुह्यक सिद्धो भूतोऽमी देवयोनयः ।।'' इत्यभिधानशास्त्रे यक्षगुह्यकयोर्भेद प्रदर्शित , तथाप्यवा तर भेदापेक्षया समन्तव्य । कवीना तु न तादृशभेदेष्वास्था । तथा श्रीविष्णु पुराणे—

सङ्कषण स्कन्धेन शीघ्रमुत्क्षिप्य दानव ।
नभस्त. प्रजगामैव सचन्द्र इव वारिद ।।
सस्तूयमानो गोपैस्तु रामो दैत्ये निपातिते ।
प्रलम्बे सह कृष्णेन पुनर्गोकुलमाययौ ।।

इत्यवान्तर भिदानादरेणैकस्यैव दत्यदान वत्वोक्ति । (विद्युल्लता), उत्सको यक्ष (सुबोधा 5)

भगीरथ को शिव जी को प्रसन्न करना पड़ा। इस प्रकार गङ्गा पृथिवी पर आई। अत: शिव जी के गङ्गाधर आदि नाम हैं। अत: कवि गङ्गा को पार्वती की सौत बनाकर शिव द्वारा उसके आदर पर पार्वती के क्रोध की कल्पना करता है।

## घ

**539 घन** (पू॰ 20.3.11.36) घन+सु; संज्ञा, सम्बोधन, एकवचन; अनेन मेघश्च स्थिरशरीरश्च (प्रदीप); मेघ (संजी) घनत्वमपि तव तदानीं व्यक्तं भविष्यतीति भाव: (विद्युल्लता); हे मेघ (सुबोधा)

**540 धर्मलब्धस्य** (पू॰ 64.3.13.49) धर्म+ङि+लब्ध+ङस; तत्पुरुष; विशेषण, षष्ठी, एकवचन; धर्मकाललब्धस्य। ननु वर्षाकालो वर्तते कथं धर्मकाल: लाभ:। देवभूमित्वात् कैलासे षड्ऋतव: सर्वदा वर्तन्ते। वक्ष्यति च 'हस्ते लीलाकमलमिति' अथवा धर्मशब्देन श्रमो विवक्षित:। क्रीडाश्रम-समयेलब्धस्य इत्यर्थस्य (प्रदीप); ननु धर्मलब्धस्य इति असंगतम् वर्षन्तु समयत्वात्; इति न वक्त-व्यम्। कैलाशस्य सुरभूमित्वेन षण्णामपि ऋतूनां सम्भवात्। यद्वा धर्मशब्देन श्रमो विवक्षित:। क्लमलब्धस्य इत्यर्थ: (चरित्र); धर्मे निदाघे लब्धस्य, धर्मलब्धत्वं चास्य देवभूमिषु सर्वदा सर्वर्तु-समाहारात्; प्राथमिकमेघत्वात् वा यथोक्तं 'आषाढस्य प्रथम' इति (संजी); निदाघसमयप्राप्तस्य। धर्मलब्धस्येति अमोक्षणे हेतु: (सुबोधा); गर्मी में स्नान और विशेषरूप से फुव्वारे का स्नान बड़ा रोचक होता है। अपने देश में उस ऋतु में तो जल में ही रहने को जी चाहता है। यही बात सुर-युवतियों के सम्बन्ध में कही गई है। परन्तु यह वर्णन कैलास का है जहाँ हर ऋतु में सर्दी होती है। इसलिए वहाँ स्नान रुचिकर नहीं हो सकता। अत: इस गर्मी के वर्णन को कैलास की ऋतुओं की दृष्टि में ही लेना चाहिए। समतल भूमि की गरमी से उसकी तुलना नहीं की जा सकती।

## च

**541 च** (अष्टाविंशतिवारं प्रयुक्तम्) **पू॰ 9.1.2.2; 10.1.5.5; 10.2.10.12; 11.1.3.3; 13.4.24. 50; 21.2.8.21; 21.3.15.34; 34.3.13.35; 61.1.2.2; 63.2.8.17; उ॰ 2.4.16.40; 4.4.19.65; 11.2.6.26; 11.3.11.45; 13.3.13.50; 15.1.2.2; 17.1.4.8; 18.1.2.4; 19.2.9.23; 34.2.6.30; 35.1.2.2; 39.2 12.26; 40.1.4.4; 40.1.7.7; 48.4.26.34; 50. 1.2.2; 50.3.21.37; 54.4.24.52.**; अव्यय, **पू॰ 9.1.2.2**; चकारेण निमित्तान्तरं चातकानुकूल्यं समुच्चीयते। (प्रदीप) चकारो दर्शयति क्रियया सेवासमुच्चयार्थ: (प्रदीप 40,); चकारस्य त्वमि-त्येन सम्बन्ध: (प्रदीप 63); चकार: प्रतिविशेषणमास्यातसम्बन्धं च कर्त्तुं प्रयुक्त: (उ॰ 41; प्रदीप) एव (संजी 9); चकारो अङ्गरागादिविलेपनमण्डलोपलक्षणार्थ: (संजी 13); चकार: फलान्तर-समुच्चये (विद्युल्लता 11); चकारो वाक्यार्थसमुच्चये (विद्युल्लता 11); चकारद्वयमन्योन्यसमु-च्चये, तेन द्वयोरेव प्राधान्यं दर्शितम्। (सुबोधा 9) च शब्दो हेतौ निपातानामनेकार्थत्वात्। यत: शकुनत्रयमीदृशम्, ताञ्चेति च शब्द: पुनरर्थे (सुबोधा 9) यच्चेति च—शब्दो वाक्यालंकारे। चकारोऽवधारणे प्रभवत्येवेति **केचित्**। च विस्मये, महीमपीत्यर्थ: इति **केचित्**। **केचित्** मन्दं मन्द-मित्याद्यनन्तरमेतत् पद्यं पठित्वा चकार: समुच्चये न केवलं बलाका: सेविष्यन्ते राजहंसाश्चेत्याहु:। (सुबोधा 11); च—द्वयं समुच्चये (सुबोधा 21); **च—शब्दोऽवधारणे**, पूर्वश्लोकापेक्षया समुच्चये **इत्यन्ये**। (सुबोधा 28) च शब्दो हिमालयापेक्षया समुच्चये (सुबोधा 61); च—शब्द: पूर्वापेक्षया

समुच्चये । न केवल, बान्म दारव क्षो अस्ति वापी अपीत्यथ (सुबोधा 15), च—शब्द समुच्चये, न केवलमेभिरिमौ च दृष्टवा अनयोदशनेन चेत्यथ (सुबोधा), चव शब्दो समुच्चयावधारणार्थौ (सुबोधा उ० 39) च शब्द पूव सयोगकालापेक्षया समुच्चये (सुबोधा 50), पृच्छतश्चेत्यत्र च शब्दो ऽथशब्दार्थे, चान तर्ये समुच्चये इति बल (सुबोधा) इसकी साथकता इस प‍द्य को 'म द मन्द' पद्य के बाद पढने मे ही सम्भव है (सुधीर० पृ० 11) यह दिखाता है कि पत्रछेदै और कनककमलै को साथ लेना चाहिए। (सुधीर० उ० 11) यहा 'च' के स्थान पर 'असि' का कोई औचित्य नही। इसको 'दष्ट' के साथ लगाना होगा। अत यह पद अनावश्यक है। दूसरे फिर श्लोक के दो भागो मे पडे हुए दो वाक्यो का कोई सयोजक नही रहेगा। इस कारण मल्लि० वाला 'पृच्छतश्च' ही ठीक है। (50)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग छह सौ तिरालीस बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्र थो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —रघु० (258) शाकु० (121) कुमार० (111) विक्रम० (55) मालवि० (45) ऋतु० (25)

विस्तत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश'।

**542 चकितचकितम** (पू० 14 2 9 20) चकित+सु+चकित+सु, विशेषण, प्रथमा, एकवचन, साश्चय यथा स्यात्तथा (चरित्र), चकितप्रकार यथा तथा, प्रकारे गुणवचनस्य इति द्विर्भाव (सजी), अतिभयविवशम, गगनशिरसि किमिद मनिलबलचलितमवनिधरशिखरम्, अपरमुत किमपि बृहदिति सरभसमुपरिपरिपतन भयभरतरलनयनकुवलयमनिभृतकुचमुकुलमभिरुचितजनमनुयुञ्जानाभिरित्यथ। (विद्युल्लता), भीत भीत सततविस्मय यथा स्यात्तथा (सुबोधा)

**543 चकितहरिणीप्रेक्षणा** (उ० 21 2 7 24) चकिता+डस+हरिणी+डस्+प्रेक्षण+टाप+सु, बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा, एकवचन, चकितहरिण्या प्रेक्षणानीव प्रेक्षणानि दृष्टयो यस्या सा तथोक्ता, एतेन अस्या पदमिनीत्व व्यज्यते, तदुक्तम **रतिरहस्ये** पद्मिनीलक्षणप्रस्तावे—'चकितमृगदशाभे प्रा तरक्ते च नेत्रे' इति (सजी), त्रस्तकुरङ्गनयना (पचिका), डरी हुई हरिणी की आखे बडी चञ्चल हो जाती है। यही भाव यहा अभिप्रेत है। इस पद से यक्षपत्नी को पद्मिनी जाति की स्त्री द्योतित किया गया है। भाव के लिए तुलना करो—'त्रस्तकहायन्कुरगविलोलदष्टे' — उ० रा० 3 28, दक्षिणावत का पाठ, 'हरिणीप्रेक्षणी' है। (सुधीर०) 'चकिता च सा हरिणी च चकितहरिणी। तस्या प्रेक्षणे इव प्रेक्षणे यस्या सा चकितहरिणीप्रेक्षणा— 'सप्तम्युपमानपूव पदस्योत्तरलोपश्च वक्तव्य''। 'चकित' का अथ है डरी हुई—दरितश्चकितोभीतस्त्रस्तो भीरुश्च कातर क्षुभित शकितश्चेति''—हलायुधकोश। 'प्रेक्षण' का अथ है 'उत्कृष्ट नेत्र'। 'प्रेक्षणम्' पद ''प्रादयो गताद्यर्थे प्रथमया'' इस वार्तिक से निष्पन्न होने वाला तत्पुरुष है (प्रकृष्टमीक्षणम्)। ईक्षण से दशन और नेत्र दोनो ही अर्थ निष्पन्न होते है—''ईक्षण दशने दशि''—मेदिनी कोश। डरी हुई या अचकचाई हुई हिरणी की आँखे भयहेतु की जिज्ञासा से और भी विस्फारित हो उठती है। किसी विशाललोचना के नयनो की सुदीघता द्योतित करने का इससे अधिक अच्छा उपमान और क्या हो सकता है ? साथ ही नन्दीश्वर के अनुसार पद्मिनी का लक्षण भी तो यही है —

कमलमुकुलमृद्वी फुल्लराजीवग ध सुरतपयसि यस्या सौरभ दिव्यमगे।
चकितमृगदगाभे प्रान्तरक्ते च नेत्रे स्तनयुगलमनघ श्रीफलश्रीविडम्बी ॥
तिलकुसुमसमाना बिभ्रती नासिकाञ्च द्विजगुरुसुरपूजा श्रद्धाना सदैव।
कुवलयदलकान्ति काऽपि चाम्पेयगौरी विकचकमलकोशाकारकामातपत्रा ॥
व्रजति मृदु सलील राजहसीव तन्वी त्रिवलिवलितमध्या हमवाणी सुवेषा।
मृदु शुचि लघु भुडक्ते मानिनी गाढलज्जा धवलकुसुमवासोवल्लभा पद्मिनी स्यात ॥

—इति रहस्य

यहाँ पर हम 'चकितहरिणीप्रेक्षणा' मे 'चकित मृगदगाभे नेत्रे' का तत्व प्राप्त करते हैं।

**544 चकितहरिणीप्रेक्षणे** (उ० 43 1 3 9) चकिता+जस+हरिणी+आम्+प्रेक्षण+ङि, तत्पुरुष, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन, चकिता आश्वस्ताश्च ताश्च हरिण्यस्तासा प्रेक्षिते विलोकने, चचलत्वेन सारूप्यम् (चरित्र), चकितहरिणीना प्रेक्षणे (सजी), चकितहरिणी प्रेक्षणा—चकिता त्रस्ता भयसक्ता ता या हरिणी कुरङ्गी तस्या इव प्रेक्षणे नयने यस्यास्तादृशी, एतेन चक्षुषोरतिदध्य स विशेष चाञ्चल्य कालिमवट्लगोलकत्वञ्च सूचितम (सुबोधा) सभयविस्मृत मृगोप्रेक्षणे, (सुबोधा उ० 43) चकिता हरिण्य, तासा प्रेक्षण, तस्मिन्। समान भाव के लिए देखो उ० रा० 3 28, रघु० 8 59, मुग्धा नायिका की आखे प्राय डरी हुई हरिणी के समान होती है। देखिये—उत्तर० राम० III 28—'त्रस्तकहायनकुरङ्गविलोलदृष्टे।' मल्लि० इस श्लोक पर टीका करता हुआ लिखता है। एतेनास्या पदिमनीत्व व्यज्यते और रतिरहस्य की यह पक्ति उद्धृत की है—'चकितमृगदशाभे प्रान्तरक्ते च नेत्रे' इति। पद्मिनी का लक्षण इस प्रकार है—'भवतिकमलनेत्रा नासिका क्षुद्र घ्रा अविरलकुचयुग्मा चारुकेशी कृशागी। मृदुवचन सुशीला गीतवाद्यानुरक्ता सकलतनुसुवेशा पद्मिनी पद्मगन्धा॥' चार प्रकार की स्त्रियो - पद्मिनी, हस्तिनी, शखिनी और चित्रिणी - मे पद्मिनी प्रथम जाति की स्त्री होती है। 'चकिता च सा हरिणी च चकितहरिणी, तस्या प्रेक्षणम, तस्मिन्। डरी हुई या सहमी हुई हिरनी की चितवन मे। 'प्रेक्षण' का अथ सुन्दर नेत्र भी हो सकता है—"ईक्षण दशने दृशि" (अनकाथसग्रह) परन्तु वह अर्थ उतना रमणीय न होगा। विद्युल्लता मे—चकितहरिणीप्रेक्षणे त्रस्ताना मृगीणा नेत्र व्यापारेषु न तु मृगीजातिमात्रस्य। अनेन सिंहबहितादिसद्भावे चकितत्वस्योपपत्ते। तस्य च कदाचित्कत्वात कृच्छ्रलभ्यत्व द्योत्यते।"

**545 चक्रनेमिक्रमेण** (उ० 48 4 28 40) चक्र+ङस्+नमि+ङस+क्रम+टा, तत्पुरुष, सज्ञा, तृतीया, एकवचन, चक्रस्य रथाङ्गस्य नेमिस्तद त, 'चक्र रथाङ्ग तस्यान्ते नेमि स्त्री स्यात् प्रधि पुमान्' इत्यमर, तस्या क्रमेण परिपाट्या, 'क्रम शक्तौ परीपाट्या' इति **विश्व** (सजी), चक्रनेमिवत् (पचिका) रथाङगधारा हि भ्रमति क्रमेण अध उपरि च याति तदुक्तम्—सुख च दुख च भवाभवौ च लाभालाभौ मरण जीवित च। पर्यायश सवमिह स्पृशति तस्मादधीरो न प्रहृष्येन्न शोचयेत्॥ (पचिका), पहिए के किनारो के क्रम से। देखिये मनु—चक्रवत्परिवत ते दुखानि च सुखानि च। स्वप्न नाटक—'चक्रारपक्तिरिव गच्छति भाग्यपक्ति।' इस सम्बन्ध मे यह श्लोक भी देखिये—सुखस्यान तर दुख दुखस्यान तर सुखम्। सुख दुख मनुष्याणा चक्रवत्परिवतते। विल्सन महोदय ने प्लूटाक (Plutarch) की ये पक्तियाँ उद्धृत की हैं—the wheel of life is ever on the ground while one side's up the other's on the ground नेमि होती है चक्र की धार चक्र का किनारा, देखिये यादव—'चक्रधारा प्रधिर्नेमि'। 'चक्रस्य नमि, चक्रनेमि। तस्या क्रम, चक्रनेमिक्रम। तेन। 'नमि पहिये के उस हिस्से को कहते हैं जो सडक से लगा रहता है, जैसे टायर'। यह पहिये का टायर बराबर, एक सिलसिले से, ऊपर नीचे आता जाता रहता है। लकडी की नेमि चापाकार कटी कई लकडियो के जोडने से बनती है। उनमे से हर लकडी क्रमश ऊपर नीचे आती जाती रहती है। क्रम यहाँ परिपाटी के अथ मे आया है।

**546 चक्रवाकीम्** (उ० 22 2 10 19) चक्रवाकी+अम्, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, चक्रवाकवधूम, 'जातेरस्त्रीविषयादयोपधात' इति ङीष (सजी), चक्रवाक पक्षि वधूमिव, चक्रवाकया विरहस्य सुप्रसिद्धत्वात्तया साम्यमुक्तम्। यत्तु चक्रवाकीमिवेत्यनेन यथा रामस्य शापेन चक्रवाकयोर्विरहस्तथा यक्षेश्वर शापेनाऽऽवयोरिति ध्वनितम्। सीताविरह काले हि रामेण चक्रवाकयो शापो दत्त इति लोकवार्तेति व्याचक्षते। तत्तुकालिदासस्यासम्मतत्वात् न साधु मन्यन्ते। तथाहि—

शशिन पुनरेति शवरी दयिता द्व द्वचर पतत्रिणम ।
इति तौ विरहा तरक्षमौ कथमत्य तगता न मा दहे "रित्यजविलाप "

अराजकाले हि रामो न जात । तस्मात् स्वभावादेष रात्रौ चक्रवाकयोर्विरह् (सुबोधा) चकवा और चकवी भारतीय साहित्य मे दाम्पत्य प्रेम और पवित्रता के प्रतीक माने गये हैं—

इहेमावि द्र स नुद चक्रवाकेव दम्पती ।
प्रजयैनो स्वस्तकौ विश्वमायुर्व्यश्नुताम ।। अ० वे० 14 2 64

देखो रघु० 3 24, 8 56, शाकु० 4 16, स्वप्नवासवदत्तम 1 13 आदि । इनके सम्बन्ध मे यह कहा जाता है कि ये रात को एक दूसरे से वियुक्त हो जाते हैं और नदी के भिन-भिन तीरो आदि पर खडे होकर एक दूसरे के लिए तडपते और चिल्लाते रहते है । प्रात काल उनका मेल हो जाता है । एक अनुश्रुति के अनुसार उनकी यह दशा एक मुनि को क्रुद्ध कर देने के कारण हुई थी और दूसरी के अनुसार सीतावियोग पर राम के विलाप को देखकर हसने के कारण (देखो—राम शापग्रस्तानीव चक्रवाकनाम्ना मिथुनानि—कादम्बरी पृ० 46 पर श्री काले की टिप्पणी) । पर तु ये अनुश्रुतियाँ लोक मे मुनियो के महत्त्व और दु खियो पर हसने के दुष्परिणाम को प्रकाशित करने के लिए गढी गई है । ये अथवाद मात्र है । ऋ० 2 39 3 के 'चक्रवाकेव प्रति वस्तोरुस्राऽर्वाञ्चा यातम्' मे चकवे चकवी के दिन के मेल का स्पष्ट उल्लेख है और 'प्रति वस्तो ' पदो के प्रयोग से प्रति रात्रि मे वियोग होने का आहार्य उल्लेख है ।

**547 चक्रे** (**पू० 1 3 10 35**) कृ (आत्मनेपद) + लिट लकार + प्रथम पुरुष एकवचन चकार (प्रदीप), कृतवान (चरित्र), कृतवान् (संजी), चक्रे, न तुवास, चक्रे न तु चकार, प्रियसमागम त्वरितमपि चेत शापय त्रणया सस्तभ्य प्रयत्नतो ऽयवसत इत्यथ (विद्युल्लता), कृतवान (सुबोधा), आरम्भ किया ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दस बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे सात बार (3 35, 10 67, 12 3, 12 78, 15 90, 15 100, 17 65,) कुमार० (3 33,) तथा शाकु० (7 27,) मे एक एक बार हुआ है ।

**548 चक्षु** (**उ० 29 3 11 34**) चक्षुष + अम, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, दृष्टिम (सजी)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग प द्रह बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्र थो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —रघु० (4) शाकु० (3) विक्रम० (3) कुमार० (2) मालवि० (2)

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश ' ।

**549 चटुलनयने** (**उ० 47 3 15 37**) चटुल + औ + नयन + टाप् + सु, बहुव्रीहि, सम्बोधन, एकवचन, विशेषण, वामनेत्रे (चरित्र), चञ्चलाक्षि सजी चञ्चललोचने (पचिका) विलोल विलोचने, चटुल नयने इत्यनेन कदाचित प्रिय आगच्छेदिति पथि प्रेरित नयनत्व सूचितम, स्वाभावाख्यानेन मनोहरता च (सुबोधा) चटुल नयने यस्या सा, तत्सम्बुद्धौ । अस्थिर, चचल आखो वाली । यक्ष की इस अवस्था को जानकर यक्षपत्नी अवश्य ही चटुलनयना हो जायेगी । इस श्लोक मे आये 'चटुलनयने' इस सम्बो धन पद से यक्ष अपनी पत्नी के वाह्य तथा आ तरिक—दोनो प्रकार के सौ दय का वणन करता है और नयनो का स्मरण कर उसकी रातें बडी कठिनता से कटती है । पूणसरस्वती ने इसकी सुन्दरता इस प्रकार स्पष्ट की है । मेरे विरह के कारण प्रियतमा का सारा धैर्य विनष्ट हो गया होगा । अत उसकी आँखे निरन्तर इधर उधर मुझे ही खोज रही होगी । निष्ठुर मदन ने भी धैयघातक

प्रहार करके नयना को और भी तरल बना दिया होगा ।—"चटुलनयन इति, मद्विरहवेदनाविहृत वृतिम् अयुगशरशरपतनकदनतरलतरनयनयुगला पुरोवर्तिनीमिव भवतीम पश्यतस्तस्य मे कथ वा व्यथा मा भूदिति द्योत्यते ।"

**550 चटुलशफरोद्वर्त्तनप्रेक्षितानि** ( पू० 43 4 21 53 ) चटुल+जस्+शफर+आम -उद्वर्त्तन+जस+प्रेक्षित+शस्, तत्पुरुष, सज्ञा, द्वितीया बहुवचन, चटुला चचला ये शफरा शफर्य्यो मत्स्यविशेषास्तेषामुद्वर्त्तनान्येव प्रेक्षितानि विलोकितानि (चरित्र), चटुलानि शीघ्राणि शफराणा मीनाना उद्वर्त्तनानि उत्लुण्ठनानि एव प्रेक्षितानि अवलोकनानि, त्रिषु स्यात् चटुल शीघ्रमिति विश्व, एतावदेव गम्भीराया अनुरागलिङ्गम् (सजी), चञ्चलानि शफर्याद्यम त्रिविधपरिस्फुर स्पाणि विलोकनानि । चटुलत्व ह्रीयन्त्रणया स्थिरत्वाभाव । मन्दस्फुरणस्वभावश्च । शफरग्रहण तेषा नयनसाम्यप्रसिद्धे । प्रेक्षितानीति, प्रकृष्टरसवर्षित्व प्रोपसर्गेण, विविधभावविकसितविलास भङ्गितरङ्गितत्वाद्बाहुविध्य च बहुवचनेन द्योत्यते (विद्युल्लता), चटुलाना चञ्चलाना मनोज्ञाना वा सफराणा प्रोष्ठीमत्स्यानाम् उद्वतनान्येव उद्धतपरिवतना येव अथ च तद्वत प्रेक्षितानि कटाक्षनिक्षेपान, मेघच्छाया प्राप्य सफय उद्वत ते इति प्रसिद्धम, इयञ्च का ता दृक्, यदाह,

व्याकोषमध्या चटुला मधुरा स्निग्धतारका ।
दृष्टि का तेति कथिता रतिभावसमाश्रिते"ति (सुबोधा),

चटुलानि शफराणाम् उद्वतनान्येव प्रेक्षितानि । शफर— एक चमकीली सफेद और छोटे आकार की मछली होती है । यह जल मे बडी तीव्रता से गति करती है । अत आँखो की चचल दष्टि से इसकी उपमा बहुत ही सुन्दर और उपयुक्त है । नदी और मेघ की शृङ्गार लीला को इस उपमा ने परम रसीला बना दिया है ।

**551 चण्डि** (उ० 43 4 20 48) चण्डी+सु, विशेषण, सम्बोधन, एकवचन, अत्यन्तकोपने। अनेन एकत्र सादृश्य लब्ध चेद भवति तदेवाल भवति, कि मया कायमिति मह्य मा कुप्य इति परिहासाभिप्रायेण प्रयुक्तम् (प्रदीप), कोपनशीले (चरित्र), कोपने, 'चण्डस्त्वत्य तकोपन ' इत्यमर । गौरादित्वात ङीष् । उपमानकथनमात्रेण न कोपितव्यमिति भाव (सजी), सुभगे, "चण्डी स्यात् कोपना योषित तथा सौभाग्यशालिनी"ति बल । "चण्डि कुतूहलिन्ये"ति । तथा एत मुनेमानिनी शातकर्णेरितीति रक्षितादय आलङ्कारिका चण्डी मानिनीत्यादि सम्बोधनानि सौभाग्य प्रकाशकानि, यथा रघुकाव्ये करेण वातायनलम्बितेन स्पृष्टस्त्वया चण्डि कुतूहलियेति । टीकान्तरे ननु स्वेच्छया यदि दर्शन न ददाति तदा चण्डीति सम्बोधन युक्तम ? उच्यते । एकत्र क्वचिदपि त्वया सादृश्य नारोपितमिति कुपिता सभाव्ये इति चण्डी युक्तम् । पूर्वमपि त्वया कोपमात्रेणाकारगुप्ति कृतेति भाव (सुबोधा) यह प्रेम का सम्भाषण है और मानिनी का ही समकक्ष है । प्रेमव्यापार मे स्त्रिया प्राय कुपित हो जाती है । यहाँ पर यक्ष श्यामा आदि से अपनी प्रिया का सादृश्य देखकर उसकी प्रतिस्पर्धिनी सौत की उद्भावना कर रहा है । प्रिया के सदृश वस्तु पाकर वह प्रिया को भूल जायगा और विरहसन्तप्त न होगा । यही उसकी प्रिया के लिए क्रोध का कारण है । अत यक्ष अपने सन्देश मे उसे मना भी रहा है । **भीरु** पाठ भेद । डरपोक । यक्ष का अपनी प्रिया का सादृश्य खोजना ही भय का कारण है । अत यक्ष उसके भय को दूर करने के लिए ही अन्तिम वाक्य को बोल रहा है । यह पाठ भी बुरा नही परन्तु इसमे प्रणय कलह की ध्वनि न होने से 'चण्डि' पाठ अधिक अच्छा है। सम्भवत इस पद का औचित्य यहाँ यह है—'तुम तेज स्वभाव वाली हो, अतएव तुम कुपित हो जाओगी, क्योकि मैं तुम्हारे अङ्गो की समानता अन्य वस्तुओ मे देखने का प्रयत्न कर रहा हूँ, परन्तु तुम्हारी समानता उन वस्तुओ मे से किसी मे भी नही मिलती है, इसलिए तुम्हारे कुपित होने की कोई बात नहीं है । वास्तव मे प्रत्येक स्त्री स्वभावत अपने पति के हृदय पर अपना

एकाधिपत्य चाहती है। किसी दूसरी स्त्री पर पति के झुकाव की तो बात ही क्या, वह तो अपने जसे रूपादि वाले पदार्थों, जैसे—च द्र, लता इत्यादियो की ओर भो पति की दृष्टि सहन नही कर सकती, इसलिए यक्ष-पत्नी का अपने पति द्वारा प्रियङ्गु लता आदि को प्रेम से देखना क्यो कर भावे ? इससे वह अवश्य रूठेगी। 'चण्डि' यह सम्बोधन एक प्रेम के शब्द के रूप मे भी लिया जा सकता है। चण्डी शब्द के प्रयोग के लिए देखिये माल०—चण्डी चण्ड ह तुमभ्युद्यता माम् ।' और देखिये विक्रमो० IV 28 की अ तिम पक्ति मे उवशी को 'असहना' कहा गया है, जो चण्डी का पर्यायवाची है। 'नदीभावेनेय ध्रुवमसहना सा परिणता'। इस दृष्टि से उत्तरमेघ 45 मे 'प्रणय कुपिता' विशेषण साभिप्राय है। 'चण्डी' का पाठान्तर 'भीरु' है। इसका भाव यह है कि इस विचार पर कि मैं तुम्हारे अगो की समता अ य वस्तुओ मे देखता हूँ, तुम्हे शङ्कित या भीत होने की कोई आवश्यकता नही, क्योकि खोजने पर भी तुम्हारी पूरी समता किसी एक वस्तु मे मिलती नही। यहा 'चण्डि' शब्द से प्रणय कोप ही प्रकट किया गया है। भीरु—पा०भे० यो हि कात रहृदयो भवति नासौ सवस्वमेकस्थ धारयतिइत्यथ । (अभिनवगुप्त)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत सम्बोधन पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (13 21,) तथा मालवि० (3 20,) मे एक एक बार हुआ है।

**552 चण्डीश्वरस्य** (पू० 36 2 11 27) चण्डी+ङस्+ईश्वर+ङस, तत्पुरुष, सज्ञा, षष्ठी, एक वचन, कात्यायनी वल्लभस्य (सजी) 'चण्डेश्वरस्य' इति पाठ । चण्ड क्रूर सहतत्वात, ईश्वर नियामकत्वात प्रपञ्चस्य य तस्य, अथवा गौरीपते ।अनेनातिक्रमे श्रेय प्रतिबन्धकत्वमपि स्या दिति द्योत्यते। न केवलमामुष्मिक काला तरभावि, तादात्विक वैषयिकमपि तदुपगमे सुख भविष्यती त्याह (विद्युल्लता)

चण्डया ईश्वर, तस्य। पावतीपति, शिव। अगले पद्य के महाकाल की ओर सकेत है। चण्डेश्वरस्य पाठ मे चण्डस्य ईश्वरस्य। चण्ड नामक गण का स्वामी। यह पाठ बहुत अच्छा नही है। यक्ष कामी की अवस्था मे है। अत वह 'पावतीपति' के रूप मे ही शिव का वणन करने को प्रवत्त होगा। दूसरा अथ—चण्डश्चासौ ईश्वर, तस्य। क्रोधी ईश्वर। प्रकरण मे कोमल भाव का वणन होने से यह अर्थ भी अनुपयुक्त है। चण्डेश्वरस्य=यह पाठ अच्छा नही। इसका अथ 'चण्ड' (इस नाम का एक गण) का स्वामी अथवा चण्ड (उग्र) स्वभाव वाला देव। दूसरे अथ मे समास कमधा० है (चण्डश्चासौ ईश्वरश्च)। गण शिव के उपासक या सेवक है।

**553 चतुर** (उ० 49 2 9 17) चतुर+शस्, विशेषण, द्वितीया, बहुवचन, चतुर मासान, मेघदशन प्रभृति हरिबोधनदिना तनित्यथ , दशदिवसाधिक्य त्वत्र न विवक्षित इति उक्तमेव, अत्र कैश्चित 'नभोनभस्ययोरेव वार्षिकत्वात् कथ आषाढादि चतुष्टयस्य वार्षिकत्वमुक्त इति चोदयित्वर्त्तुत्रय पक्षाश्रयणान अविरोध इति पर्यहारि, तत्सवमसगतम, अत्र गतशेषाश्चत्वारो मासा इत्युक्त कविना न तु ते वार्षिका इति तस्मात अनुक्तोपालम्भ एव। यच्च नाथेन उक्त 'कथ आषाढादि चतुष्टया त्पर शरत्काल ' इति तत्रापि आकार्तिकसमाप्ते शरत्कालानुवत्ते परिणतशरच्चन्द्रिकासु इत्युक्तम्, न तु तदैव शरत्प्रादुर्भाव उक्त इति अविरोध एव (सजी) टीकाकारो ने इस अवधि को प्रथम आषाढ के मेघ दशन की तिथि से गिना है। अत वह इसका अथ लगभग चार कहते है। परन्तु यह भूल ही प्रतीत होती है। आषाढ के प्रथम दिन यक्ष मेघ को सन्देश देकर भेजता है। मेघ उसी रात को अलका नही पहुँच सकता। न मेघ के लिये यह सम्भव था, न इतनी दूर की यात्रा करके मनुष्य उसी दिन अलका पहुँच सकता था। कवि मेघ को प्रथम आषाढ को चला कर अलका मे देवशयनी एकादशी को—दस दिन पश्चात्—पहुँचाता है। उस दिन ही यक्षपत्नी को महती निराशा ने घेरा हो सकता है क्योकि चार मास के लिये सब काम, यात्रा आदि बन्द हो जाने थे। अत मेघ

का उस दिन सन्देश देना यक्षपत्नी के लिये प्राणप्रद था। इस तिथि से देवोत्थान एकादशी तक पूरे चार मास होते हैं।

आषाढ 11 से कार्तिक 11 प्रविष्टा तक चार मास होते हैं, किन्तु मेघ जिस दिन सन्देश दे रहा था, वह 'आषाढस्य प्रथमदिवसे' (पूर्वमेघ 2) था। उसके अनुसार चार मास और दस दिन होते हैं, न कि चार ही मास। इस पर मल्लि० लिखते है—'चतुरो मासान् -मेघदर्शनप्रभृति हरिबोधनदिनान्तमित्यर्थः। दशदिवसाधिक्य त्वत्र न विवक्षितमित्युक्तमेव' अर्थात् चार मास का मतलब लगभग चार मास है, इसलिये कोई आपत्ति नहीं। इस पर कुछ लोग यह भी आलोचना किया करते है कि ऋतुएं छः होती है। वर्षा ऋतु श्रावण और भाद्रपद मे रहती है और शरद आश्विन और कार्तिक मे, किन्तु प्रस्तुत पद्य मे कवि ने आषाढ से लेकर 11 कार्तिक तक वर्षा ही बताई है और उसके बाद शाप समाप्ति पर शरच्चन्द्रिका वाली सुहावनी रातो मे खूब आनन्द लूटने की बात कही है। इससे तो यही साबित होता है कि कार्तिक 11 प्रविष्टा तक—जब तक भगवान विष्णु शेषशय्या मे सोये रहते हैं—वर्षा ही रहती है और शरद उसके बाद शुरू होती है जो कि सर्वथा अयुक्त है। कुछ विद्वान इसका समाधान यह देते हैं कि वर्ष मे ऋतुयें वास्तुतः तीन ही होती है, इसलिये एक एक ऋतु को चार चार मास तक होने मे वर्षा–ऋतु के चार मास ठीक ही है, और इसी कारण से वर्षा ऋतु को आम तौर पर चौमासा कहते ही है। यह समाधान हम अच्छा नही लगता है, क्योकि भारत वर्ष मे वास्तव मे छः ही ऋतुयें होती है, तीन नही। तब प्रश्न उठता है—'क्या सचमुच शरद कार्तिक 11 प्रविष्टा से आरम्भ होती है?' इसका उत्तर हम यह देंगे कि कालिदास का यह अभिप्राय ही नहीं कि शरद 11 कार्तिक से प्रारम्भ होती है। उसने तो केवल शाप की अवधि के चार मास शेष बताए है। शरद् आश्विन और कार्तिक मे भी रहती है—यह बात कवि को सर्वथा मान्य ही है, क्योकि उसने प्रकृत श्लोक मे 'परिणतशरच्चन्द्रिकासु क्षपासु' कह ही रखा है। हमारे विचार से 'परिणत' शब्द वस्तुतः शरद का विशेषण है अर्थात परिणता या शरद्=परिपक्व—"ढलती अवस्था की जो शरद।" कार्तिक 11 प्रविष्टा के बाद शरद का ढलना ठीक ही है, क्योकि बीस दिन बाद कार्तिक की समाप्ति पर शरद भी समाप्त हो ही जाती है। इस तरह कवि की उक्ति मे कोई गडबडी नहीं है। दक्षिणावर्तनाथ भी इस शङ्का का परिहार इस प्रकार प्रस्तुत करते हैं—ननु आषाढमासस्य प्रथमदिवस इत्युक्तम्। आषाढ श्रावणौ प्रावृट् ततः परं शरदिति प्रसिद्धम्। तस्मात् कथमाषाढात् प्रभृति मासचतुष्टयात् पर शरत्काल इत्युक्तम? उच्यते—ऋतूनां कल्पना द्विधा। केचिद् षड् ऋतव इति वदन्ति अपरे त्रय इति। अत्र तावद् ऋतुत्रयपक्षाश्रयेणोक्तम। तथा श्री रामायणे—'चत्वारो वार्षिका प्रोक्ता गता वर्षशतोपमा' इति।" वस्तुतः आषाढ, श्रावण, भाद्रपद व आश्विन ये चार महीने तो बीच मे है ही और साथ ही कार्तिक के कुछ दिन एकादशी तक बढेंगे और उधर आषाढ के भी कुछ दिन सदेसा यक्षाङ्गना के पास पहुँचते-पहुचते तो बीते रहेगे ही। अतः लगभग चार महीने का समय कालिदास ने ठीक ही आकलित किया है।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे दो बार (11 57, 18 15,) हुआ है।

**554 चतुरवनिताविभ्रमैः** (उ० 12 4 19 61) चतुरा+आम्+वनिता+आम्+विभ्रम+भिस, तत्पुरुष, सज्ञा, तृतीया, बहुवचन, चतुराणां वनितानां विभ्रमैः विलासैः (चरित्र), चतुराश्च ता वनिताश्च तासा विभ्रमैः विलासैः (सजी), प्रवीणाङ्गनाविलासैः (पञ्चिका), चटुलानां मनोहराणां वनितानां स्त्रीणां विभ्रमैर्विलासैः (सुबोधा), चतुर को विभ्रम के साथ लगाने मे यथासमय विभ्रमो के प्रयोग की व्यञ्जना होती है। 'विभ्रम' के साथ लगाने मे नहीं। चटुल०—पा० भे०। इसका सम्बन्ध, विभ्रम से लगाया जाता है। 'चञ्चल सक्रिय, अस्थिर।' यदि इसका अर्थ सुन्दर, रमणीय

(देखो० आप्टे सस्कृत अग्रेजी कोष पृ० 201) करके इसे 'वनिता' से जोड दें तो अर्थ मे विशेष सौ दय आ जायगा। परन्तु 'चतुरवनिता' के समान इससे कोई व्यग्याथ नही निकलता। वनिता इस पद का प्रयोग बडा उपयुक्त हुआ है। वे तो स्वयं कमनीय है। उनके कटाक्ष कसे मोघ हो सकते है। कहा भी है—

सा कविता सा वनिता यस्या श्रवणेन दशनेनापि।
कवि हृदय विट हृदय सरल तरल च सत्वर भवति ।।

विभ्रम—वि+ √भ्रम+घञ । विलास युक्त चेष्टाये, हाव भाव आदि कामवश शरीर से जितनी भी मद, हृष, राग आदि द्योतक चेष्टाये की जाती हैं उन सब को 'विभ्रम' कहते है—चित्तवस्त्यनवस्थान श्रृगाराद विभ्रमो मत ।। (इसकी व्याख्या प० शिवदत्त ने अ० को० 1 731 की पादटिप्पणी 4 मे इस प्रकार की है—'मदरागहर्षजनितो विपर्यासो विभ्रम । यथा—अनिमित्त मासनादुत्थाया यत्र गमनम, प्रियारब्धकथामाक्षिप्य सख्या सहालापन, मुधव रुषितक्रोधौ। पुष्पा दीनायाञ्चा, सदवतत्परित्याग, वस्त्राभरणमाल्यानामकारणत खण्डन, मनन च इति।') कुछ के मत मे स्त्रियो मे यौवनजनित चेष्टाएँ ही विभ्रम है (योषता यौवनजो विकारो विभ्रम इत्येके' वही अ० को०) ये विभ्रम ही कामदेव के बाण बन जाते है। फिर वह अपने बाण क्यो चलाए। अत उसे धनुष का प्रयोग प्राय करना ही नही पडता है। यहाँ कामियो पर लक्ष्यत्व का, भ्रूभङ्ग पर धनुलतात्व का, नयन और विभ्रम पर अस्त्रशस्त्रत्व का रूपण किया गया है वाच्य एव गम्य रूप से। स्त्रियो के यौवन विकार को विभ्रम कहते हैं—(ना० ल० र०)। तुलनाथ विभ्रम का स्वरूप देखे —"साङ्गभङ्गविकारेण सकटाक्षविलोकनै । केशसयमनव्याजाद बाहुमूलप्रदशन ।।

मेखलोरुप्रकटनै स्तननाभिप्रदर्शन । अभिलाषप्रकटनैर्विभ्रम परिकीर्तित ।। (शिणे)"

**555 चन्द्रकान्ता** (उ० 9 4 12 93) चन्द्रकान्त+जस्, सज्ञा, प्रथमा, बहुवचन, च द्रकान्तमणय (प्रदीप), च द्रका तमणय (सजी), च द्रका तमणय **(पचिका)**

**556 चन्द्रपादै** (उ० 9 3 8 73) चन्द्र+ङस्+पाद+भिस, तत्पुरुष, सज्ञा, ततीया, बहुवचन, च द्र स्य पाद मयूख (चरित्र), च द्रमरीचिभि, पादा रश्म्यघ्रि तुर्याशा ' इत्यमर (सजी), शशि किरणै (पचिका), **चोदिताश्च द्रपाद**—च द्रस्य पाद रश्मिभिश्चोदिता प्रेरिता स्पृष्टा । ध्वनिना तु अन्योऽपि पादाहत क्र द नश्रुजलस्य दी भवति इति। प्रासादानामुत्तुङ्गत्वादध स्थितमेघावरण रहितत्वेने दुपादा निर्मला इत्यर्थ । अतएव निमलचन्द्रकान्तजलसस्पशत्याजितसुरतजन्यदेहावसादाना द्वितीयसुरतोत्साहो भवतीति पयवसितोऽर्थ (सुबोधा), इसके दो पाठा तर हैं—1 'द्योतितश्चन्द्र पादै ' और 2 प्रेरिताश्चन्द्रपादै ' पहले का अथ—'चाद की किरणो से प्रकाशित' और दूसरे का अर्थ— 'चाद की किरणो से प्ररित' है। दोनो पाठो मे कोई विशेष अथ भेद प्रतीत नही होता। 'पाद' शब्द यहा किरण के अथ मे आया है। 'अमरकोष' के अनुसार "पादा रश्म्यङ्घ्रितुर्याशा ।" यहा पर च द्र शब्द भी साभिप्राय रखा गया है आगे 'चन्द्रका त' शब्द है, चन्द्रपाद और 'चन्द्र-का त' के बीच के द्रावक और द्रावणीय के सम्बन्ध को 'चन्द्र' शब्द की समानता अच्छी तरह स्पष्ट कर देती है। 'च द्र' का अर्थ ही है आह्लादित करने वाला क्योकि इसकी निष्पत्ति ही "चदि आह्लादने" धातु से रक प्रत्यय करने पर होती है। आह्लादपादो से आह्लादक का तश्चोतित हो उठते हैं। यह व्यग्याथ प्रस्तुत करने की अभूनपूव क्षमता इस पदावली से स्वत सस्फुरित हो उठती है "एक सख्यास्तव सह मया वामपादाभिलाषी ।" ततीया यहाँ हेतु के अर्थ मे है और बहुवचन से चाँदनी की कुम्भसहस्रसम्भरणयोग्यता एव चन्द्रका तशतम द्रावणक्षमता ध्वनित होती है।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (7 19,) तथा कुमार० (7 73,) मे एक एक बार हुआ है।

557 **चन्द्रहासव्रणाकै** (उ० 14 4 16 69) च द्रहास । डस्‌ + व्रण -भिस + अक ‘-भिस्, तत्पुरुष सज्ञा, तृतीया, बहुवचन, चन्द्रहासस्य रावणासे व्रणानि क्षतान्येव अकः चिह्नानि तैः, ‘च द्र हासो रावणासौ असिमात्रेऽपि च क्वचित’ इति शाश्वत (सजी),

च द्रहास–अपनी चमक से चन्द्रमा पर हँसने वाली। अत चमकीली तीक्ष्ण धारवाली तलवार। यह नाम बहुधा रावण की तलवार के लिये आता है। यहा इसका अपना मूल अर्थ ही अभिप्रेत है।

558 **चमून म्** (पू० 46 3 12) चमू आम, सज्ञा, षष्ठी, बहुवचन, सेनानाम (चरित्र), सेनानाम (सजी 46, सेनानामिति बहुवचनेन बाहुल्यं द्योत्यते। सेनाग्रहणेन सेनाना राजरक्षार्थत्वेन तासा च तारकादिष्वकिञ्चित्करत्वा। प्रत्युत अतएव रम्या सन्ना इति प्रकाश्यते (विद्युल्लता), सेनानाम (सुबोधा) सेनाओ की।

प्रस्तुत पद का प्रयोग कालिदास ने अपनी कृतियो मे दो बार किया है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे एक बार (14 22,) हुआ है।

559 **चरणकमलन्यासयोग्यम्** (उ० 13 3 12 43) चरणकमल + ओस + न्यास + डस + योग्य + अम्, तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, चरणकमलयो न्यासस्य समर्पणस्य योग्यम् (सजी), चरणौ कमले इव। तयो न्यास, तस्य योग्य, तम। कमल जसे चरणो मे लगाये जाने योग्य।

560 **चरणन्यासम** (पू० 58 1 4 10) चरण + ओस + न्यास + अम, तत्पुरुष, सज्ञा, द्वितीया, एक वचन, हिमवत कस्याचिच्छिलाया स्त्रपाद न्यासो विद्यत इति प्रसिद्धम (प्रदीप), पादन्यासम (सजी) ‘अव्यक्त व्यञ्जयामास, शिव श्रीचरणद्वयम्। हिमाद्रौ शाम्भवादीना सिद्धय सक्रमणाम्॥ दृष्टवा श्रीचरण सम्यक साधक स्थिरयेत तनुम। इच्छाधीनशरीरो हि विचरेच्च जगत्त्रयम्॥ इति शम्भुरहस्ये (सजी), पादनिधानमुद्राम् (विद्युल्लता), पदचिह्नम (सुबोधा), चरणयो न्यास, तम। नि + √अस् (फेकना) + घञ्। कुछ अनुवादको का मत है कि सम्भवत इसमे हरिद्वार के पास की एक छोटी सी पहाडी की ओर सकेत है जिसे आजकल ‘हर की पौडी’ (शिवजी की सीढी) कहते हैं। शम्भुरहस्य मे इसे श्री चरण न्यास कहा गया है—

> ‘अव्यक्त व्यञ्जयामास शिव श्री चरणद्वयम्।
> हिमाद्रौ शाम्भवादीना सिद्धये सक्रमणाम्॥
> दृष्टवा श्रीचरण न्यास साधक स्थितये तनुम।
> इच्छाधीनशरीरो हि विचरेच्च जगत्त्रयम॥’

परन्तु हरिद्वार के समीप पद्य 53 57 मे वर्णित बरफ और चमरियाँ नही पाइ जाती। अत प्रकृत वर्णन यहा से आगे किसी अन्य पहाडी का ही प्रतीत होता है। श्री विल्सन लिखते है कि देवताओ आदि के चरणन्यासो की भावना पूर्व के प्राय सभी देशो–भारत, नेपाल, लका आदि मे समान रूप से पाई जाती है। यह मुसलमानो मे भी दष्टिगोचर होती है।

561 **चरणपतितम** (उ० 44 2 8 19) चरण + आस पतित + अम, तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया एकवचन, पादगतम (पञ्चिका), मानापनोदनाय पादगत, चरणपतन काले दृष्टिलोप, तावन्मानो हि मानि या यावन्नेष्ट पदे पते''दित्युक्त चरणपतितमिति (सुबोधा) चरणो पर गिरा हुआ।

562 **चलकिसलय** (उ० 17 1 2 6) चल + जस् + किसलय + सु, बहुव्रीहि, प्रथमा, एकवचन, विशेषण, चलानि किसलयानि पल्लवा यस्य स तथा (चरित्र) चञ्चलपल्लव। अनन वक्षस्य पादताऽनेषु प्राञ्जलित्व व्यज्यते (सजी), स्फुरत्पल्लव। चलेति चलत्वेन पल्लवानामभिनवत्वम्। तथा तत्र सर्वदा मृदुपवनो वहतीति च ध्वनितम् (सुबोधा), चलानि किसलयानि, चला किसलया वा यस्य स। चचल पत्तो वाला। अशोक वृक्ष को यहाँ कामी के रूप मे चित्रित किया गया है। अत इस विशेषण से उसकी चचलता और प्रार्थनामुद्रा (—हाथ जोडना, क) व्यक्त होती है।

किसलय शब्द मे रूपकातिशयोक्ति मानने पर 'वस्तुध्वनि' पक्ष मे 'अनिभृतकर' की अर्थ विच्छित्तिया स्वय सहृदयहृदय मे सनुल्लसित होने लगती है। पूर्ण सरस्वती ने इसकी समीचीन व्यञ्जनायें इस प्रकार स्पष्ट की है—"चलकिसलय इति मृदुपवनतरललिततरुणपल्लवत्वेन नयनहारितातिशय प्रियतमाकणपूराद्युपभोगयोग्यत्व च ध्वन्यते।" आशय यह कि 'चलकिसलय' से हल्की हवा से हिलते, सु दर और पूरे निकल आये हुए पल्लवो वाला होने के नाते अशोक की यहा पर नयनहारिता का अतिशय तथा यक्षिणी के कणपूरादि बनाये जाने की योग्यता व्यङ्ग्य है।

**563 चलकुवलयश्रीतुलाम्** (उ० 34 4 16 68) चल+ङस+कुवलय+ङस+श्री+ङस+तुला+अम, तत्पुरुष, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, चल यत कुवलय नीलोत्पल तस्य। श्रेय तुलाम् (चरित्र), चलस्य कुवलयस्य श्रिया शोभया तुला सादृश्यम, तुल्याथरतुलोपमाभ्या' 'तृतीया यतरस्याम' इत्यत्र सदशपर्यायस्य तुलाशब्दस्य प्रतिषेधात अत्र च सादृश्यवाचित्वात तद्योगेऽपि तृतीया (सजी), अनिमिषोत्फलन चटुलोत्पलशोभासाम्यम (पचिका), चञ्चल यत कुवलय नीलोत्पल तस्य या श्री शोभा तस्यास्तुला सादृश्य (सुबोधा) कुवलयस्य श्री। तस्या शोभाय तुलाम। यहा पर 'तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्या ततीयाऽन्यतरस्याम' सूत्र के 'सादश्यवाचक तुला' पद का निषेध होने से इसके योग मे तृतीया नही आ सकती। अत पष्ठी तत्पुरुष समास ही हो सकता है। टीका मे ततीया त विग्रह दिया है। इस स्थल पर टीका का पाठ भ्रम है। कुछ प्रतियो मे षष्ठ्य त विग्रह छपा है पर तु 'तद्योगेऽपि ततीया' पद स्पष्ट बताते है कि टीकाकार ने तृतीयान्त विग्रह रक्खा होगा। श्री पाठक इस अ तिम भाग को लेखक प्रमाद मानते है। उनका विचार ठीक ही प्रतीत होता है। वे 'तद्योगेऽपि' तृतीया के स्थान पर तद्योगेन ततीया पढने का सुझाव देते हैं और विग्रह को षष्ठ्यन्त रखने का।

मल्लि० ने यहा 'श्रिया तुलाम्' यो तृ० तत्पु० माना है और तृतीया विधायक 'तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्याम ततीयाऽयतरस्याम्' इस सूत्र मे अतुलोपमाभ्याम=तुला और उपमा शब्द को छोडकर' इस प्रतिषेध के सम्ब ध मे "सदश पर्यायस्य तुला शब्दस्य प्रतिषेधादत्र च सादृश्यवाचित्वात तदयोगेऽपि तृतीया"—अर्थात् 'सदृश' के वाचक 'तुला' शब्द के लिए ही तृतीया निषिद्ध है, कि तु यहा तुला का सादृश्य अथ होने से उक्त प्रतिषेध लागू नही होता' या तक दिया है। वास्तव मे 'तुला' और 'उपमा' इन दोनो का सदृश अथ होता ही नही, 'सादश्य अथ होता है। नागेश ने भी तुला और उपमा दोनो शब्दो को सादृश्यार्थक ही माना हे, सदृशाथक नही, इसलिए मल्लि० का 'उक्त प्रतिषध लागू नही होता' वाला तक गिर जाता है। इस तरह तुला शब्द के साथ ततीया का निषेध हो जाने से 'शेषे षष्ठी' इस सूत्र से षष्ठी ही होगी और 'श्री तुलाम' का विग्रह 'श्रियाः तुलाम्' यो ही होना चाहिए। मल्लि० ने माघकाव्य 1 4 की टीका मे भी "सदृशपर्याययो तुलोपमाशब्दयो '— अतुलोपमाभ्याम्' इति निषेधात सादृश्य वाचित्वे ततीया इत्याहु' कहकर वही मत प्रकट किया है, जो यहाँ। कुछ सम्पादको ने यहाँ मल्लि० की टीका मे 'श्रिया शोभाया.' यह पाठ दिया है, कि तु वे गलती पर है, क्योकि मल्लि० ने स्वय टीका मे तृतीया का ही उपपादन कर रखा है।

**564 चलत्वम्** (उ० 35 4 18 57) चल+त्व+अम्, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, स्फुरणम् (प्रदीप), चञ्लताम् (चरित्र), मम सन्देशहारिणि समीपवर्तिनि सति तस्या शुभसूचक वामनेत्रस्फुरण च भविष्यतीति तात्पर्यार्थे (चरित्र), स्प दनम्, 'ऊरो स्पन्दात रति विद्यात ऊरो प्राप्ति मुवासस' इति निमित्तनिदाने (सजी), स्प दनत्वम् (सुबोधा)

**565 चलोर्मि** (पू० 25 4 20 59) चला+जस+ऊर्मि+सु, बहुव्रीहि, विशेषण, द्वितीया एकवचन, चलतरङ्गम्। इद विशेषण सभ्रूभङ्गविशेषणस्थानीयम्। कामि या ससीत्कार सभ्रभङ्ग मुखमिव

वेत्रवत्या तीरोपा तस्तनितसुभग चलोर्मि स्वादु तत्पय पास्यतीति यस्मात त मात कामु कत्वस्य फल त्वया लप्स्यते इत्यथ । उत्तरश्लोकपरिज्ञानाय अत्रेद अनुसन्धेयम —विदिशान गरवर्त्तिव्य पण्याडगना सर्वाङ्गसु दय सवललितकलाविचक्षणा सवपुरपावजनकुशलाश्च भवन्ति । तत्रत्या पुनर्नागरा पुरुषा ताभ्योऽपि अतिसु दरा सुगभयौवना स्त्रीसभोगविदग्धाश्य भवन्ति । तेषा नागराणा सौन्दर्यातिशयेन ता कामयमाना पण्याडगना मात्रादिभयन वगहषु भोक्तु मपारय य तस्मात नगरात निगत्य प्रत्यास नस्य नीचै आख्यस्य गिरे सकेतस्थानभूतषु शिला-गहषु तनिदय रतानि अनुभूयानुभूय पुनर्विदिशा गुप्त प्रविशन्तीति ऐतिह्य अस्तीति (प्रदीप), चला तरला उमय कल्लोला यत्र तत्र (चरित्र, चला ऊमयो यस्य तच्चलोर्मि, तरडिगतम् (सजा), 'चलोर्म्या'=चल मृदुमारुतोत्थापित ऊर्मि तनुतरङ्गो यस्या, तस्यैव भ्रूभङ्गसादश्यापपत्ते, वक्ष्यति च–'प्रतनुपु नदीवीचिषु भ्रूविलासान' इति । 'चलोर्म्या' इति नदीविशेषत्वेनोक्तोऽप्यर्थात पयसएव फलति, नायिकात्वेन प्रतीयमनाया सारत सभ्रूभङ्गमुखस्थानीयत्वात पयस । चलोर्मीति वा पाठ । अत्र नायिकापक्षे तीरोपा ते स्तनितसदशस्तानतसुभगमिति, चलोर्मि पय इव मुखमीति च योज्यमथवलात । 'यथा—'ऐन्द्र धनु पाण्डुपयोधरेण शरद्दधानाद्रनखक्षताभम । पसादय ती सकलङ्क मि दु ताप रवेरभ्यधिक चकार' इत्यत्र (विद्युल्लता), चलाश्चञ्चला ऊमयस्तरङ्गा यस्य त तथा (सुबोधा),

इसका सामञ्जस्य' सभ्रभङ्गम्' से है, अत स्त्रीलिङ्गा त चलोर्म्या के स्थान पर चलोर्मि पाठ ही ठीक है । चला ऊमय यस्य तत चलोर्मि । इसके स्थान मे 'चलोर्म्या' पाठा तर है जो कि वेत्रवत्या' का विशेषण है । कि तु पय का विशेषण बनन मे स्वारस्य है, क्योकि लहरो वाले जल का भ्रूभङ्ग वाले मुख से समानता बतलाने मे ही कवि का अभिप्राय है । इस कारण 'चलोर्मि' वाला पाठ ही अच्छा है ।

**566 चातक** (पू० 10 2 14 16) चातक+सु, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, **वाम चातक** वामपाश्वस्थस्य चातकस्य निनदो यात्राया निमित्तम् । इत्यत्र **योगयात्राया** वराहमिहिर । 'चुचु दरीसूकरिकाशिरा श्च श्यामागलीपिङ्गलिका यपुष्टा । वाम प्रशस्त गहगोलिकाश्च प्रसज्ञिता य च पतत्रिणश्च ।। इति ।। अनेन चातकस्यापि पुशब्दन उपादान कृतिमिति अनुस धेयम् तथा महायात्राया स एव वराह मिहिर कालविशेषमाश्रित्य चातकस्वर निषेधति । न तु भाद्रपदे ग्राह्या सूकरा श्वनूखादय । शरद्यब्जादगाक्रौचा श्रावणे हस्तिचालकौ' ।। इति कालविशेषनिषेधात अनिषिद्धे काले चातक स्वरस्य निमितत्व प्रतीयते (प्रदीप), पक्षिविशेष (सजी), स्वनामख्यात पक्षी (सुबोधा), चातक-शब्द शारिकाद्युपलक्षण । (सुबोधा)

एक पक्षी है जो स्वाति नक्षत्र की वर्षा की बूदो से ही अपनी प्यास बुझाता है । अन्य कोई जल नही पीता । चातक कवियो को बहुत प्रिय है ।

कालिदास की कृतिया म इस पद का प्रयोग दो बार हुआ है । मघदूत के अतिरिक्त इस-का प्रयोग रघु० मे एक बार हुआ है ।

**567 चातकान** (पू० 22 1 2 11) चातक+शस, सज्ञा, पुल्लिग, द्वितीया, बहुवचन,

सारडगान् । चातक पक्षियो को । दृष्टव्य 'चातक' पद ।

**568 चातकेभ्य** (उ० 53 3 19 35) चातक+भ्यम्, सज्ञा, पुल्लिग, पक्षिभ्य (सुबोधा) चतुर्थी बहुवचन, "चतति । √चते याचन (भ्वादि) धातोण्वुल्" । माँगने वाले को ही चातक कहते हैं । 'पी कहा' पी कहा कह कह कर स्वाति के जलबिन्दु माँगनवाले पक्षी को कवि ने किस सु दर ढग से ला रखा है । यक्ष भी तो अपनी ही टर लगाये है । यक्ष और चातक दोना को अपने अभीष्ट से भिन्न तत्सजातीय पदार्था तर बिल्कुल नही चाहिए, अपनी ही चीज के पीछे दोनो पागल हो उठे हैं ।

569 **चापम** (उ० 12 2 8 13) चाप+अम, सज्ञा, पुल्लिग, द्वितीया, एकवचन, धनु (सुबोधा), धनुष ।

कालिदास की कृतिया मे प्रस्तुत पद का प्रयोग छह बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० मे दो बार (2 64, 3 51) शाकु० मे दो बार ( 493 2, 3 6 ) तथा रघु० मे एक बार (3 60,) हुआ है ।

570 **चामरै** (पू० 38 2 6 27) चामर+भिस, सज्ञा, ततीया, बहुवचन, महाकालस्य सेवाचामरै (प्रदीप), बालव्यजनै (चरित्र), बाल यजन (सजी) सेवार्थैश्चमरीबालव्यजनै (विद्युल्लता), व्यजन (सुबोधा),

चामर वलि=चँवर की खरीदी हुई मूठ या डडी । चमर हरिण की पूछ के बालो, कौवो के पखा या मोरो की पेंचा से बनाए जाते है । ये प्राय चा दी के हत्थे मे जडे हुए होते हैं । ये देवताओ, राजाओ और महापुरुषो आदि से मक्खिया हटाने के लिए काम मे लाये जाते है ।

प्रस्तुत पद का प्रयोग कालिदास ने अपनी कृतिया मे दो बार किया है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० मे एक बार (2 42) हुआ है ।

571 **चारु** (उ० 2 3 12 36) चारु+सु, विशेषण प्रथमा, एकवचन, रम्यम् (चरित्र), पेशलम (सजी), रम्यम (पचिका), सु दरम अपर्युषित (सुबोधा)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग छह बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त रघु० मे तीन बार (11 34, 14 24, 1 910) तथा कुमार० मे दो बार (1 39, 4 18) इसका प्रयोग हुआ है ।

572 **चित्रम्** (उ० 13 1 2t2) चित्र+अम, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, नानावणम् (सजी), अनेक वण के ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग आठ बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शाकु० मे चार बार ( 2 16, 311 4, 461 3, 561 2 ) रघु० (5 33) कुमार० (1 32) तथा मालवि० (223 1) मे इसका एक एक बार प्रयोग हुआ है ।

573 **चिरपरिचितम्** (उ० 35 2 8 18 ) चिर+सु+परिचित+अम, तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, चिर बहुकाल परिचित अभ्यस्त (चरित्र), चिराभ्यस्तम (सजी), नित्याभ्यस्तम् (पचिका), चिरकाल सेवित बहुकाधारितम (सुबोधा) देर से अभ्यस्त ।

574 **चिरम** ( पू० 3 2 7 19 ) अव्यय, चिरकालम (चरित्र०) देर तक । अर्थात जब तक वह अपने भावो को स्थिर कर सका तब तक ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग बीस बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्र थो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है । रघु० (8) शाकु० (4) कुमार० (3) ऋतु० (3) तथा मालवि० (1)

विस्तत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कति 'कालिदास पदकोश ' ।

575 **चिरविरहजम्** ( पू० 12 4 20 46 ) चिरविरह+ङसि+जन्+ड+अम, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, चिर विरहात वियोगात जातम (चरित्र) सवत्सरदशनाभावदु खसभतम (विद्युल्लता), प्रभूतकालविच्छेदजनितम् (सुबोधा), नवप्रियसयोगे हर्षाश्रु भवति, तच्च शीतल तत्कथ उष्णमित्युक्तम् ? उच्यते, चिरविरहजमित्यनेनवमुक्त चिरविरहातिक्लेशात हृदगतवाष्पोदगमात प्रथममुष्णमश्रु भवति तत शीतल स्यात । **अन्ये** तु चिरविरहजमुष्ण वाष्प शोकाश्रु मुञ्चति त्यजति न पातयति, सयोगे हि वर्षाश्रु वषतीत्याहु । (सुबोधा)

चिर विरह , तस्मात् जात , तम् । जसे चिरकाल पश्चात मिले हुए मित्र प्रेम के आसू बहाते है, वैसे ही मेघ का जब पवत से सम्बन्ध होता है तो बह वर्षा रूपी आसू बहाता है । देखो

वल्लभ 'पवता हि जलवष्टया स्निग्धा भवति वाष्प च मुञ्चति'। यहा पर कवि ने वपाकम को मानवी भावना के रूप मे चित्रित किया है।

**576 चिरविलसनात्** (पू० 41 2 7 17) चिर+विलसन+ङसि, तत्पुरुष, सज्ञा, पञ्चमी एकवचन, विलसनशब्देन स्फुरण विलासश्च विवक्षित (प्रदीप), चिर चिरकाल विलसन चमत्कार तस्मात। अन्यस्यापि रममाणस्य विलासिन बहुकाल सुरतकरणात् अवश्यमेव स्त्री खिन्ना भवति शिथिल शरीरा जायते (चरित्र), चिर विलसनात स्फुरणात (सजी) मार्गप्रदर्शनसरम्भेण चिरकालपरिस्फुरणात (विद्युल्लता), प्रभूतकालस्फुरणात छलाच्चिररमणात (सुबोधा) चमकने रूपी रति क्रीडा से। विलसन=1 चमकना 2 रतिक्रीडा।

**577 चूडापाशे** (उ० 2 3 10 32) चूडापाश+ङि, सज्ञा सप्तमी, एकवचन, चडापाशे शिखाकलाप। शिखाचूडाकेशपाश इत्यमर (प्रदीप), केशकलाप (चरित्र), केशपाशे (सजी), केशविन्यासविशेषे, "चूडापाशस्तु धम्मिल" इति सन। चूडापाशे केशसमूह इत्यन्ये। कौमुदीकारस्त्वाह शिखास्था कुसुमबन्धनी केशलता चूडापाश स च यक्षाङ्गनानामेव, यदुक्तम 'चूडापाशो भवेद यक्षस्त्रीणा न तर योषिता''मिति (सुबोधा),

सिर के पीछे बँधा हुआ जूडा जो कुरबक के टटके फूलो से सजाया जाता था।

पाश का अर्थ है—समूह। देखो—पाश पक्षश्च हस्तश्च कलापार्था कचात्परे। अमरकोप। अत बालो के समूह मे, अर्थात वेणी मे, चोटी मे। केशवाचक के साथ प्रयुक्त 'पाश' शब्द का अर्थ 'गुथा हुआ बालो का समूह होता है। 'चूडापाश' शब्द सिर के पीछे बँधे हुए जूडे के लिए प्रयुक्त किया जाता है। 'चूडा' का अर्थ है चोटी' या 'शिखा'। अमरकोश मे कहा गया है—"शिखा चूडा"। 'पाश' शब्द केशवाचक शब्द के बाद आने पर समूह का अर्थ देता है—"पाश पक्षश्च हस्तश्च कलापार्थ कचात्पर' (अमरकोश)

**578 चूर्णमुष्टि** (उ० 7 4 17 68) चूर्ण+ङस+मुष्टि+सु, तत्पुरुष, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, मुखवासकर्पूरादिचूर्णमुष्टि (प्रदीप), मुखावासकर्पूरादि (चरित्र), मुग्धा यक्षाङगना सुरतक्षणे दीपशमनाय चूर्णमुष्टि प्रक्षिपति (चरित्र), चूर्णस्य कुङकुमादे मुष्टि (सजी), चन्दनादिचूर्णमुष्टि (पचिका), सुगन्धिद्रव्यक्षोदमुष्टि। शृङ्गारिभिश्चतु समादिचूर्ण घमग न्धादि यपोहाय क्रीडागहे स्थाप्यते, घर्माद्युपद्रवे देहोपरि तत क्षिप्यते तन्मुष्टिभिलज्जावतीभिनवोढाभिरग्निप्रदीपो निर्वाप्यते, ता हि अन्धकार एव सुरतरता भवन्ति। यदाह वात्स्यायन—

प्रदोपे निविडध्वान्ते योषितो मन्दसाध्वसा।
सुखेन व्यवसायि यो रागवत्यो भवन्ति चे"ति॥

अतएव चूर्णमुष्टया दीपो निर्वातीति बुद्ध्यैव रत्नप्रदीपश्चूर्णमुष्ट्या न निर्वातीति जानत्योऽपि कामवशात् मुग्धत्वाद्वा तदभिभावनया चूर्णमुष्टिप्रक्षेप कुर्वन्ति। किञ्च वस्त्रापहरणे दीप-निर्वापण शास्त्रोक्तम्, तथा च—

अशुकाहरणे चूर्णमुष्टया कर्णोत्पलेन वा।
स्त्रिया प्रदीपान् निर्वाप्य सुखेन रमतेऽङ्गने''ति॥

चूर्णमुष्टिरिति मुष्टिरगुलीरचनाविशेष ततपरिमित चूर्ण चूर्णमुष्टिशब्दवाच्यम् (सुबोधा), चूर्णस्य मुष्टि। केसर आदि सुगन्धित द्रव्यो की धूल। चूर्णेन पूर्ण चूर्णपूर्ण चूर्णपूर्णो मुष्टि, चूर्णमुष्टि। "समानाधिकरणाधिकारे शाकपार्थिवादीनामुपसङख्यानमुत्तरपदलोपश्च।" यहाँ कैसे चूर्णों से भरी मुटठी से आशय है इसे पूर्ण सरस्वती के शब्दो मे देखें—चूर्णमुष्टि मुखवासाद्यर्थाना घनसारादिसुरभिद्रव्याणा करकमलमुष्टिप्रमाणगृहीत चूर्णम्। "चूर्णानि वासयोगा स्यु"—इति वैजयन्ती।"

**579 चेत** (त्रिवार प्रयुक्तम) **पू० 54 2 8 15, 56 1 2 2, 59 3 14 27,** अन्यय, तर्हि (चरित्र 54, यदि (सजी 56), तर्हि (सजी 59 , यदीति, यद्यर्थोक्ति सरस्वतीजलस्य गहीतस्य क्वचिदवषणा प्रमङगात कुत्रचिदुचितम्थने त्वया वष्टि कृता चेत्तदानीमेव तदीयजलपिपामावकाश नो, चेदद ष्टाथमभिगमनमात्र भाग्नीनि द्योतयनि (विद्युल्लता 54) यदि (सुबोधा 54) यदि (सुबाा 56) यदि (सुबोधा 59)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग इक्कीस बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्र थो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —रघु० (7) कुमार० (6) शाकु० (5),

विस्तत त्रिवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश'।

**580 चेत** (द्विवार प्रयुक्तम) **पू० 3 5 16 39, उ० 47 3 14 34** पू० 3 3 16 39, चेतस्+सु, नपुसकलिङग, प्रथमा एकवचन, सज्ञा, मन (चरित्र०) चित्तम (सजी), मन (पचिका), मन (विद्युल्लता), चित्तम (सुवोधा) चित्त

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग चौदह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्र थो मे इसका प्रयोग इस प्रकार है —ऋतु० (5) शाकु० (4) मालवि० (2) कुमार० (1)
विस्तत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश'।

**581 चेतनाचेतनेषु** (पू० 5 4 19 63) चेतन+सु+अचेतन+सुप, इतरेतर द्वन्द्व, सज्ञा, सप्तमी बहुवचन, इय हि विषयसप्तमी। अचेतनेषु अपि इति वक्तव्ये चेतरगहण धूमज्योतिसलिलमरुता इत्यादिना प्रस्तुतस्य अचेतनस्य तदनन्तर क्व पटुकरण इति उपक्षिप्तस्य चेतनस्य चाणुगुणेन कृतमित्यनुसधेयम (प्रदीप), चेतनाश्च ते स्थावरजङ्गमा तेषु। यथा सीतादिवियोगात् काममोहिता रामा प्रमुखा। अचेतन न वाच्यमिद विवक्तुमसमथ तथासावपि इत्यर्थ (चरित्र०), चेतनाश्च अचेतनाश्च तेषु विषयेषु (सजी) मेघो अचेतनमेव इति मतम। तथा हि येऽपि पृथिव्यप्तेजोवायवश्चत्वरि एव भूतानि चेतय ते न पृथगात्मेति भूतचतन्यवादिन। तेषामपि दशने मेघोऽचेतन सामग्रीवैकल्यात। यतो धूमादिजनितमेघे पृथिवी नोपलभ्यते। ननु धूमेऽनुभूयमानगन्धसम्ब धात पृथ्वी सभवति, पृथिव्या एव गुणो ग ध गुणश्च गुणि येव, तत्कथ सामग्रीवकल्यमिति ? उच्यते, नात्र भूतमेलकमात्रमभिप्रेतम। किं तर्हि ? तत्परिणति विशेषोऽपि। तथाहि भूतानि कायाकारपरिणतानि न तु मिलितमात्राणि। न चेह कायाकारपरिणति। यदाह **बाहस्पत्य** —'ज्ञानकर्मेन्द्रियादीना परिणामगुणात्मका। सभव सवभूताना काय कायविदा मत। इति (सुबोधा) विशेषवित्सु सस्यादिषु विवेकरहितेषु वक्षादिषु च विषये (विद्युल्लता, अस्यास्मिन कार्ये सामथ्यमस्ति अस्य नास्तीत्यविचार य त एव यथा चेतनेषु प्रवत्त ते तथा अचेतनेष्विति भाव। अत्र नामटगनौ क्वद्व यम्, किं शब्द आक्षेपे, मेघम देशाय ऋत्तत्वाहकभाव (?) आक्षेप। (सुबोधा), केचित्तु चेतनाचेतनेषु प्रकृत्या चत येन कृपण कापण्यव त याच्चादै यव त इत्यथ। प्रकृतिश्चत्तिकी।

**582 चेतसा** (उ० 16 3 12 34) चेतस+टा, सज्ञा, ततीया, एकवचन, मनसा (चरित्र) मनसा (पचिका) चित्तेन (सुबोधा), शारदा रञ्जन राय ने तो अपने वयाकरण तार्किक को जगाकर कहा है कि यहाँ 'चेतस' शब्द अधिक है क्योकि सभी स्मरण 'चेतस' से ही होता है।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग पाच बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (14 60) कुमार० (5 42) शाकु० (5 9) तथा मालवि० (8 2) मे एक-एक बार हुआ है।

**583 चेतसि** (पू० 43 1 4 4) चेतस+ङि, सज्ञा, नपुसक लिङ्ग, सप्तमी एकवचन, मानस। मन के।
कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग सात बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त

इसका प्रयोग कुमार० मे तीन बार (1 48, 6 18, 6 18) रघु० म दो बार (6 66, 14 17) तथा शाकु० मे एक बार 7 19) हुआ ह।

## छ

**584 छन्ना** (उ० 15 2 6 20) छ न + टाप + सु, कृद त (क्रिया, प्रथमा, एकवचन, व्याप्ता (चरित्र), प्रोता सम्बद्धा (पचिका), व्याप्ता (सुबोधा), √ छद + क्त + स्त्री० आ। छाई हुई, ढकी हुई, भरी हुई, व्याप्त। स्फीता–पा० भे०– √स्फाय + क्त + स्त्री० आ। बढी हुई, फूली हुई अन भरी हुई। अथवा विशेषरूप मे लक्षित, जाज्वल्यमान। स्यूता– √सिव सीना, + क्त + स्त्री० आ। सिली हुई, ओतप्रोत, सम्बद्ध वल्लभ)। सभी पाठा का भाव व्याप्ति है। यह अथ 'छ ना' पाठ मे सीधा प्राप्त हो जाता है। महाभारत के पाठ से भी यही पाठ मिलता है।

**585 छन्नोपान्त** (पू० 18 1 1 5) छ न + जस उपा त + सु बहुव्रीहि, विशेषण प्रथमा, एकवचन, छादितपय त (प्रदीप), अच्छादितनिकट (चरित्र, आवतपाश्व (स जी), स्थगित अर्थात शिखर मविवप्रदेशो यस्य (विद्युल्लता), आवतपय त (सुबोधा), ढके हुए पाश्व भागा वाला।

छ ना उपा ता यस्य स। √छद, क्त छन्न,

**586 छादयन्तीम** (उ० 29 3 15 40) छद + णिच + शत + ङीप + अम, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, आच्छान्य तीम स्थापय तीम (पचिका) पिदधतीम् बन्द करती हुई।

**587 छायया** (त्रिवार प्रयुक्तम) (पू० 51 1 4 6, 54 3 17 35, उ० 6 2 7 14,) छाया + टा, सज्ञा, तृतीया, एकवचन, प्रतिबिम्बेन (प्रदीप 54, छायया इत्यनन पुण्यदेशत्वात स्वरूपणाक्रमण न युक्त इति सूच्यते (चरित्र 51), प्रतिबिम्बेन कारणभूतेन (चरित्र 54) अनातपमण्डलेन (सजी 51, प्रतिबिम्बेन (सजी 54), अनातपेन (सजी 6), अनातपरूपेण प्रतिबिम्बेन (विद्युल्लता 51) का त्या अनातपरूपेण वा (विद्युल्लता 51) प्रतिबिम्बेन (सुबोधा 51), प्रतिबिम्बन (सुबोधा 54) मल्लिनाथ 'पीठक्षेत्राश्रमादीनि परिवत्या यतो व्रजेत' के आधार पर मेघ को सशरीर प्रवेश न करने की प्ररणा का व्याख्यान करते हैं। दक्षिणावर्त कहते हैं कि यह पवित्र स्थान है। अत विनीत भाव मे उधर जाना उचित है। परन्तु यदि का भाव इतना ही हो तो क्षत्रप्राणपिशुनत्व और शितशरवर्षा का वर्णन अनुपयुक्त हो जाता है। इनसे यहाँ कुछ अनिष्ट की भावना झलकती है। अत मेघ को उससे बचकर निकलने का उपदेश दिया गया है। ध्यान रहे कि यहाँ मेघ को चम्बल के समीपस्थ प्रदेश से चलकर एकदम ब्रह्मावत मे प्रविष्ट हो कुरुक्षेत्र मे जाने के लिए कहा गया है। यह मार्ग बड़ा लम्बा है। कुरुक्षेत्र से फिर उसे नीचे की आर पूव को आना होता है। अत कुरुक्षेत्र जाना अनावश्यक है। पर तु पवित्र धाम होने से कवि मेघ को वहा भेजता तो है, साथ ही अनिष्ट की आशका से 'छायामात्र' से जाने का विधान भी करता है। मेघ के माग के वर्णन से यह भी सकेत मिलता है कि सम्भवत उन दिनो इन स्थानो को मिलाने वाली कोई मुख्य सडक हो। साधुराम ने 'छायया गाहमान' का अर्थ अपनी 'छायामात्र डालकर 'लाँघते हुए' किया है। यह अथ स्वीकार्य नही। √गाह का अर्थ 'प्रवेश करना' है, लाघना नही। देखो मो० वि० कोष पृ०354 यहाँ पर 'गहनता से प्रवेश करना, घुसना, मग्न होना' आदि अर्थ दिये गये है। प्रकृत पद का उल्लेख करके 'To roam range, Rove' अर्थात् 'घूमना, चढना, फिरना' अर्थ दिए हैं। तुलना करो गाढ पद।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग छह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे दो बार (11 11, 19 28) तथा शाकु० मे एक बार (5 6,) हुआ है,

**588 छायात्मा** (पू० 43 2 7 11) छाया+सु+आत्मा+सु, कर्मधारय, विशेषण, प्रथमा, एकवचन प्रतिबिम्बात्मा। छाया त्वनातपे कान्तौ प्रतिबिम्बार्कजाययो । इति यादव । अनेन विशेषणेन परमात्मापतिबिम्ब च ध्वन्यते (प्रदीप), प्रतिबिम्बम (चरित्र), छाया चासौ आत्मा च, सोऽपि प्रतिबिम्बशरीर च (सजी), छाया प्रतिबिम्बरूपेण शरीरम्, उपरि गच्छतस्तव स्वच्छत्वात सलिल आत्मापि बिम्बरूप च, तस्मि नवलम्बनेन प्रवेश प्राप्स्यति, कान्ति , तदाश्रय शरीर चेतसीवेत्यथ , नयनप्रीतिपूर्वमेव चित्तासङगस्योपपत्ते । 'छाया त्वनातपे कान्तौ प्रतिबिम्बार्कजाययो ' इति वज य ती। अथवा छायात्मा प्रतिबिम्बशरीरम, 'आत्मा जीवे धतौ देहे' इति वजय ती। (विद्युल्लता , प्रतिबिम्बशरीरम् छाया प्रतिबिम्बम आत्मापि स्वरूपमपीति वा, आत्मा बुद्धिमनोऽपीति वा (सुबोधा)

प्रतिबिम्ब शरीर। तथ्य यह है कि आकाश स्थित मेघ की परछाइ गम्भीरा नदी के निमल जल मे दिखाई देगी, इसी मे यह कल्पना की गई है कि नायक मेघ का प्रतिबिम्ब शरीर नायिका के मन मे प्रवेश पाएगा। उसमे वह अपना धैय खोकर कटाक्षा से तुम्हारी ओर निभ्रम का परिचय देगी।

सारोद्धा० की इस पर यह व्याख्या है–'छाया प्रतिबिम्ब तद्रूप आत्मा । सरस्वती कहता है–'छायात्मापि प्रतिबिम्ब मपि साक्षात्त्वदीयस्तावत्तिष्ठतु तव प्रतिबिम्बमपि लक्ष्यत इति शब्दाथ । इसका अभिप्राय यह है कि तुम्हारा तो क्या बल्कि तुम्हारा प्रतिबिम्ब भी जल मे प्रवेश करेगा।

**589 छायादानात** (पू० 27 4 10 61) छाया+ङस+दान+ङसि, तत्पुरुष सज्ञा, पचमी, एकवचन, आतपाभावकरणात । 'छाया स्यादातपाभावे' इति मेदिनी (चरित्र), छायया अनातपस्य दानात कान्तिदान च ध्वन्यते, 'छायासूयप्रियाकान्ति प्रतिबिम्बमनातप' इत्यमर कामुकदशनात कामि नीना मुखविकासो भवतीति भाव (सजी), अपरोचितपरमोपकारकरणात (विद्युल्लता), छायादा नात अत्र छायति प्रसिद्धच्छायापणात (सुबोधा), छायादानादित्यनेन छायाद्वारेण स्पशनादिप्रीति प्राप्तलक्षण परिचयोऽप्युक्त इति च वदन्ति। (सुबोधा) छाया के दने से फलो को तोडने वाली स्त्रिया मेघ को कामुक समझकर प्रस न होगी और मघ भी उनके क्षणिक सहवास का आन द ले लेगा।

## ज

**590 जग्ध्वा** (पू० 21 3 10 25) अद+क्त्वा, अव्यय, भक्षयित्वा, 'अद भक्षणे, इत्यस्मात धातोक्त्वा-प्रत्यये कृते 'अदो जग्धिर्ल्यप्ति किति' (2 4 36) इति जग्ध्यादेश (प्रदीप०), भक्षयित्वा, 'अदो जग्धि' इति जग्धयादेश (सजी०) 'दग्धारण्येषु' इति पाठ । दावदग्धेषु अरण्येषु (विद्युल्लता), दग्धा दावाग्निप्लुष्टा (सुबोधा)

यहा पर कुछ विद्वान दग्धारण्येषु पाठ की कल्पना करते है—जल हुए वनो मे। वे जग्ध्वा पाठ पर दो आक्षेप करते है—1 एक 'च' कम है तथा 'जग्ध्वा' का कम पदान्तर मे हो जाता है। 2 अधिक की साथकता नही रहती। ये दोना ही आक्षप निमूल है। प्रथम तो यहाँ कियाये एक ही कर्त्ता द्वारा नही की गई है। दूसरे 'च का अध्याहार करना बहुत कठिन नही। पादा तर कम की स्थिति से काव्य के रसास्वाद मे बहुत अधिक व्याघात नही होता है। 'अधिक पद की साथ कता तो स्पष्ट ही है। वर्षा की प्रथम बदो से पथ्वी से जोर की सुग ध निकला करती है।

**591 जन** (द्विवार प्रयुक्तम्) पू० 8 4 21 55, 33 4 23 40, जन+सु, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, लोक (चरित्र 33),

1378 **विदित्वा** (उ० 51 1 5 10) विद+क्त्वा, अव्यय, ज्ञात्वा (मजी), अवेत्य (पचिका), ज्ञात्वा (सुबोधा)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग चार बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे दो बार ( 3 43, 13 68 ) तथा शाकु० मे एक बार (57 2) हुआ है।

1379 **विद्धि** (उ० 38 1 5 10) विद्+लोट, मध्यम पुरुष, एकवचन, तिड त, जानीहि (चरित्र), जानीहि (सजी), जानीहि (पचिका), जानीहि (सुबोधा)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग चार बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे दा बार (1 79, 11 76) तथा मालवि० मे एक बार (2 5) हुआ है।

1380 **विद्युता** (उ० 54 4 26 56) विद्युत+टा, सज्ञा तृतीया, एकवचन, कलत्रेण इति शेष (सजी), तडित्प्रियया (पचिका), तडिता (सुबोधा०), विद्युतो मेघवनितात्वेन वणन कविसम्प्रदायसिद्धम् (सुबोधा०) विद्युत को मेघ की पत्नी माना है। तुलना करो—मा० मा० 9 25।

1381 **विद्युत्वन्तम्** (उ० 1 1 1 3) विद्युत+मतुप्+अम, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, विद्युत विद्यते यस्य तम (चरित्र), विद्युतो सन्तीति विद्युत्व तम् (सजी), सतडित्कम् (पचिका), तडिद वनितायुक्त, ललितगुणयुक्ता हि नायश्चञ्चला भव तीति विद्युत्साम्यम् (सुबोधा), पूवमेघ के समान ही कवि ने यहा भी विषय को एकदम प्रारम्भ करके तथा 'विद्युत्' पद का प्रयोग करके मगल पूरा कर दिया है। विद्युत् ऐसी शक्ति है जो पापनाशक है (वि+ √दो काटना, दूर करना आदि से। देखो त० 3 10 9,1) और ज्ञान देने वाली है (वि+ √दा देना से देखो० श० 14 8 7 1, वै० ए० पृ० 215 स० 645) अत ब्राह्मण ग्र थो मे 'विद्युत' को 'ब्रह्म' (तै० 3 10 9 1) 'सावित्री' (ज० उ० 4 27 9) सविता (गो० 1 1 33) अशनि (=वज्र श० 6 1 3 14) कहा गया है। ऐसे व्यापक शब्द का प्रयोग जहाँ मगल को पूरा करता है वहाँ कवि को देवताओ मे एकत्व भावना को भी व्यक्त करता है। शैव होते हुए भी वे अन्य देवताओ का समुचित आदर करते हैं। 'विद्युत' का 'व' भी वरुण और पवन वाचक होने से मगल को पूरा कर देता है।

विद्युत स त्यस्येति, तम्। विद्युत+वत् (मतुप्)+द्वितीया एक व० पु०। बिजली से युक्त। अमरकोष के टीकाकार भानुजि दीक्षित तथा अन्य लेखको ने 'विशेषेण द्योतते' ऐसा कहकर 'विद्युत्' को वि+ √द्युत (चमकना) से क्विप् लगाकर बनाया है। इस पर वैदिक मत ऊपर दिया जा चुका है।

"सौदामिनी सहितम। "तसौ मत्वर्थे" (अष्टाध्यायी 1 4 19) इति भसज्ञा। तेन तकारस्य पदाश्रय जश्त्वन्न भवति।"—पू० स०

1382 **विद्युदुन्मेषदृष्टिम्** (उ० 20 4 14 71) विद्युत्+डस्+उन्मेष+सु+दृष्टि+अम्, बहुव्रीहि, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, विद्युदुन्मेष विद्युत्स्फुरणम्। तदेव दृष्टिरिति विद्युदुन्मेषदृष्टि (प्रदीप), विद्युत् उन्मेष उन्मीलन सैव दृष्टि प्रकाशत्वात तान् (चरित्र), विद्युदुन्मेषो विद्युत्प्रकाश स एव दृष्टिस्ताम् (सजी), तडिद्द्योतनमेव दृशम, यथा ता पश्यसीति भाव (पचिका 20), विद्युदुन्मेष एव तडितप्रकाश एव दृष्टिस्ताम। त्वयि विद्युति प्रदीपबुद्धया सा भयादिरहिता स्वच्छ द स्थास्यतीति पयवसितोऽथ (सुबोधा), विद्युत उन्मेष विद्युदुन्मेष। स एव दृष्टि, ताम्। बिजली की चमक रूपी दृष्टि को।

1383 **विद्युद्गर्भ** (उ० 37 3,10 32) विद्युत्+सु+गर्भ+ङि+सु, बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा,

एकवचन, अ तस्तम्भितविद्युत्क । इद विशेषण तस्या। मेघस दशनसुखाथमुक्तम् (प्रदीप), विद्युत् गर्भे यस्य सा तादृश सन (चरित्र), विद्युत् गभ अ तस्थ यस्य स विद्युत्गभ अन्तर्लीन विद्युत्क इत्यथ, 'गभोऽपवरकेऽ त स्थे गर्भोऽग्नौ कुक्षणोऽभके' इति शब्दार्णवे, दृष्टिप्रतिघातेन वक्तुर्मुखावलोकनप्रतिब धकत्वात न विद्युता द्योतितव्यामिति भाव (सजी), तडितवति (पचिका), विद्युत कम्पस्मितनयना विद्युत कम्पेन चलनेन यस्यास्तादशी, विद्यु तकम्पिस्त मितनेत्रत्व तदभिमुखध्वनि (सुबोधा), बिजली को अ दर धारण किये हुए। भाव यह है कि उस समय तुम बिजली मत चमकाना। यदि तुम बिजली चमकाओगे तो उसकी आँखे चकाचौध हो जायेंगी और वह डर भी जायेगी। फल यह होगा कि वह स्थिरता से तुम्हारी बात नही सुनेगी और तुम्हारा परिश्रम व्यथ हो जायगा। सारो० आदि कुछ टीकाओ के मत मे विद्युदगभ का अथ है 'अपनी बिजली रूपी पत्नी के साथ' क्योकि पर पत्नी से एका त मे बातें करना उचित नही। पर तु मेघ तो यक्ष का पुत्र-तुल्य छोटा भाई है (उ० मे० 41) और यक्षपत्नी मेघ की मातृतुल्या भ्रातजाया और उसकी सखी है (देखो पू० मे० 9) अत यह व्याख्यान कवि के भावो के अनुकूल नही। **विद्युदगभ**। पा० मे०—यह सम्बोधन पद है। **विद्युत्कम्प**०—पा० मे० विद्युत कम्पेन स्तिमिते नयने यस्या, ताम्। बिजली की चमक के कारण निश्चल आँखो वाली। बिजली की चमक से आँखे स्थिर नही होती, ब द हो जाती है। अत यह पाठ प्रकृति विरुद्ध है।

सारो० तथा अ य टीकाकारो के अनुसार 'विद्युदगभ =स्त्रीसहाय' से यह भाव निकलता है कि मेघ वहाँ बिजली रूपी स्त्री को साथ लेकर ही जावे क्योकि मेघ के लिए परनारी के साथ अकेले ही वार्तालाप करना उचित नही (परनारीसभाषणमेकाकिनो नोचितम)। मल्लि० के अनुसार बिजली को अपने मध्य मे छिपाकर, रखने का प्रयोजन यह है कि कही यक्षपत्नी की आखे बिजली की चमक से चौधिया गइ, तो वह मेघ का मुख देख न पायेगी, इसलिए उसे बिजली नही चमकानी चाहिए। 'विद्युद्गभ' वाले पाठ मे यह 'गवाक्षे' का विशेषण है, अर्थात् खिडकी पर जिसके भीतर बिजली थी। गवाक्ष का विशेषण न बनाकर मेघ का विशेषण बनाने मे ही अधिक स्वारस्य है। वल्लभदेव के अनुसार 'विद्युदगर्भे' पाठ समीचीन है। मल्लिनाथ ने विद्यु दगभ 'स्तिमितनयनाम'' पाठ माना है। अध्याहृतकर्तृपद 'त्वम' के विशेषणमात्र को उपन्यस्त करना शुद्ध शब्दशिल्प की दष्टि से साधु नही माना जा सकता। साथ ही 'त्वत्सनाथे गवाक्षे' होने स उस गवाक्ष का 'विद्युद्गर्भे' विशेषण भी प्रकृतिसिद्ध है। बरसनेवाले बादल बिजली से सवलित तो रहते ही है। अत जलदयुक्त गवाक्ष का विद्युतगभत्व सुतरा समीचीन है। गभ के कई अथ होते है — 'गर्भोऽपवरकेऽ तस्थे गर्भोऽग्नौ कुक्षिणोऽभके'' (शब्दाणव)। सारोद्धारिणीकार ने बहुत ही समीचीन बारीकियाँ उद्भावित की हैं। किसी एकाकी पुरुष का एका त मे परस्त्री से सम्भाषण करना भी अनुचित है और ऐसे पुरुष से एक पतिव्रता को तो एका त मे बिलकुल ही बात नहीं करनी चाहिए और खास तौर से निशीथ मे। अत मेघ को सपत्नीक प्रस्तुत करने में कालिदास की कला की सूक्ष्मता हैं—' विद्यु दगभः स्त्रीसहाय । परनारीसम्भाषणमेकाकिनो नोचितम्।'' जो 'गवाक्ष' त्वत्सनाथ' है वही 'विद्युदगभ' भी है। इससे दम्पती का ऐकाधिकरण्य भी आ जाता है। 'मेघ' रूपी परपुरुष को यहाँ शब्दत उपात्त न करके कवि ने यक्षाङ्गना के परोक्ष रहकर ही सम्भाषाणनिरत दिखाया। आमना-सामना कराना अभीष्ट होता तो मेघ को साक्षाच्छब्दोपात्त करके प्रस्तुत करता।

**1384 विद्युद्दामस्फुरितचकित** (पू० 28 3 13 52) विद्युत्+ङस्+दामन्+आम्+स्फुरित+भ्यस+चकित+जस्, तत्पुरुष, विशेषण, तृतीया, बहुवचन, सौदामिनीमालादीप्तिचञ्चलै।

विद्युत्सौदामिनी इत्यमर (चरित्र), विद्युद्दाम्नो विद्युल्लताना स्फुरितेभ्य स्फुरणेभ्य चकिते लोलापड्गे चलकटाक्षे (सजी), भवत्सहचारिण्या सौदामिन्या परम्परया स्फुरणेन सत्रासे (विद्युल्लता), विद्युद्दाम्ना तडिदगुणाना स्फुरणेन द्योतकेन चाकचक्येन चकितैश्चमत्कृत समय-विस्मितभगुरे (सुबोधा), **कौमुदीकारस्तु** विद्युद्दामेत्यादिना चक्षुरिङ्गित ध्वनितम, यदुक्त कात्यायनेन—

> "दूरादपाङ्गविन्यस्त सन्निकृष्टे निकुञ्चितम ।
> प्रीतिचक्षु प्रपातेन भगुर चक्षुरिङ्गितम् ॥" इति । (सुबोधा)

इह चकितत्वेन कुटिलत्व, विद्युद्दाम च मेघस्य सम्भोगचक्षु प्रघात इति मन्तव्यमित्याह । (सुबोधा)

1385 **विद्रुमाणाम** (पू० 34 3 12 34) विद्रुम+आम, सज्ञा, षष्ठी, बहुवचन, प्रवालानाम् (चरित्र), प्रवालानाम् (सजी)

1386 **विधिना** (द्विवार प्रयुक्तम् पू० 30 4 16 58, उ० 41 4 16 59) विधि+टा, सज्ञा, तृतीया, एकवचन, विधिनो वृष्टिमोक्षेण (प्रदीप ), विधानेन (चरित्र 30), विधात्रा (चरित्र), व्यापारेण (सजी 30), स च विधि एकत्र वृष्टि अन्यत्र सम्भोग तदभावनिबन्धनात् काश्यस्येति भाव (सजी 30), दैवेन (सजी 41), विधीयत इति विधि कम, येन कमणा वष णाख्येन, समागमरूपेण च अत्र 'प्रवासावसाने विरहविधुरिताया प्रियाया परिभोगो रसस्य पराकाष्ठा इति द्योत्यते, यथाह कविवल्लभ —'प्रवासान्ते पाण्डुमुखी क्षामामुपचितस्मराम् । दिवसान्निर्विशे काश्चिदककशतरा प्रियाम् इति । (विद्युल्लता 30 ), प्रकारेण (सुबोधा 30), यहाँ इस पद की व्यञ्जना यह है कि सारे जगत्प्रपञ्च का विधान करने वाला (विधत्ते—इति विधि —"उपसर्गे घो कि") ही जब वैरी हो उठे तो एक सामान्य यक्ष (कामपरवश इन्द्रियो वाला) भला कौन सा रास्ता बचने के लिए निकाल पा सकता है ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग बारह बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० मे पाँच बार रघु० मे तीन बार तथा शाकु० मे दो बार हुआ है ।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश '।

1387 **विधिवशात्** (पू० 6 13 3 31 ) विधि+ङस+वश+ङसि, षष्ठी तत्पुरुष, पचमी, एकवचन, विधिर्दैवम्, तस्य वश आधीनम् तस्मात (चरित्र), दैवायतत्वात् 'विधिर्विधाने दवे च' इत्यमर, 'वशमायत्ते वशमिच्छाप्रभुत्वयो' इति विश्व (सजी०), दैवबलादिति अप्रतिकतव्यता द्योतयति (विद्युत), देवाधनित्वात् (सुबोधा)

1388 **विधुर** (उ० 54 2 8 22) विधुर+सु, सज्ञा, प्रथमा एकवचन, प्रियाविश्लिष्ट (प्रदीप), वियुक्त , 'विधुर तु प्रविश्लेषे 'इत्यमर (सजी), दु खित (पचिका), व्याकुल (सुबोधा), विधुरे इति सप्तम्यन्त मयीत्यस्य विशेषणम् (सुबोधा०), विगता धूयस्य । वियुक्त, काम सन्तप्त । इसके 'दु खी' मृतपत्नीक' आदि अर्थ भी होते हैं । इस पद का प्रयोग विक्रमो० 4 20 तथा कु० स० 4 32 मे भी देखें । वल्लभ ने 'विधुर ' का अर्थ 'दु खित' किया है और इस समास का इस प्रकार विग्रह किया है—'विघटिता धू कायभारोऽस्य' । इस सम्बन्ध मे क्षीरस्वामी अमरकोश III 2 20 टीका करता हुआ कहता है—'विधुरो विकलेऽ यवत्' । पूवमेघ 8 'क सन्नद्धे विरह विधुरा त्वय्युपेक्षेत जायाम्' मे विरह विधुरा का अथ विरह से व्याकुल या दु खित किया गया है ।

'ऋक्पूरब्धू पथामानक्षे' से अन्त मे 'अ' आ जाने तथा बाद मे 'ऊ' के ह्रस्व हो जाने

से 'विधुर' बना। मल्लि० ने विधुर का अथ 'वियुक्त' दिया है। 'विधुर' का यहाँ पर 'विकल' अथ अधिक चमत्कारकारी है वैसे 'विश्लिष्ट' अर्थ प्राय लिया गया है। हैमकोश का कथन है—"विधुर स्यात् प्रविश्लेषे विकले।" वैसे कुछ टीकाकारो ने 'विधुर' को 'मयि' का विशेषण बनाकर सप्तम्य त माना है। पर उस अवस्था मे 'इति' पद निरथक हो जाता है।

**1389 विनोदा** (उ० 26 4 1 62) विनोद+जस, संज्ञा, प्रथमा, बहुवचन, कालयापका (चरित्र), कालयापनोपाया (सजी), केलय (पञ्चिका), क्रीडा प्रकाराश्चितावलम्बनस्थानानि भवति। तथाचोक्तम—

देवता पूजन कुर्यात कुर्याद्वा निभते वलिम्।
लिखेत का तप्रतिकर्ति पाठयेच्छुक सारिकाम्॥
वादयेच्च तथा वीणा गायेद गीत तदङ्कितम।
गणयेत सावधि दिन तिष्ठेत सङ्कल्प सङ्गमे॥
एवविधविनोदस्तु रमणेन विनाऽबला
विनयेच्च व्यथा तीव्रा सङ्गमाशावलम्बनात॥ इति॥ (सुबोधा०)

वि+√नुद+णिच्+घञ्। जिससे दुख आदि दूर किये जाते है। अत मन-बहलाव। भरतसेन ने "अङ्गनाना विनोदा" को भी बहुत ही सुदर ढग से 1 देवतापूजन या 2 बलि, 3 कान्तप्रतिकृतिरचना, 4 सारिका पाठन, 5 वीणावादन, 6 तदङ्कितगान 7 अवधिदिनगणना और 8 सकल्प सङ्गम, के शास्त्रपाठ द्वारा प्रस्तुत किया है। देवता पूजन या बलि "आलोके ते निपतति पुरा सा बलिव्याकुला वा" मे, कात की प्रतिकृति का निर्माण "मत्सादृश्य विरहतनु वा भावगम्य लिखन्ती" मे 'सारिका पाठन "पृच्छती वा मधुर वचना सारिका पञ्जरस्थाम्" मे, वीणावादन और तदङ्कितगेयगान "उत्सङ्गे वा मलिनवसने सौम्य निक्षिप्य वीणाम" तथा इस छन्द के 'वि यस्यन्ती भुवि गणनया देहलीदत्तपुष्पै' मे अवधिदिन गणना, 'मत्सयोग हृदयनिहितारम्भमास्वादयन्ती' मे सकल्प सगम दृष्टिगत होते है।

**1390 विन्ध्यपादे** (पू० 19 3 12 49) विन्ध्य+ङस्+पाद+ङि, तत्पुरुष, सज्ञा, सप्तमी एकवचन, वि ध्यपय तपवते। "विन्ध्यपादे विशीर्णाम्' इत्यनेन कामातिशयात प्रियतमपादे कस्याश्चित् पतन ध्वन्यते (प्रदीप), वि ध्यस्य विन्ध्याचलस्य पादे प्रत्य तपवते। पादो वध्ने तुरीयाशे शैल-प्रत्य तपवत' इति मेदिनीकार (चरित्र), वि ध्यस्य अद्रे पादे प्रत्यन्तपवते, पाद प्रत्य तपवता इत्यमर (सजी), 'पादा प्रत्य तपवता' इत्यमर, विन्ध्यस्य समासे गुणीभूतत्वेऽपि वस्तुत प्राधा यात्तस्यैव गजेनोपमेयत्वम्। तुङ्गत्वदशनीयत्वादि साधारणो धम रेवाभूत्योस्तु स्वच्छत्वपाप-हरत्वादि (विद्युल्लता), वि ध्यस्य स्वनामप्रसिद्धस्य पादे प्रत्य तपवते (सुबोधा)

विन्ध्य—यह सात कुल पवतो मे से एक है।

महेन्द्रो मलय सह्य शुक्तिमान् ऋक्षपर्वत।
वि ध्यश्च पारियात्रश्च सप्तैते कुलपवता॥

यह उत्तर भारत को दक्षिण भारत से पृथक् करता है और मध्यदेश की दक्षिणी सीमा है। देखो मनु० 2 21 (हिमवद्विन्ध्ययोर्मध्य यत प्राग्विनशनादपि। प्रत्यगेव प्रयागाच्च मध्य-देश प्रकीर्तित॥) यह लगभग पूर्वी समुद्र से पश्चिमी समुद्र तक फैला हुआ है। विन्ध्याचल आर्यावत की दक्षिणी सीमा है। इससे आर्यावर्त और दक्षिणावत (Deccan) पृथक् पृथक् किए गये हैं। यह पर्वत श्रेणी समुद्र के पूर्वी तट से पश्चिमी तट तक फैली हुई है। देखिये—मनु० II 22—

आसमुद्रात्तु वै पूर्वादासमुद्रात्तु पश्चिमात्।
तयोरेवान्तरम् गिर्योरार्यावर्त विदुर्बुधा॥

**1391 विन्यस्यन्ती** (उ० 26 2 13 19) नि+वि+अस (फेकना, दिवा०)+श्यन्+शत+ङीप्+सु, कृदन्त, प्रथमा, एकवचन, स्थापयन्ती (चरित्र), पुष्पविन्यासै मासान गणयन्ती इत्यर्थ (सजी), स्थापयन्ती (पञ्चिका), स्थापयन्ती वा, ते आलोके निपतीति सम्बन्ध । अनेन द्वारेण प्रिय प्रस्थितोऽनेनव प्रवेक्ष्यतीति विरहिणीभिर्देहली पूज्यते इति स्त्रीणामाचार । अतएव सापि ता पूजयति । अतएव तत्पूजावि यस्तस्ततो मुक्त पुष्पैर्गणयति, नाङगुलिरेखाभिर्विस्मरणाशङ्कयेत्यर्थ । विन्यास करती हुई, रचती हुई अर्थात लिखती हुई, चिन्नित करती हुई । शतृ प्रत्यय इस कम की असमाप्ति और सततता को प्रकट करता है ।

**1392 विपणिरचितान** (पू० 34 3 11 32) विपणि+ङि+रचित+शस, विशेषण, तत्पुरुष, विपण्या हट्टाया रचित कृतराशीम् (चरित्र), विपणिषु पण्यवीथिकासु, 'विपणि पण्यवीथिका' इत्यमर, रचितान प्रसारितान्, इद विशेषण यथालिङग सवत्र सम्बध्यते (सजी), विपणिषु (दुकानो या बाजारो मे) रचितान (सजाए हुए)

**1393 विप्रबुद्धा** (उ० 50 2 16 24) वि+प्र+बुध+क्त+टाप्+सु, कृदन्त क्रिया, प्रथमा, एकवचन, विप्रबुद्धा आसी (सजी), विनिद्रा जाता (पञ्चिका), उन्निद्रता गता जागरिता, (सुबोधा)

**1394 विप्रयोग** (उ० 54 4 27 61) विप्रयोग+सु, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, मद्विरह (सजी), विरह (सजी), विच्छेद (सुबोधा), यह मघदूत मे नाटक के भरतवाक्य के समान आशीर्वादात्मक है । इसमे मेघ के प्रति मगलकामना की गई है कि वह वर्षाऋतु मे क्षण भर भी अपनी प्रियतमा-बिजली-से वियुक्त न होने पावे । जहाँ भी जावे बिजली उसके साथ ही रहे । यहाँ मेघ तो निमित्तमात्र है । वास्तव मे कवि मेघ के व्याज से मनुष्यमात्र के लिए यह शुभकामना करता है कि उनका अपनी प्रियतमाओ से वियोग न होवे, क्याकि वियाग की वेदना बहुत ही बुरी हुआ करती है । कालिदास का मेघदूत इस तरह अन्त के मार्मिक मगलवाक्य के साथ समाप्त होता है ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (14 66) तथा विक्रम० (5 16) मे एक एक बार हुआ है।

**1395 विप्रयोगे** (पू० 9 4 18 61) विप्रयोग+ङि, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन, वियोगे, विश्लेषे (चरित्र), विरहे (सजी), इष्टजनविरहे सति (सुबोधा)

**1396 विप्रयोगोपपत्ति** (उ० 4 3 16 54) विप्रयोग+ङस+उपपत्ति+सु, तत्पुरुष, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, विप्रयोगस्य वियोगस्य उपपत्ति सद्भाव (चरित्र), विरहप्राप्ति (सजी), विप्रयोगस्य उपपत्ति । वि+प्र √युज्+घञ । उप+ √पद्+क्तिन् । विरह की उत्पत्ति=प्राप्ति । अर्थात् विरह ।

**1397 विफलप्रेरणा** (उ० 7 4 16 62) विफला+सु+प्रेरणा+सु, बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा, एकवचन, दीपनिर्वापणाक्षमत्वात् निष्फलक्षेपा (सजी) दीपशान्तिधियाप्रेरितो विफलो भवति निष्फल सम्पद्यते, प्रद्योतक अप्रशमात् कदाचित् अ यत्रासो पतितो भवेत् इत्याह (पञ्चिका), विफलत्व तु अनश्वरत्वात् रत्नार्चिष (पञ्चिका), निष्प्रयोजनविक्षेपा (सुबोधा), विफला प्ररणा यस्या सा । जिसका फेकना व्यथ रहता है क्योकि रत्नरूपी दीपक धूलि से नही बुझ सकते । मल्लिनाथ इसमे यक्षवधुओ की मुग्धता को व्यग्य मानते हैं । रत्न प्रदीपो के प्रकाश को देखकर प्रेमिकाये अपने प्रियतमो (प्रेमियो) के सामने नग्नावस्था मे होने से लज्जा के मारे मरी सी जाती है, अत बुझादन के विचार से वे उन प्रदीपो पर मुट्ठी भरकर 'पाउडर' फेंकती है । वे तैल के दीपक तो है नही जो बुझ जाये । वे तो रत्न हैं जो हमेशा प्रकाशित ही रहते है । बेचारी स्त्रियो का उन प्रदीपो पर चूर्ण (पाउडर) फेकना बेकार ही चला जाता है । इसमे बिम्बाधराओ का 'मुग्धात्व' व्यङ्ग्य होता है । वे मुग्धा भोली भाली नायिकाये है, जो प्रिय सहवास से लजाती हैं ।

**1398 विबुधवनितावारमुख्यासहाया** (उ० 10 3 10 56) विबुधवनिता+जस+वारमुख्या+जस+सहाया+जस्, बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा, बहुवचन, विबुधवनिता अप्सरस ता एव वार मुख्या वेश्या । ता एव सहायाः येषा ते तथोक्ता, 'वारस्त्रीगणिकावेश्यारूपाजीवाऽथ सा जन । सत्कृता वारमुख्या स्यादित्यम (सजी), विबुधाना वनिता ता एव सहाया येषा ते । विबुध—विशेष ज्ञानवान् । देखो—श० 3 7 3,10, अत देवता विबुधवनिता—देवताओ की नारिया, अप्सराये । यहाँ देवताओ की पत्नियो का अथ नही, प्रत्युत् सामान्य कमनीय स्त्रियो से अभिप्राय है जिनकी सभी कामना करते है (√वन् से) वारमुख्या—वारे वारे वेश्याव दे मुख्या । सम्मानित वेश्या । सहाया—साथी, सहचर । 'वारमुख्या' गणिकाओ (वेश्याओ) को कहते है जा बडी कलाकार होती है । उनका काय देवालयो मे नृत्यादि करना है, इसलिए वे समाज मे आदर पात्र हुआ करती है, घृणा पात्र नही । देखिये, अमरकोश—वार स्त्री गणिका वेश्या रूपजीवाऽथ सा जनै । सत्कृता वारमुख्या स्यात्' ।

**1399 विभ्रम** (पू० 29 4 13 83) विभ्रम+सु, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, विलास (चरित्र), विलास (सजी), स्त्रीणामेष स्वभावो यद् विलासैरेव रागप्रकाशन न तु कण्ठत इति भाव, विभ्रमश्चात्र 'नाभिस दशनादिरुक्त एव (सजी), शृगारचेष्टा, (विद्युल्लता), भावविशेष (सुबोधा), विभ्रम-लक्षण यथा—

"रागोद्रेककृताकाररूपयौवनसम्पदा ।
अनवस्थितचेष्टत्व विभ्रम परिकीर्तित ॥" इति ।

अ यच्च "बाहुमूल स्तन नाभिमूरुमूलञ्च मेखलाम ।
व्याजतो दशयेद् यत्तु वामाऽसौविभ्रमो मत ॥ इति ।

अथ एव यथान्या प्रियप्राप्तिसमुत्सुका तथेयमपि । साधर्म्यादभिसारिकेय नायिकेति ध्वनितम । अभिसारिकालक्षण यथा—

"त्यक्ता या लज्जया बिद्धा मदेन मदनेन वा ।
अभिसारयते कान्त विदुस्तमभिसारिकाम् ॥'। इति ॥ (सुबोधा)

इशारो से मन का भाव बहुधा प्रकट किया जाता है—

आकाररिङ्गितगत्या चेष्टया भाषणेन च ।
नेत्रवक्त्रविकारश्च लक्ष्यतेऽन्तगत मन ॥

कामावेश मे आई हुई स्त्रिया रतिसुखप्राप्ति के लिए अपनी इच्छा को वचनो मे प्रकट नही करती वरन हाव भावो से ही अपना अभिप्राय बताया करती है । कहा भी है—

स्निग्ध दृष्टिपथ विभूषिततनु, कर्णस्य कण्डूयन
नाभेर्दशनमुत्पथ च गमन बालस्य चालिङ्गनम् ।
केशाना च मुहुर्मुहुर्विवरण वार्ता च सख्या सह
कुर्यु प्रीतिवशात् स्त्रिय समदना दृष्ट्वा नर वाछितम ॥

प्रकृत पद्य मे निर्वि ध्या को रतिसुख के लिए लालायित रागपूण स्त्री के रूप मे वर्णित किया गया है । चञ्चल जलो मे कूजते हुए पक्षी उसकी तगडी हैं, भवर उसकी नाभि है और उसका जल ही रतिसुख है ।

**1400 विभ्रमादेशदक्षम्** (उ० 13 1 5 13) विभ्रम+आम्+आदेश+ङि+दक्ष+अम्, तत्पुरुष, विशेषण द्वितीया, एकवचन, विभ्रमाणां आदेशे उपदेशे दक्षम्, अनेन विभ्रमद्वारा मधुनो मण्डनत्वमनुसन्धेयम्, तच्च मण्डनादिवत् देहधारये अन्तर्भावम् (सजी) विभ्रमाणाम् आदेशे दक्षम । यहाँ पर विभ्रम का प्रयोग केवल 'आँखो की विलासयुक्त दृष्टि' के लिए हुआ है । अपने सामान्य

अर्थ में इसका प्रयोग आगे श्लोक 14.80 में हुआ है। मदिरा से आँखों में खुमारी आ जाती है, तब वे विविध विलास करने लग जाती हैं, इसलिए मदिरा को यहाँ विलासों की शिक्षिका बताया है। देखिये—कुमार० IV.12 "नयनान्यरुणानि घूर्णयन् वचनानि स्खलयन्पदे पदे। असति त्वयि वारुणीमदः प्रमदानामधुना विडम्बना।'

1401 **विमुखः** (पू० **17.4 17.75**) विमुख+सु; विशेषण, प्रथमा, एकवचन; पराङ्मुखः (चरित्र); प्रतिनिवृत्तमुखः, अनादर इति यावत् (विद्युल्लता); पराङ्मुखः (सुबोधा)

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग मालवि० में एक बार (131.3) हुआ है।

1402 **वियुक्तः** (उ० **40.3.19.48**) वि+युज्+क्त+सु; विशेषण, प्रथमा, एकवचन; दूरवर्ती सन् (चरित्र); वियोगं प्राप्तो दुःखी सन् (संजी); वियुक्तां वियोगिनीम् (सुबोधा); बिछुड़े हुए संयोग वाला। जिसको मिलन से वञ्चित कर दिया गया गया है। अतः विरही। इस पद का प्रयोग यक्ष के वियोग की असह्यता को प्रकाशित करता है। **नियुक्तः**—यह पाठ भी अच्छा है। यक्ष की आज्ञा से काम पर लगा हुआ। अतः विवश। मेरा स्वयं का अधिकार होता तो कभी का लौट चुका होता। **वियुक्ताम्**—पा० भे० यह यक्षपत्नी का विशेषण है।

1403 **विरचितपदम्** (उ० **25.2.8.23**) विरचित+जस्+पद+अम्; बहुव्रीहि; विशेषण; द्वितीया, एकवचन; विरचितानि आरोहावरोहिस्वरक्रमेण विनिवेशितानि स्थापितानि पदानि यत्र तत्र (चरित्र); विरचितानि पदानि यस्य तत्तथोक्तम् (संजी); विरचितानि पदानि शब्दाः यस्य (पंचिका); विशेषेण रचितं पदं शब्दों वाक्यं वा यत्र तादृशम्। मद्गोत्राङ्क यथा स्यात्तथा विरचितं पदं यत्रेति व्याचक्षते। (सुबोधा) पदं शब्दे च वाक्ये चेति च। वर्ण समुदायः पदमिति नैयायिकः, सुप्तिङन्तं पदमिति वैयाकरणाः।(सुबोधा); विरचितं कृतं पदमास्पदं यत्र, वि सदृशानि रचितानि पदानि सुप्तिङन्तानि यत्र तादृशम्। मद्गोत्राङ्क यथा स्यात्तथा विरचितं पदं यत्रेति च व्याचक्षते।

'विरचितपदम्' और 'गेयम्' दोनों पद 'मद्गोत्राङ्क' का विशेष्य माने जा सकते हैं। पहले को विशेष्य मानने पर दूसरा भी उसका विशेषण माना जायगा और दूसरे को विशेष्य मानने पर पहले को भी उसका विशेषण मानेंगे। सामान्यतः टीकाकारों ने 'गेयम्' को विशेष्य माना है और 'विरचितपदम्' (विरचितानि पदानि यत्र तत्) को विशेषण। विशेष्य पक्ष में—'विशेषेण रचितम्' विरचितम्। विरचितं च तत् पदञ्च विरचितपदम्।' उभयथा आशय 'प्रच्छेदक' नामक लास्याङ्ग से ही है। उसका लक्षण है—"अन्यासक्तं पतिं मत्वा प्रेमविच्छेदमन्युना। वीणापुरस्सरं गानं स्त्रियाः प्रच्छेदको मतः।।" आगे कवि कहेगा भी—"दृष्टः स्वप्ने कितव रमयन् कामपि त्वं मयेति।"

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग मालवि० में एक बार (5.25) हुआ है।

1404 **विरचितवपुः** (पू० **63.3.13.32**) विरचित+सु+वपु+सु; बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा, एकवचन; विच्छिद्य विच्छिद्य रचनं विरचनम्। सोपानमित्यर्थः। (प्रदीप) विरचितं रचितं वपुर्यस्य स तथा (चरित्र); कल्पितशरीरस्सन् (संजी); विशिष्टं कृतशरीरः (सुबोधा); श्री साधुराम ने 'विरचितवपुः' को नृत्यशास्त्र की परिभाषा माना है। उन्होंने न इस विषय में कोई प्रमाण दिये हैं न इस पद की परिभाषा की है।

1405 **विरचिताम्** (पू० **19.4.16.59**) विरचिता+अम्, विशेषण, द्वितीया एकवचन, अर्पिताम् (प्रदीप); निर्मिताम् (सुबोधा) विशेषेण रचितं पदं शब्दो वाक्यं वा यत्र तादृशम्। मद्गोत्राङ्क यथा स्यात्तथा विरचितं पदं यत्रेति च व्याचक्षते। (सुबोधा)

**1406 विरहगणितम** (उ० 46 3 14 26) विरह+ङि+गणित+अम, तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, विरहकाले पश्चादेवमनुभविष्याव इति गणित सकल्पितम । आत्माभिलाष गणयित्वा हृदये निहितामित्यथ (प्रदीप), चिरकालगणितम (पचिका), विच्छेदे, गुणितम एव कृत्वा कत व्यमिति बहुशश्चिं ततम, द्विगुणीकृत वा (सुबोधा), विरहेन गुणितम तम । विरह के कारण बढी हुई इच्छाओ को । जिनका रस (=भोगने की इच्छा) विरह के कारण बहुत बढ गया है । तुलना करो—यदेवोपनत दु खात्सुख तद्रसवत्तरम् । विक्रमो० 3 21, तथा–सुख दु खा यनुभूय शोभते । म० 1 10 **विरहगणितम**—पा०भे० । यह मल्लिनाथ का पाठ है । विरह के दिनो मे गिने हुए, सोचे हुए, विचारे हुए । **विरहजनितम्**—पा० भे० । विरह चित्ताभिप्रायेण विषयीकृतम । सारो० । विरहकाल मे कल्पना मे प्रसूत । अ त मे भाव 'गणित' पाठ के समान होगा । विरह मे अभिलाषाओ का होना और बढना स्वाभाविक ही है । विरह के बाद प्राप्त हुए सुख मे बडा स्वाद रहता है देखिये विक्रमो०–III 21 यदेवोपनत दु खात् सुख तद्रसवत्तरम । निर्वाणादतरुच्छाया तप्तस्य हि विशेषत ॥ और मच्छ० 1 10–सुख हि दु खान्यनुभूय शोभते, घना धकारेष्विव दीपदशनम ।"

**1407 विरहतनु** (उ० 24 2 9 28) विरह+टा+तनु+अम, तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, विरहेण तनुसस्थानम । इद विशेषण सादश्यशब्दस्य आलेख्यवाचित्वे घटते (प्रदीप), विरहेण वियोगेन तनु दुबलम (चरित्र), विरहण तनु कशम (सजी), विरहवशात तनु दुबलम (पचिका), विरहण या तनुता कशता, विरहे इदशीवल्लभस्य तनुता भूता, विरह कातरस्या मम यादशी तनुता तादशी वल्लभस्य भूतेत्येव भाव हृदय तेन गम्य परिच्छेद्यम अदृष्टमपि बुद्ध्यवसायेन लिखन्ती कौमुदीकारस्तु भावो ह्यासनाद्यनवधानम् यदुक्तम

आसने शयने वापि न तुष्यति न तिष्ठति ।
नित्यमेवोपतप्त स्यादुद्वेगाद्विरही जन । इति ॥ (सुबोधा)

**1408 विरहदिवसस्थापितस्य** (उ०26 1 19 9) विरह+ङस्+दिवस+ङसि+स्थापित+ ङस तत्पुरुष, विशेषण, षष्ठी, एकवचन, विरहस्य दिवसस्तस्मात् स्थापितस्य तत् आरभ्य निश्चितस्य (सजी), गमन दिवस स्थापितस्य पाठान्तर, प्रस्थान-दिनात् प्रभृति व्यवस्थितस्य (सुबोधा) । स्थापित–√स्था+णिच+क्त । वियुक्त होने के दिन अर्थात पहले दिन जब यक्ष रामगिरि जाने के लिए बिदा हुआ तब रक्खी हुई, अर्थात्, निश्चित की हुई । **गमनदिवस**—जाने के दिन से । इस पाठ से न तो विरहव्यथा की ध्वनि निकलती है, न इस बात की कि यह गमन अनि वाय था । इसको रोकने मे उनका अपना वश नही । 'विरह' पद से ये दोनो भाव निकल आते है 'गमनस्य दिवस गमनदिवस (षष्ठी शेषे) । तत प्रस्तुतस्य गमनदिवसप्रस्तुतस्य ।' दूसरा पाठ है—"विरहदिवसस्थापितस्य ।" अवधि स्थापित न होकर प्रस्तुत अर्थात प्रारब्ध हुआ करती है । यदि 'निश्चित' अथ करे तो 'स्थित' होना चाहिए 'स्थापित' क्यो ? फिर विरह के तो ये सारे ही दिन हैं । गमन का दिन एक ही होगा अत निर्धारणाथ 'गमनदिवस' और 'प्रस्तुत' शब्द समीचीन है ।

**1409 विरहदिवसे** (उ० 31 1 3.7) विरह+सु+दिवस+ङि, बहुव्रीहि, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन वियोगदिने (पचिका), विच्छेददिने (सुबोधा)

**1410 विरहमहतीम** (उ० 28 4 20 59) तत्पुरुष, विशेषण, विरहजनितैर्विच्छेदोत्पादि तैरत (सुबोधा 28), विरहेण महतीम् । विरह के कारण बढी थी । तुलना करो–विक्रमो० 3 4 22, ।

**1411 विरहविधुराम्** (पू० 8 3 11 40) विरह+टा+विधुरा+अम्, विशेषण, द्वितीया, एकवचन; विरहक्लिष्टा, विरहकृच्छ्रगतामित्यथ । 'विधुर प्रत्यपेतेस्यात् क्लिष्टविश्लिष्ट-

योरपि' इति यादव (प्रदीप), विरहेण वियोगेन विधुराम् (चरित्र), विरहेण विधुरा कृशाम (सजी), सभावितशरीरापायाम् (विद्युल्लता), विरहेण वियोगेन विधुरा विकलाम (सुबोधा), "विप्रयोगे च विधुर विधुरो विह्वले त्रिष्वि'ति यादव । (सुबोधा)

विगता धू कार्यभारो यस्या सा। जो किसी काय को न सम्भाल सके। अथवा, पतिरूप धुरा से विहीन। अत विवश असहाय, दु खी, स तप्त। क्षीरस्वामी 'विधुर' का विग्रह इस प्रकार करते है—विघटिता धू कार्यभारोऽस्य।

**1412 विरहशयने** (उ० 28 1 2 11) विरह+ङि+शयन+ङि, तत्पुरुष, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन, विरहे शयन तस्मिन विरहशयने, पल्लवादिरचित इत्यर्थ (सजी), विरहशय्यायाम (पचिका), नवपल्लवाद्यास्तीण भूशय्याया, (सुबोधा), विरहकाल मे प्रयुक्त शय्या। श्री काले ने सुझाव दिया है कि इसको मध्यमपदलोपी समास भी लिया जा सकता है। विरहानुकूल शयन विरहशयनम। विरह के उपयुक्त शय्या। श्री० श० रा० शास्त्री का विग्रह—विरहस्य शयनम—विरहकालीन शय्या है। इसे उ० मे० 28 का "अवनिशयन' ही लेना उचित है।

विरहे शयन विरहशयन तस्मिन।' मल्लिनाथ ने इस पद का यही समासविग्रह प्रस्तुत किया है। परन्तु शारदारञ्जन राय ने 'विरहस्य शयनम्' लिखकर षष्ठी तत्पुरुष माना है। श्री मोरेश्वर रामकृष्ण काले ने शाकपार्थिवादि की तरह उत्तरपदलोपी समास माना है—"विरहानुकूल शयन विरहशयनम।" श्री ससारचन्द्र ने मल्लिनाथ की टीका देकर भी विग्रह श्री शारदारञ्जन और श्री काले के अनुसार ही देकर इन दोनो को ठीक माना है। परन्तु यहाँ पर मल्लिनाथ का ही विग्रह समीचीन है। यहा आधार के अर्थ मे सप्तमी है। भट्टोजि दीक्षित ने औपश्लेषिक, वैषयिक और अभिव्यापक तीन तरह के आधार माने हैं, और यदि दूरान्तिकार्थ को भी ले ले तो प्रातिपदिकार्थमात्र को लेकर चार प्रकार की सप्तमी "अधिकरणे च" मे उन्होने मानी है। हेलराज ने 'वाक्यपदीय' की—"उपश्लेषस्यास्त्यभेद तिलाकाशकटादिषु"—कारिका के अनुसार उपश्लेषतत्व को अधिकरण के सारे भेदो मे व्याप्त सिद्ध किया है। यहाँ सयोग और समवाय दोनो प्रकार के सम्बन्धो से भिन्न वषयिक या गौण अभिव्यापक आधार माना जायगा, या हेलराज के अनुसार उपश्लेषमात्र होगा। अत यहा 'सप्तम्यधिकरणे च' (2 3 36) से सप्तमी ही होगी। षष्ठी यहाँ किसी भी प्रकार के स्वस्वामिभावादि सम्बन्ध के न होने के कारण और निर्धारणादि के अभाव मे हो ही नही सकती अत षष्ठी तत्पुरुष का प्रश्न ही नही उठता। जहाँ तक उत्तरपदलोपी समास को बात है, शाकपार्थिवादि का कोई भी तत्व यहा नही मिलता। शाकपार्थिवादि उत्तर पदलोप के अभाव मे सिद्ध ही नही हो सकते। उनका बीज है पहले समस्त पद के अर्थ मे उसके पूवपद का लक्षक होना, उसके अभाव मे ये समास बन ही नही सकेंगे। 'शाकपार्थिव' मे 'शाक' पद का लक्ष्यार्थ है 'शाकप्रिय', इसी से 'प्रिय' शब्द की जरूरत ही नहीं महसूस होती। और साथ ही 'शाकप्रियपार्थिव' जैसे समस्त पद की निवृत्ति भी इसी वार्तिक से सिद्ध हो जाती है। यहाँ इस लक्षण का प्रश्न ही नही उठता क्योकि मुख्यार्थ बाध है ही नहीं। विरह को 'विरहानुकूल' का लक्षक तो तभी माना जा सकता है जब 'विरहे शयनम' यह विग्रह सम्भव न हो। अतः शारदारञ्जन जी, मोरेश्वर जी और ससारचन्द्र जी ने सर्वथा भ्रामक मत को प्रस्तुत करके एक बहुत बड़ा घपला पैदा कर दिया है। अस्तु, अब ज़रा विरहशयन क्या है इसे जानना जरूरी है। स्वय महाकवि कालिदास ने अभिज्ञान शाकुन्तल के तृतीयाङ्क मे इसकी झाँकी प्रस्तुत की है—"एषा मे मनोरथप्रियतमा सकुसुमास्तरण शिलापट्टमधिशयाना सखीभ्यामन्वास्यते। स्तनन्यस्तोशीर शिथिलितमृणालैकवलय प्रियाया साबाध किमपि कमनीय वपुरिदम॥"

**1413 विरहावस्थया** (पू० 30 3 11 53) विरह+ङि+अवस्था+टा, तत्पुरुष, तृतीया, एकवचन, विश्लेषदशया (चरित्र), वियोगे भवन्त्या स्वदशया (विद्युल्लता), वियोगदशया (सुबोधा)

**1414 विरहे** (उ० 51 3 16 30) विरह+ङि, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन, विरहे सति, अन्योन्यविप्र कर्षे सति (सजी), वियोगे (पचिका), विच्छेदेऽपि विगता आपद विपत्तिर्येषाम तादशान्, सतत स्नेहपात्रस्य स्नेहानुस्मरणात् । (सुबोधा), विरहध्वसिन –पा० भे० विरह मे नष्ट होने वाला । विरह व्यापद —पा० भे० विरह मे व्याप्न शीण हो जाने वाले ।

कालिदास की कृतियो में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे एक बार (8 60) हुआ है ।

**1415 विवृतजघनाम्** (पू० 44 4 18 49) विवत+सु+जघन+टाप+अम्, बहुव्रीहि, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, विवृतकटिप्रदेशाम् । जघन स्यात्कटौ पूवश्रोणिभागापराङ्गयो इति यादव (प्रदीप), विवत वस्त्रेण अनाच्छादित जघन यस्या सा ताम् (चरित्र), विवत प्रकटीकृत जघन कटि तत्पूवभागो वा यस्या ताम्, 'जघन स्यात्कटौ पूव श्रोणिभागापराशयो ' इति यादव (सजी), प्रकटितविकटकटितटपुरोभागाम, 'पश्यानितम्ब स्त्रीकटया क्लीबे तु जघन पुर ' इत्यमर । विवतेति स्वानुकूल्य द्योतयति, 'आनुकूल्यरसा स्त्रिय ' इत्युक्तत्वात्, सा हि रसस्य पराकाष्ठेति भाव । जघनेति, दयिताया कण्ठमूलकक्षवक्षोरुहादीनामपि हृदयग धसि धुरब धनालानत्वात्, मदनसावभौमगवसवस्वखनिपवते जघनपुलिने प्रकाशिते किं पुनरिति भाव (विद्युल्लता), **पुलिनजघनाम्**—पुलिनमेव जघनम कटीपुरोभागो यस्यास्ता पुलिनजघना नदी, शीतल विशालत्वात पुलिनमिव जघन यस्यास्तादशी स्त्रिय । जघनस्य पुलिनोपमानेन शत्यादिगुण व त्वसूचनात् वरवर्णिनीत्वमुक्तम् । तथा च,

शीते सुखोष्णसर्वाङ्गी ग्रीष्मे च सुखशीतला ।
भर्तृभक्तिरता नित्य सा स्मृता वरवर्णिनी" ति ।। केचित्

विपुलजघनामिति पाठे विपुलम् विशाल। श्लेषादस्या स्वाधीनभर्तृकात्वमुक्तम्, तथा च,

यस्याश्चित्ररतिक्रीडासुखास्वादनलालस ।
न प्रयाति प्रिय पार्श्वात् सा स्यात् स्वाधीनभर्तृके''ति ।।

यद तर्वारिणस्तटम्—तोयोत्थित तत् पुलिनमिति च (सुबोधा),

विवत—वि+ √व (ढकना)+क्त । 'सवत' छिपा हुआ का उलटा है । इसका अथ 'फैली हुई' भी किया जा सकता है । पिछले पद्य के अन्तिम दो पादो मे गम्भीरा की उपेक्षा न करने की प्रेरणा के कारण का 'ज्ञातास्वादो विवत०' इत्यादि मे विस्तार किया है । इन्द्रियाणि प्रमाथीनि हरन्ति प्रसभ मन । फिर तुम तो इन्द्रिय सुख भोग चुके हो । तुम्हारे लिये कामय माना, अनावत प्रेमिका का सुखोपभोग त्यागना सम्भव न होगा । विल्सन (Wilson) ने इसकी जगह 'पुलिन जघनाम्' यह पाठ दिया है, परन्तु यह ठीक नही बैठता, क्योकि 'पुलिन' तीर (तट) को कहते हैं और तीर को पहले नितम्ब कह ही दिया है, उसकी पुनरावृत्ति ही है, दूसरे मेघ 'सलिल रूपी वसन' का ही हरण करता है पुलिन का नही, तीसरे काव्य मे सलिल का वसन से साम्य अधिक प्रसिद्ध है ।

**1416 विशति** (उ० 41 4 16 58) विश्+लट, प्रथमपुरुष, एकवचन, तिङ त । प्रवेश करोति (चरित्र), एकीभवतीत्यर्थ (सजी), प्रवेष्टुमिच्छति, त्वयैक्य यियासतीत्यर्थ , भिन्नयोश्चैक्य सारूप्याद् भवतीति तयोरङ्गयोस्तनु च तनुना इति पृथक् विशेषणं सादश्यकथनेन समानुरागतामाह (पचिका), प्रविशति आलिङ्गतीत्यथ , तामेव बूया इति सम्बन्ध (सुबोधा), प्रविष्ट होता है, प्राप्त होता है, पहुँचता है, मिलता है । प्रवेश करता है, अर्थात मल्लि० के अनुसार 'एकीभवति'।

यक्ष का अभिप्राय अपने तथा अपनी प्रियतमा के शरीर की समान ही अवस्था बतलाना है। मनोरथ भी समान रूप से दोनों के हृदयो मे वे-वे ही हैं, जिनका सयोग काल मे उन्होने खूब अनुभव कर रखा है, अत हर एक बात मे दोनो एक जैसे ही हैं। इसका अर्थ मल्लिनाथ ने एकरूप होना माना है जबकि वल्लभदेव ने 'सरूपता' का अथ लिया है। भिन्न वस्तुओ मे एकता चूकि सरूपता से आती है अत॰ 'सरूपता को प्राप्त होता है।' भरतसेन ने 'आलिङ्गन करता है'–यह अर्थ माना है। पूण सरस्वती ने यह अर्थ दिया है—"विशति तष्णातिशयेनैक्यमभिलष-नन् प्रविशति।" यही अथ ठीक है।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग ऋतु॰ मे एक बार (1 17) हुआ है।

**1417 विशालाम** (पू॰ 31 2 8 33) विशाला+अम्, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, उज्जयिन्या विशालेति नामापि। 'विशालोज्जयिनी समा' इत्यमर (प्रदीप), उज्जयिनीम् (चरित्र), विशालात्विन्द्र-वारुण्या उज्जयि या तु योषिति' इति मेदिनी (चरित्र), उज्जयिनीम् (सजी), अमितचतुरङ्गबल जलधिसान्निध्येऽप्यसकटविशिखामुखाम्। अथवा विशाला नाम्ना। (विद्युल्लता), विशालाभि-धाना उज्जयिनी पुरीम (सुबोधा), विशालेत्युज्जयिन्या नाम तथा चोत्तरतन्त्र—"विशालोज्ज यिनी प्रोक्ता पुरी चम्पा च मालिनी"ति। "विशाल वृहदाख्यात विशालोज्जयिनी पुरी" ति धरणि। केचित्तु विशाला विस्तीर्णा, उज्जयिनी तु पूर्वोद्दिष्टपदादेवगन्तव्येत्याहु। (सुबोधा)

विशिष्टा विविधा वा शालाः यस्याम्, ताम्। उत्तम उत्तम या अनेक प्रकार के भवनों वाली। यह उज्जयिनी का ही दूसरा नाम है। यह अवन्ति देश की राजधानी थी। वल्लभ इसे नाम न मानकर 'पुरीम' का विशेषण मानते हैं।

**1418 विशीर्णाम** (पू॰ 19 3 13 52) विशीर्णा+अम्, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, प्रश्रिताम् (चरित्र), समन्ततो विसृमराम, एतेन कस्याश्चित् कामुक्याः प्रियतमचरणपातोऽपिध्वन्यते (सजी), उच्चावचशिलातलास्फालनस्खलितजर्जरिततया बहुमार्गीकृताम (विद्युल्लता), खण्डखण्डीभूताम् इतस्तनो गताम् (सुबोधा), विशीर्णत्व चिह्नध्वनि (सुबोधा),

वि+श+क्त+स्त्री॰ आ+द्वितीया एक व॰। शतश स्फुटितप्रवाहाम (सारो॰)

**1419 विशेषान्** (पू॰ 60 1 6 14) विशेष+शस्, सज्ञा, द्वितीया, बहुवचन, तस्माद्गच्छेरनुकनखल इत्युक्तान विशेषान् (प्रदीप), द्रष्टव्यार्थान्, 'विशेषोऽवयवे द्रव्ये द्रष्टव्योत्तमवस्तुनि' इति शब्दाणव (सजी 60), प्रकारान् नद्यादिस्वरूपान् (सुबोधा), विस्मयावहक दृश्यो, स्थलो आदि को। प्रो॰ राय के अनुसार विशेष से अभिप्राय कनखल के पास गगा से है।

कालिदास की कृतियों मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अति-रिक्त इसका प्रयोग कुमार॰ मे एक बार (1 25) हुआ है।

**1420 विशेषै** (उ॰ 1 4 19 53) विशेष+भिस, सज्ञा, तृतीया, बहुवचन, ललितवनितादिभिर्विशेषै। पूर्वोक्ताना विशेषाणा समासवत्तितिरोहितत्वात् स्पष्टाथ तस्तविशेषैरित्युक्तम् (प्रदीप), ललित-वनितत्वादि धर्मै (सजी), धर्मै (पचिका), विशेषणै (विद्युल्लता), त्वत्त्वादिभि (सुबोधा)

**1421 विश्रान्त** (पू॰ 27 1 1 3) वि+श्रम+क्त,+सु, विशेषण, प्रथमा, एकवचन, तत्र नीचैर्गिरौ विनीताध्वश्रमस्सन् (सजी), पवताधिवासात् गतखेद सन् (सुबोधा)

**1422 विश्रामहेतो** (पू॰ 26 1 5 16) विश्राम+ङस्+हेतु+ङस्, कमधारय, सज्ञा, षष्ठी एक-वचन, 'नोदात्तोपदेशस्य मान्तस्यानाचमेः' (7 3 34)' इति प्रतिषेधात् 'विश्रमहेतो' इति वक्तव्यम्। 'विश्रामहेतो' इत्यस्य रूपसिद्धि चान्द्रव्याकरणेन इत्यनुसन्धेयम् (प्रदीप), विश्रामः विश्रम खेदापनय, भावार्थे 'घञ्' प्रत्यय, तस्यहेतो, विश्रामार्थमित्यथ', 'षष्ठी हेतुप्रयोगे'

इति षष्ठी, 'विश्राम' इत्यत्र 'नोदात्तोपदेशस्य मान्तस्यानाचमे' इति पाणिनीये वृद्धिप्रतिषेधेऽपि विश्राम वा' इति चन्द्रव्याकरणे विकल्पेन वृद्धिविधानात रूपसिद्धि (सजी), अध्वश्रमविनोदनात् निमित्तात। 'नोदात्तोपदेशस्य मा तस्यानाचमे' इति वद्धिप्रतिषधात विश्रमेति वक्तव्यम्। विश्रामेति रूपसिद्धिलक्षणा तरेणेति ज्ञेयम। (विद्युल्लता), विश्रामनिमित्तम् (सुबोधा)

वि+ √श्रम+घञ। यह पद व्याकरण के नियमो के अनुसार अशुद्ध है पर तु साहित्य मे इसका प्रयोग अनेक बार हुआ है। शुद्ध पद 'विश्रम' है। इसमे स्वाथ मे अ (अण्) प्रत्यय लगाने से विश्राम पद की प्राप्ति भी हो जाती है। (मल्लिनाथ ने इसे च द्र व्याकरण के आधार पर शुद्ध माना है। जो सूत्र उ होने उदधृत किया है वह जैने द्र का है (पा० 1) व्याकरण की दष्टि से विश्राति (वि+ √श्रम+क्तिन) पाठ अच्छा है। पार्श्वाभ्युदय मे भी 'विश्राति' पाठ मिलता है। मल्लि० ने 'विश्राति हेतो' के स्थान मे 'विश्राम हेतो' पाठ दिया है और विश्राम शब्द की व्युत्पत्ति पर "विश्रामेत्यत्र नोदात्तोपदेशस्य मा तस्यानाचमे" इति पाणिनीये वद्धिप्रतिषेधेऽपि 'विश्रामो वा' इति चा द्र व्याकरणे विकल्पेन वद्धिविधानाद्रूपसिद्ध' लिखकर विश्राम' शब्द को व्याकरण के द्वारा शुद्ध सिद्ध करने का प्रयत्न किया है, पर तु पाणिनी व्याकरण के अनुसार 'विश्रम' ही शुद्ध प्रयोग है 'विश्राम' नही। मल्लि० ने "विश्रामो वा" यह चन्द्रव्याकरण का सूत्र दिया है, पर तु यह सूत्र चन्द्रव्याकरण मे कही भी नहीं मिलता। च द्रव्याकरण भी सूत्र VI 1 42 के अनुसार 'विश्रम' ही सिद्ध करता है। सम्भवत मल्लि० के मस्तिष्क मे जने द्र व्याकरण का "विश्रामो वा" (Y 2 41) यह सूत्र हो। विश्राम शब्द के अशुद्ध होने के कारण ही वल्लभ श्लोक की टीका करता हुआ लिखता है —विश्राम शब्द कवीना प्रमादज अत "विश्राति हेतो" पाठ ठीक है।

**1423 विष्णो** (द्विवार प्रयुक्तम पू० **15 4 21 51, 60 4 20 62,**) विष्णु०+ङस, सज्ञा, षष्ठी, एकवचन, वसुदेवसूनो। यथा कृष्णस्य श्याम वपुबर्हेण का ति लभते तथा इत्यथ। श्यामत्वा न्मेघस्योपमान कृष्ण नानावणत्वाद् धनुषो बहुमुपमानम् (चरित्र), त्रिविक्रमस्य (चरित्र 60), कृष्णस्य (सजी), व्यापकस्य त्रिविक्रमस्य, (सजी 60), व्याप्तत्वेन वेदशिरसि प्रतिपाद्यमानस्य, 'वेदा तवेदिभिर्विष्णु प्रोच्यते यो नतोऽस्मि तम्' इति वचनात। अत्र भगवत उपमानत्वात उपमेयस्यापि मेघस्य सकोचविकासशक्तत्व स्वरसत एव परोपकारपरत्व च द्योत्यते (विद्युल्लता 15), कृष्णस्य (सुबोधा 15), विष्णोरिति विष्णुतुल्यतया गतो प्रोत्साह सूचित। तत्स्मृत्या परममङ्गलञ्च। तथाच "हरिस्मृति सवविपद्विनाशिनी"ति। 'सव यात्रा शुभा प्रोक्ता यत्र प्राक स्मयते हरि" रिति च। विष्णुपदेन सवव्यापकत्व गोपवेशस्येत्यनेन स्वेच्छाविग्रहत्वञ्च प्रतिपादितम्। तदद्वय यथा तस्य तथा तवापीति ध्वनि। (सुबोधा 15)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग सात बार हुआ है। मेघदूत के अति रिक्त इसका प्रयोग रघु० मे दो बार (13 5, 16 82) कुमार० (7 44,) शाकु० (4 5,) तथा मालवि० (5 2) मे एक-एक बार हुआ है।

**1424 विस्मरन्ती** (उ० **25 4 21 50**) वि+स्मृ+शतृ+ङीप+सु, कृद त क्रिया, विशेषण, प्रथमा, एकवचन विस्मरण चात्र दयितगुणस्मृतिजनितमूर्च्छावशादेव, तथा च रसरत्नाकरे—

विथोगायोगयोरिष्टगुणाना कीर्त्तनात्स्मते।

साक्षात्कारोऽथवा मूर्च्छा दशधा जायते तथा॥ इति (सजी)

चेतसोऽस्वास्थ्यात् (पचिका), आलोके ते निपतीति सम्बन्ध। (सुबोधा), यह विस्मति स्मतिभ्रश के कारण थी। देखो गीता—'समोहात् स्मृतिविभ्रम।'

**1425 विस्मृतभ्रूविलासम्** (उ० **34 2.8 40**) विस्मृत+सु+भ्रू+ओस्+विलास+सु, बहुव्रीहि,

विशेषण, प्रथमा, एकवचन, ननु विलासिनीनां स्वभावत एव भ्रूविलास सम्भवति ? उक्त च—'तस्याश्शलाकाञ्जननिर्मितेव कान्तिर्भ्रुवोरायतरेखयोर्या। ताम्वीक्ष्यलीलाचतुरामनङ्ग स्वचापसौ दयमद मुमोच' इति। कथमत्र मधुपानायत्तो भ्रूविलास इत्युक्तम। सत्यम। अत्र स्वभावसिद्धोऽपि भ्रूविलास स्वोद्दीपनतिभावस्य मधुपानस्य अभावान्नाभिव्यज्यते इति कवेरभिप्राय.। अतएव विस्मृतभ्रूविलासमिति विस्मतपद प्रयुक्तम् (प्रदीप), विस्मृता भ्रूविलासा येन तत् (चरित्र), विस्मृतो भ्रूविलासो भ्रूभडगो येन तत् (सजी), विस्खलितभ्रूविलासम (पचिका), भ्रूविलासादेव स्प दनमित्याशङ्क्याह, विस्मृतो बद्धो मद्यस्य भ्रूविलासो भ्रूर्वेदग्ध्य येन तादृशम। अपिचेति विस्मृत भ्रूविलासमितिभाव। शङ्कितेय दष्टि तथा च—

> क्वचिच्चला स्थिरा शून्या क्वचित्तियग विलोकिनी
> अनवस्थिततारा च शङ्किता दष्टि उच्यते। इति।

अत्र च स्प दनेन चलत्वम् अलकरुद्धप्रसरापाङ्गत्वेन तियग्विलोकिनीत्वम् अनवस्थित तारकत्वञ्च विस्मृत भ्रूविलासत्वाद भ्रूवोरव्यापारेण स्थिरत्व ध्वनितम्। अञ्जनस्नेह शू य-मित्यनेन शू यत्वञ्च स्पष्टम् कुवलयश्रीतुलया तादृशमपि चक्षु कमनीयमेवेति सूचितम्, स्त्रीणा वाम चक्षु स्प दन शुभसूचकम्। यदुक्त सव्यनेत्र स्फुरत् स्त्रीणा शसति प्रियसङ्गममिति। (सुबोधा)

विस्मृत भ्रुवो विलास यस्य, तत्। वसे तो स्त्रियो का भ्रूविलास स्वाभाविक होता है। परन्तु वह शराब की मस्ती और प्रिय विरह के कारण भूला हुआ सा था। भ्रविलास शृङ्गारचेष्टा है। पति के विरह मे वह नही की जा सकती। भ्रुवोर्विलास भ्रूविलास। विस्मृतो भ्रूविलासो येन तद विस्मतभ्रूविलासम। विलासो भावलीलयो"—विश्वप्रकाश। यहाँ पर भ्रूलीला के अथ में भ्रूविलास शब्द आया है। प्रियतम के देखने पर कामिनियो के अङ्गो मे जो विशेष विकार उत्प न हो जाते हैं उन शृङ्गारभावज व्यापारो को विलास कहते है। दशरूपक मे लिखा है—"तात्कालिको विशेषस्तु विलासोऽङ्गक्रियादिषु।" यहा कवि को प्रियतम के साक्षात्कार के समय के यक्षाङ्गना के भ्रूव्यापारविशेष ही अभीष्ट है। प्रियतम के आठ महीनो के विप्रयोग मे इस अडगविशेष के विलास का भूल जाना सुतरा स्वाभाविक है। आलम्बन-विशेष के अभाव मे शृङ्गारभावज क्रियाविशेष का अभाव उपयुक्त ही है। कवि ने यहाँएक बाह्य हेतु भी दिया है, क्योकि उसके होने पर भी भ्रूचेष्टित दिखाई दे जाते हैं और वह है मधुसेवन। उसका भी प्रत्यादेश हो जाने से सम्भावना का अत्य ताभाव हो जायगा। यहाँ 'विलास' का प्रियतमसमागमनिमित्त, मधुपान असमवायि और शृङ्गारभाव समवायि कारण है। दक्षिणावत-नाथ ने एक और तक दिया है—"ननु विलासिनीना स्वभावत एव भ्रूविलास सम्भवति। उक्तञ्च—

> 'तस्या शलाकाऽञ्जननिर्मितेव कान्ति भ्रुवोरायतरेखयोर्या।
> ता वीक्ष्य लीलाचतुरामनङ्ग स्वचापसौन्दर्यमद मुमोच ॥ इति।

कथमत्र मधुपानायत्तो भ्रूविलास इत्युक्तम ? सत्यम्। अत्र स्वभावसिद्धोऽपि भ्रूविलास स्वोद्दीपनविभावस्य मधुपानस्य अभावान्नाभिव्यज्यत इति कवेरभिप्राय। अतएव विस्मृतभ्रूविलासमिति विस्मृतपद प्रयुक्तम्।"

**1426 विहस्य** (पू० 53 3 10 46) वि+हस्+क्त्वा, अव्यय, अवहस्य (सजी), सौभाग्यसम्भूतेन मदेनानादरादपहस्येवेत्युत्प्रेक्षा (विद्युल्लता), विशेषेण हसित्वेव (सुबोधा), तिरस्कार करके। शिवजी की जटाओ में स्थित अपनी सपत्नी गङ्गा को देखकर पावती ने ईर्ष्या और क्रोध मे आकर त्योरी चढाई। इसे देखकर गङ्गा ने अपनी फेन (झाग) से उसका उपहास किया। उठती

हुई झाग के सफेद होने के कारण इसको हसी समझा गया है, क्योकि कवि जगत मे हसी का श्वेत रग माना जाता है और वह इसलिए कि हँसते समय दात दिखाई देने लग जाते है, जिनमे श्वेत छटा निकलती है। देखिये—रामायण अयो० सग 5० श्लो० 16 जलाघाताट्टहासोग्रा फेन निर्मलहासिनीम् (गगा) ददश । हितो० की प्रस्तावना श्लो० I मे देखिये—'सिद्धि साध्ये सता मस्तु प्रसादात्तस्य धूजटे । जाह्नवी फेन लेखेव य मूर्ध्नि शशिन कला ॥'

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तेरह बार हुआ है। मेघदूत के अति रिक्त इसका प्रयोग शाकु० मे छह बार, विक्रम० मे चार बार, रघु० तथा मालवि० मे एक एक बार हुआ है।

विस्तत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश'।

**1427 विहातुम्** (पू० 44 4 20 54) वि० + हा + तुमुन, अव्यय, त्यक्तुम् (चरित्र), त्यक्तुम् (सजी) आस्ता दवीयस्यस्य सेवनम, सेवनानन्तरमपि परित्यागो न सुकर इति व्यज्यते (विद्युल्लता) त्यक्तुम् (सुबोधा)

**1428 वीक्षमाणा** (प० 22 1 3 14) वि + ईक्ष + शानच + जस, विशेषण, प्रथमा, वहुवचन विलोकय त (चरित्र), कौतुकात् पश्यन्त (सजी)

कलिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्ति इसका प्रयोग ऋतु० मे दो बार (5 11, 5 15) हुआ है।

**1429 वीक्ष्य** (उ० 39 2 10 32) वि + ईक्ष + क्त्वा, अव्यय, दृष्ट्वा (पचिका), विशेषेणावलोक्य (सुबोधा)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग बारह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे छह बार, कुमार० मे चार बार तथा शाकु० मे एक बार हुआ है।

विस्तत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश'।

**1430 वीक्ष्यमाण** (पू० 36 1 6 15) वि + √ईक्ष् + कर्मवाच्य + शानच + पु०, प्रथमा एकवचन, द श्यमान, चण्डेश्वरस्य धामगमने तदनुचराद भय नास्ति सुखेन तत्र यास्यसीत्याकूतम्, आतिथ्य प्राप्तिर्वा ध्वनिता (सुबोधा)

**1431 वीचिक्षोभस्तनितविहगश्रेणिकाञ्चीगुणाया** (पू० 29 1 1 15) वीची + आम् + क्षोभ + टा + स्तनित + जस + विहग + आम + श्रेणी + सु + काञ्ची + ङस् + गुण + टाप + ङस् बहुव्रीहि विशेषण, षष्ठी, एकवचन, वीचीना क्षोभ तस्मात स्तनिता शब्दायमाना ये विहगा पक्षिण तेषा श्रेणि परम्परा सैव काञ्चीगुणो मेखलासूत्र यस्या सा तस्या (चरित्र), वीचिक्षोभेण तरङगचलनेन स्तनिताना मुखराणा, कतरिक्त, विहगाना श्रेणि पक्तिरेव काञ्चीगुणो यस्या तस्या (सजी), स्वनितेति पाठ, स्तनितस्य शकुने रशनाकलापे चाप्रसिद्धे । तरङ्गसघट्टनेन शब्दाय मानाना पक्षिणा हससारसचक्रवाकादीना आवलिरेव रशनाकलापो यस्या (विद्युल्लता), वीचेस्तरङ्गस्य क्षोभेण सञ्चालनेन स्तनिता शब्दिता या विहगाना हससारसादीना पक्षिणा श्रेणि पक्ति सैव पक्षे सैव काञ्चीगुणो मेखलादाम यस्यास्तथाभूताया (सुबोधा), केचित्तु नायिकापक्षे वीचिक्षोभो मुखक्षोभस्तेन स्तनित शब्दितो विहगश्रेणिरिव नानाविचित्रवणत्वात काचीगुणो रशनाकलापो यस्या प्रशस्तावतयुक्ता नाभिरावतनाभि प्रशसायामर्श आदित्वादत (सुबोधा), "वीचि स्वल्पतरमे स्यादवकाशे सुखेऽपि चेति' विश्व । "विहगा पक्षिणो ग्रहा" इति ध्वनिरित्याह । (सुबोधा)

वीचीना क्षोभेन स्तनिताना विहगाना श्रेणि एव काञ्चीगुण यस्या तस्या । स्तनित श्री कले के मत मे यह स्वनित का ही भ्रष्टःपाठ है। क्वणित (पा० भे०) का विहगो की कूजन

और काञ्चीगुण के बजने से 'स्तनित' की अपेक्षा अधिक सामञ्जस्य है। अत 'क्वणित पाठ अच्छा है।

**1432 वीणाम्** (उ० 25 1 6 12) वीणा+आम, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, वल्लकीम (सुबोधा)

**1433 वीणिभि** (पू० 48 2 8 27) वीणा+इन+भिस्, विशेषण, ततीया, बहुवचन, वीणावद्भि । व्रीह्यादित्वादिनि । व्रीहि शिखाष्टका माला पताका वमकमणी । मेघला वडवा वीणा सज्ञा चमबलाक्या ॥ इति व्रीह्यादिगण । जलसिक्ततत्रीका वीणा न क्वणतीति सिद्धाना मेघमाग परित्याग । वक्ष्यमाणाथपरितानाम अत्रेदमनुस धेयम् । दशपुराख्यस्य अधिपति पुण्यश्लोक कश्चन रतिदेव इति राजा बभूव । तदीयाना धेनूना मध्ये प्रतिदिन काञ्चनखुर श्रृङ्गाद्यावयवै, सचरमाणा काश्चनदेवगव्य समवतीय स्वैय विहृत्य गच्छति । तासा रूप दष्टवा रतिदेवधेनव पप्रच्छु कुतो युष्माक ईदश रूप सञ्जातमिति । ता पुनरब्रुवन् पुरा यज्ञेषु सज्ञपिता वय ईदशो जाता इति । ताश्चधेनव स्वामिन रतिदेवमुपागम्य अब्रुवन हे राजन एतावत काल भवतो वय उपकृतवत्य । तस्मात अस्मान् क्रतुषु त्वमालभेथा' । येन दिव्यरूपा भवामेति । सोऽपि ता यज्ञेषु विशस्य तासा चर्माणि पर्वतमिव क्वापि सबभार । तस्मात सरक्तनिष्य दात चमपर्वतात् कापि नदी प्रवहति । या चमप्रभवत्वात् चमण्वतीमाहुरिति भारतीयमुपाख्यानम । (प्रदीप द्र० चमण्वती के ऐतिह्य मे रतिदेव कथा), वीणा सति येषा इति वीणिभि (चरित्र), वीणावद्भि, 'व्रीहादित्वात् इनि' (सजी), विपञ्चीसहित । व्रीह्यादित्वादिनि । 'व्रीहि शिखाष्टका माला पताका कमवमणी । मेखला वडवा वीणासज्ञा च्छद्मबलाकयो' इति व्रीह्यादिगण (विद्युल्लता), वीणावद्भिरर्थात् स्क दमुपवीणयितुमागच्छद्भि (सुबोधा), वीणा एषा सन्ति इति वीणीनि, त । वीणाधारी ।

**1434 वृन्दानि** (उ० 38 3 13 34) वृन्द+शस्, सज्ञा, द्वितीया, बहुवचन, समूहान (चरित्र), सङ्घान् (सजी), समूहान, यो वन्दानीत्यादिना प्रोषितभर्तृकाणामहमुपकारी, (सुबोधा), वृन्दानीति बाहुल्यात् तत्कारिताभ्यास कथयति (वक्रोक्तिजीवित)

**1435 वृष्टिमन्त** (उ० 14 2 9 25) वृष्टि+मत् (मतुप्), प्रथमा, बहु० व०, विशेषण, वर्षशीला । बरसने वाले । यह 'करिण' का विशेषण हैं । यहा पर उपमान वाचक पद 'त्वम्' एकवचनान्त और उपमेय वाचक 'करिण' बहुवचनान्त होने मे 'ज्योत्स्ना इव सिता कीर्ति' इसके समान भग्न प्रक्रम दोष हुआ है।

**1436 वेणीभूतप्रतनुसलिला** (पू० 30 1 1 9) वेणीभूतप्रतनु+सु+सलिल+टा+सु, बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा एकवचन, वेणीशब्देन स्तोतश्च केशबन्धश्च विवक्षित (प्रदीप), वेणीभूत प्रतनु अल्पतर सलिल पानीय यस्या सा (चरित्र), अवेणीवेणीभूत वेण्याकार प्रतनु स्तोक च सलिल यस्या सा, तथोक्ता—'अन्यत्र वेणिभूतकेशपाश इति च श्रूयते (सजी), त्रिधा पञ्चधा वा विभज्य दोराकारेण ग्रथित केशकलापो वेणी । सलिलस्य प्रतनुत्वात वेणीत्वोपपत्ति । 'वेणी तु केशब धे जलस्तुतौ' इति वैजय ती । वेणीधारण च विरहिणीना प्रसिद्धम् (विद्युल्लता), वेणी भूता प्राप्ता वेण्या भूता युक्ता वा वेणीभूता, प्रकृष्टम् अतिशय तनो शरीरस्य एकदेशे समुदाय स्योपचारात् नेत्रस्य, सलिल जल अश्रु यस्या सा तथा, तत' कमधारय, पुवद्भावादापो निवृत्ति । (सुबोधा), वेणी केश बन्धभेदस्तदभूत तत्प्राय प्रतनु स्वल्प सलिल जल यस्या सा तथा, भूत-शब्दोऽत्र सादृश्याथ "युक्ते क्ष्मादावृते भूत प्राण्यतीतेसमे त्रिष्वि"त्यमर ।" (सुबोधा)

न वेणी अवेणी । अवेणी वेणी सम्पन्नमिति वेणीभूतम् । वेणीभूत प्रतनु सलिल यस्या सा । यहाँ पर वेणी से 'एक वेणी' का अभिप्राय है । क्योकि प्रोषितभर्तृकाएँ एक ही वेणी धारण करती है । देखो—शाकु० 7 21 —नियमक्षामम्मुखी धृतैकवेणि । गरमी के कारण नदी की धार

सकुचित और पतली हो गई है। अत वह प्रोषितभर्तृका की एक वेणी (चोटी) के समान मालूम पडती है। वेणीभूत से अभिप्राय 'एक वेणीभूत' का है। अभि० शा० V II 21, 'नियमक्षाम-मुखी धृतकवेणी'।

**1437 वेत्रवत्या** (पू० 25 4 19 56) वेत्रवती+ङस, सज्ञा, षष्ठी, एकवचन, वेत्रवत्या नद्या (चरित्र), वेत्रवत्या नाम नद्या (सजी), वेत्रवतीति नद्या सज्ञा, (विद्युल्लता)।

यह आधुनिक वेतवा नदी का प्राचीन नाम है। यह वि‍ध्य के उत्तर से निकलती है। पर मालवा प्रदेश मे लगभग 340 मील तक बहती है। यह काल्पी के समीप यमुना नदी से मिल जाती है। इस नदी का बहुत-सा भाग मालव प्रान्त मे से होकर जाता है। देखिये—कादम्बरी I—"मज्जन् मालवविलासिनीकुचतटास्फालनजजरितोर्मिमालया वेत्रवत्या परिगता विदिशाभि धाना नगरी राजधा‍यासीत।

**1438 वेश्या** (पू० 38 3 8 31) वेश्या+जस्, सज्ञा, प्रथमा, बहुवचन, पण्यस्त्रिय (चरित्र), महा-कालनाथमुपेत्य नृत्य त्यो गणिका (सजी), परिवारवारवनिता (विद्युल्लता), वेशेन शोभमाना स्त्रियो गणिका वा (सुबोधा)।

वेशे भवा॰ वेश्या। वेश+यत। वेश—वेश्याओ का घर। अथवा वेशेन शोभते इति वेश+यत। वेश—सु‍दर वस्त्रादि से युक्त भेस, कृत्रिम आकार। अत जो सु दर वस्त्रादि पहन-कर और कृत्रिम रचना करके अपने रूप को आकषक बनाती हैं।' यहाँ पर देवदासियो से अभि प्राय है। देवदासियो की प्रथा जाति के लिए बडी हानिकारक थी। कुछ समय हुआ जब मद्रास सरकार ने एक नियम द्वारा इसकी रोक-थाम की है। यह भी प्रथा है कि प्रात और साय देव-ताओ की पूजा में वेश्याओ को नाचने के लिए बुलाया जाता है।

**1439 वैभ्राजाख्यम** (उ० 10 3 9 44) वैभ्राज+सु+आख्या+अम्, बहुव्रीहि, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, विभ्राजस्य इद वभ्राजम्, वैभ्राजमिति आख्या यस्य तत वभ्राजाख्यम्, 'विभ्राजेण गणे द्रेण त्रात वैभ्राजमाख्यया' इति शम्भुरहस्ये, चत्ररथस्य नामान्तरमेतत् (सजी), यह कुबेर का चैत्ररथ नाम का उद्यान है। देखो पू० मे० 7 बाह्योद्यान पर टिप्पणी। विभ्राज नाम का कुबेर का (कर्मारकर) अथवा, शिव का (काले) गण इसकी रक्षा करता है। अत इसे वैभ्राज कहते है। महाभारत मे इसे ग धमादन पर स्थित तथा राक्षसो द्वारा रक्षित बताया गया है। देखिये-शम्भुरहस्य—'विभ्राजेन गणेन्द्रेण त्रात वैभ्राजमाख्यया'। वल्लभ कहता है—वैभ्राजम चैत्ररथम्' वैभ्राज उद्यान का दूसरा नाम चैत्ररथ है।

**1440 वैरिणा** (उ० 41 4 18 60) वैरिन्+टा, सज्ञा, तृतीया, एकवचन, विरोधिना (सजी); विधु-रेण (पचिका), प्रतिकूलेन (सुबोधा), वैरम् अस्य अस्ति इति, तेन। भाग्य इसलिए वरी था कि उसने शाप द्वारा यक्ष को उसकी प्रिया से वियुक्त कर दु ख और सन्ताप मे मग्न कर दिया। वीर के कर्म को वर कहते हैं और वैरयुक्त को 'वैरिन्' (इनि)। पहले आर्यों के कबीले के वीर वैरनिर्यातन मे ही वीरता या वीरकर्म की इतिश्री समझते थे। अत वीरकम के अथ के 'वैर' शब्द का धीरे-धीरे अर्थसङ्कोच हुआ और वह शत्रुता तक सीमित रह गया। वैरी के द्वारा रुद्ध-मार्ग व्यक्ति किस तरह बचकर निकल सकता है और फिर वह भी अगर विधि ही वैरी हो तो बचना और भी कठिन हो उठता है।

**1441 व्यक्तम्** (पू० 58 1 2 4) वि+अञ्ज+क्त+अम्, विशेषण, नपु० द्वितीया, एकवचन, स्प-ष्टम् (चरित्र), प्रकटम् (सजी), भसितलिप्तत्वाद्विलिङ्गे स्पष्टम्। (विद्युल्लता), प्रभावा-तिशयात् पङ्के इव विस्पष्ट (सुबोधा)।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० में एक बार (6 23) हुआ है।

1442 **व्यञ्जयन्ती** (पू० 30 3 12 54) वि+अञ्ज+णिच+शत+ङीप+सु, विशेषण, प्रथमा एकवचन, प्रकटय ती (चरित्र), प्रकाशय ती (सजी), न केवल मनसा निरूपय ती, अपितु त्रपा नाशलक्षणेन दशा तरेण सवजनसाक्षिक प्रकाशयन्तीत्यथ (विद्युल्लता), प्रकाशय ती (सुबोधा)

1443 **व्यपगतशुच** (उ० 15 4 16 52) व्यपगता+सु+शुच+जस, बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा बहुवचन, यपगता शुक शोको येषा ते (चरित्र), वर्षाकालेऽपि व्यपगतकलुषजलत्वात वीतदु खा स त (सजी), तभव उपद्रवाभावात निदु खा (पञ्चिका), विशेषेणापगता पलायिता शुक शोक क्लेशो येषा तादशा (सुबोधा), व्यापगता शुक येषा, ते। जिनका दु ख छूट चुका है। दु खरहित। दु ख दूर होने का कारण यह है कि इस बावडी मे मानसरोवर और कुबेर के सरो-वर के समान सुवणकमल उत्प न करने की शक्ति है। अत इसका जल मानस के जल से भि न नही है। वह वर्षा मे भी मैला नही हो सकता है। जब मानस के समस्त गुण यहाँ है तो वे व्यथ यात्रा क्यो करें। वर्षा के प्रारम्भ मे हसो का मानसरोवर मे चले जाना स्वाभाविक ही है, क्योकि उस समय और सब स्थानो का जल ग दला हो जाता है पर तु अलका मे यक्ष के घर की बावली बहुत ही रमणीय है और उसका जल सदा स्वच्छ ही रहता है। इसी कारण हस वहाँ प्रस न रहते हैं और उ हे मानस सरोवर जाने की चि ता ही नही रहती।

1444 **व्यवसितम** (उ० 53 1 3 7) वि+अव+सो+क्त+सु, कृद त क्रिया, प्रथमा, एकवचन, अङ्गीकृतम (पञ्चिका), कतव्यतयाऽङ्गीकृतमित्यथ (सुबोधा), निश्चय कर लिया है, अगीकार कर लिया है, करना स्वीकार कर लिया है। भाव यह है कि यक्ष मेघ से प्रश्न करता है—'हे भद्र मेघ! क्या तुमने मेरा काम करना स्वीकार कर लिया है? मुझे आशा है तुमने अवश्य मेरी प्राथना स्वीकार कर ली है। वि+अव+√षो अ तकमणि (दिवादि०)+क्त=व्यवसितम। 'व्यवसाय' शब्द निश्चयाथक है, और व्यवसित का यहाँ पर अथ 'निश्चित' है। पूणसरस्वती ने इसका यह प्रसङ्गापेक्षी अथ किया है—' व्यवसितम अवश्यकतव्यत्वेन अङ्गीकृतम्।"

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग मालवि० मे एक बार (2 1) हुआ है।

1445 **व्यवस्येत्** (पू० 23 4 22 61) वि+अव+षो+लिङ, प्रथम पुरुष, एकवचन, तिङ त, व्यवसाय उद्योग कुर्यात (चरित्र), उद्युञ्जीत, प्राथने लिङ, शेषे प्रथमा', इति प्रथम पुरुष, शेषश्चाय भवच्छब्दो युष्मदस्मच्छब्दव्यतिरेकात (सजी), उद्योग कुर्यात्, दाक्षिण्यनिघ्नत्वादिति भाव (विद्युल्लता), व्यवसाय कुर्यात् (सुबोधा), प्राथनायागी (सुबोधा)

वि+अव्+√सो (समाप्त करना, अ त करना)+विधिलिङ्, प्रथम पु० एक व०। इसके अ य रूप स्यति, स्यतु, स्येत्, अस्यत, सास्यति, ससौ (लिट) तथा असात् या असासीत (लुङ) साता (लुट), सेयात (आ० लिङ्) आस्यत् (लङ) और सित (क्त) होते है।

1446 **व्याजहार** (पू० 4 4 16 63) वि+आङ+हृ+लिट, तिङ त, अप्राक्षीत् (चरित्र), पप्रच्छ (सजी), प्रयुयुजे (विद्युल्लता), उक्तवान् (सुबोधा), वि+आ+√हृ+लिट् प्रथम० पु० एक व०।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे एक बार (11 83) तथा कुमार० मे एक बार (6 64) हुआ है।

1447 **व्यालम्बेथाः** (पू० 48 3 10 35) वि+आङ+लम्ब+लोट्, मध्यमपुरुष, एकवचन, विनम्य प्राप्नुभि (प्रदीप), विलम्ब कुर्या (चरित्र), आलम्ब्य अवतरे इत्यथ (सजी), गगनतलात अवतरे' (विद्युल्लता), अवलम्बिष्यसे जलग्रहणाय आश्रयिष्यसीत्यर्थ। पुष्करिण्याद्विवक्षिय नदी कीर्तिस्तत्कृतत्वात् (सुबोधा)

**1448 व्यालुम्पन्ति** (उ० 9 4 10 79) वि+आङ+लुम्प । लट, प्रथम पुरुष, बहुवचन, तिङ त, अपहर्रति । च द्रपादै स्फुटजललवस्यन्दिन इत्य वय (प्रदीप), नाशयन्ति (चरित्र), अपनुदन्ति (सजी), प्रशमनन्ति (पचिका)

**1449 व्योमगङगाजलार्द्र** (पू० 46 2 8 33) व्योम+ङि+गङगा+ङस+जल+टा+आर्द्र+भिस, तत्पुरुष, विशेषण, तृतीया, बहुवचन; व्योम्नि आकाशे या गङगा तस्या जल तेन आर्द्रास्तै (चरित्र), म दाकिनीजलसन्दोहसमिश्रिततया सरसै । 'व्योमगङ्गा' इत्युक्ते कल्पतरूत्प नत्व पुष्पाणा गम्यते । अत्र पुष्पाणा प्राधा यप्रतीतावपि सामर्थ्यात गगनगङगाजलस्यैव तत्प्रकाराधि वासितस्य प्राधा य वेदितव्यम, 'सा सपुष्पजलवर्षिभिघनै' इत्यत्रेव, अन्यथा अवकिरणमात्रमेव वक्तव्यम्, 'अथ प्रभावोपनतै कुमार कल्पद्रुमोत्थै इत्यत्रेव ।। ततश्च सुरभितरसुरतरुकुसुमस हचरितशुचिशिशिरगगनसरिदुदकस्नपनेन भगवत प्रसादातिशयलाभ तत प्रकृष्टप्रयोजनप्राप्ति रिति द्योतितम, 'अभिषेकप्रिय शिव' 'अलङकारप्रियो हरि' इनि पुराणवचनात (विद्युल्लता), व्योमगङ्गाया म दाकिन्या जलेनार्द्रै स्तिमितै । देवता च सपुष्पजलेनैव स्नप्यते इति किञ्चिज्ज लयोगसूचनाय जलार्द्रैरित्युक्तम् । तत्रापि स्क दस्य गङ्गाप्रभवत्वात तज्जलप्रीत्यातिशयाद गङ्गोल्लेखः । (सुबोधा), व्योम्नि गङ्गा, तस्या जल, तेन, आर्द्रा, त । आकाशगङ्गा। गङ्गा को तीनो लोको मे बहने वाला माना है—क्षितौ तारयते मर्त्या नागास्तारयतेऽप्यध । दिवि तारयते देवास्तेन त्रिपथगा स्मृता ।। आकाश मे इसे म दाकिनी कहते हैं, पृथिवी पर भागीरथी और पाताल मे भोगावती या पातालगङ्गा ।

**1450 व्योम्नि** (पू० 54 1 5 7) व्योमन+ङि, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन, आकाशे (प्रदीप), गगने (विद्युल्लता)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे दो बार (12 67, 12 98) हुआ है ।

**1451 व्रज** (त्रिवार प्रयुक्तम् पू० 16 4 16 65, 27 1 3 5, 50 1 3 5) व्रज+लोट्, मध्यमपुरुष, एकवचन, तिङ त, गच्छ (चरित्र 16), याहि (चरित्र 50), गच्छ (सजी 16), गच्छ (सजी 27), गच्छ (सजी 50), गमिष्यसि । आशसाया भविष्यति गी (सुबोधा 16), गमिष्यसि (सुबोधा 27), गमिष्यसि (सुबोधा 50)

## श

**1452 शक्ष्यति** (पू० 20 3 15 40) शक+लट, प्रथम पुरुष, एकवचन, तिङ त, शक्तो भविष्यति (चरित्र), शक्तो भविष्यति (सजी), पारयिष्यति (सुबोधा)

**1453 शङकास्पृष्टा** (उ० 8 3 9 43) शङका+टा+स्पृष्ट+जस्, तत्पुरुष, विशेषण, प्रथमा, बहुवचन, आलेख्यविनाश दष्टवा कोऽप्यस्मान ग्रहीष्यति इति शङकमान इत्यथ (प्रदीप), भयभीता (चरित्र), चित्रविनाश विलोक्य अस्मान् कोऽपि ग्रहीष्यतीति शङकमान (चरित्र), सापराधत्वात भयाविष्टा, 'शङ्कावितकभययो' इति शब्दार्णवे (सजी), शङ्किता (पचिका), सापराधत्वात भयाक्रा ता इव सन्त (सुबोधा), यहाँ शङ्का का अर्थ 'भय' है । भय मेघो को अपराध करने पर हुआ । तस्वीरो का जल की बूदो द्वारा खराब किया जाना ही उनका अपराध है और इसी भय से वे झरोखो या खिड़कियो मे से जर्जर हो—बिखर बिखर कर—निकल भागते हैं ।

**1454 शङ्के** (द्विधा प्रयुक्तम उ० 27 2 7 21, 34 3 13 55) शङ्क+लट्, तिङ त, उत्तम पुरुष, एकवचन, सम्भावयामि (चरित्र 34), तकयामि, 'शकावितकभययो' इति शब्दाणवे (सजी 27), तकयामि (सजी 34), सभावये (पचिका 27), आशङ्के सम्भावयामीति शुभसूचनमत्र (पचिका 34), तकयामि (सुबोधा), इत्यह शङ्के सम्भावयामि। (सुबोधा), अनुमान करता हूँ, उत्प्रेक्षा करता हू ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग सात बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० मे दो बार (6 3, 506 2) रघु० (13 64) विक्रम० (124 12) तथा मालवि० (153 4) मे एक एक बार हुआ है।

**1455 शङ्खपद्मौ** (उ० 19 2 8 22) शङ्ख+सु+पदम+औ, सज्ञा, इतरेतर द्वन्द्व, द्वितीया, द्विवचन, शङ्खपद्माख्यौ निधिविशेषौ। निधिर्ना शेवधिर्भेदा शङ्खपद्मादयो निधे । इत्यमर (प्रदीप), शङ्खपदमाख्यौ निधी, निधिर्नाशेवधिर्भेदा पदमशङ्खादयोनिध' इत्यमर (चरित्र), शङ्ख पद्मौ नाम निधिविशेषौ। 'निधिर्ना शेवधिभेदा' पद्मशङ्खादयो निधे' इत्यमर (सजी), निधी। दढीकरणमिद, अन्यैरपि मङ्गलाचारत्वात कुत्रचित् शङ्खपद्मौ लिख्येते, मम तु धनादेर नुभावाद् द्वारोपा ते लिखिताविन्युत्कर्षो व्यज्यते (सुबोधा), ये कुबेर की नौ निधियों मे से दो निधियों के नाम हैं। इन नव निधियो के नाम ये हैं—

"महापदमश्च पदमश्च शखो मकरकच्छपौ।
मुकुन्दकुन्दनीलाश्च खवश्च निधयो नव॥"

कुछ लेखको ने 'कुन्द' के स्थान पर 'नन्द' नाम रक्खा है। इस विषय मे श्री विल्सन लिखते है कि इन निधियो के नाम बहुमूल्य या पवित्र वस्तुओ के ही है। ये पुरुषाकार से युक्त माने जाते हैं। लक्ष्मी आदि की पूजा मे इनको भी भाग मिलता है। इनकी पूजा के लिए भी गुप्त मन्त्र बने हुए है। यक्षपत्नी ने दरवाजे के दोनो तरफ इन दो निधियो को पुरुषाकार मे चित्रित कर रक्खा था, क्योकि ये माङ्गलिक होते हैं और इनको चित्रित करके वह बेचारी अपने पति के आगमन दिवस की प्रतीक्षा कर रही थी। देखिये—सारो० 'तौ हि अधोभागे पुरुषरूपौ गृहद्वारशाखासु मङ्गलाश्चमालिख्येते।' तान्त्रिक सिद्धान्तानुसार निधिया व्यक्तित्वसम्पन्न (Personified) बनाई जाती हैं और विशेष-विशेष अवसरो पर धन सम्पत्ति की मूर्ति भगवती लक्ष्मी की तरह भक्ति भाव के साथ पूजी जाती हैं।"—विल्सन।

**1456 शङ्खशुक्ती** (पू० 34 1 5 9) शङ्ख+सु+शुक्ति+शस, द्वन्द्व, सज्ञा, द्वितीया, बहुवचन, शङ्खाश्च मुक्तास्फोटाश्च, मुक्तास्फोट स्त्रिया शुक्ति शङ्ख स्यात्कम्बुरस्त्रियाम्' इत्यमर (सजी)

**1457 शनकै** (उ० 5 4 13 52) शन+अकच+ऐस्, अव्यय, मन्दम् (सजी), मन्दम् गानानृत्यानुकूल यथास्यात्तथा। शनकरित्यनेन सङ्गीतानुगतमिदमिति सूचितम्। शनकै क्षण मधु पीयते क्षण मृदङ्गा वाद्यन्ते इत्यथ, इति च वदन्ति (सुबोधा)

धीमा। अत मधुर। **मधुरम्**—पा० भे०—इससे पुष्कर ध्वनि की मधुरता का भाव सीधा ही निकल आता है। परन्तु धीमी गति का नही। यह साभिप्राय शब्द है। एक टीकाकार ने इसका अभिप्राय यह कहा है—'शृङ्गाराङ्गत्वात पानगोष्ठ्या कठोरवादित्र नोपयुज्यते' इति भाव अर्थात् पानगोष्ठी (Drinking Symposium) के समय गीत और नृत्य के साथ साथ मृदङ्ग या तबला भी धीमे धीमे बजाया जाता है क्योकि शृङ्गार रस कोमल भावो मे गिना जाता है। इसमे गीत और वाद्य की कठोरता नही होनी चाहिए, अन्यथा इसकी कोमलता नष्ट हो जाती है। पानगोष्ठी मे 'पुष्कर' इसी कारण 'शनकै' बजाए जाते थे।

**1458 शब्दाख्येयाम्** (उ० 42 1 1 5) शब्द+टा+आख्येय+अम, तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, शब्दा एव आख्येयमभिधय यस्य तच्छब्दाख्येय निरर्थकमित्यर्थ (प्रदीप), शब्द एव आख्येयो अभिधेयो यस्य, यद्वचन आननशब्देन उच्चैशशब्देन आख्येय वा (चरित्र), शब्देन रवेण आख्येय उच्चैर्वाच्यम (सजी), प्रकटवाच्यम् (पचिका), शब्देन ध्वनिना आख्येय व्यक्त कथनाह, न रहस्य भूत (सुबोधा), शब्देन आख्येयम (आख्यातु योग्यम) । जोर से कहने योग्य, साधारण, जिसमे रहस्य की कोई बात न थी । आ+ख्या प्रकथने (अदा०)+यत =आख्येयम । अत्रापूवकचक्षिडादेशतोऽपि यत्प्रत्यये कृते रूपासिद्धिभवितुमर्हति । शब्दैराख्येयम शब्दाख्येयम् । यद्वा 'शब्द एव आख्येयो यस्मिन तत तथोक्तम' । इसका अर्थ टीकाकारो ने दो प्रकार से किया है । मल्लिनाथ और उनके साथियो ने 'शब्दो के द्वारा कहने योग्य' अर्थ किया है । दक्षिणावर्तनाथ ने इसका अर्थ 'निरर्थक' किया है। पहले अर्थ का सौन्दर्य यह है कि जो वस्तु जोर से कहने योग्य थी उसे भी कानो मे कहने का बहाना बनाया गया । दूसरे अर्थ की विशेषता यह है कि निरर्थक बात कहने के बहाने मुह को कान के पास ले जाया गया । वस्तुत उद्देश्य मुखचुम्बन लेना या आननस्पर्श करना था, न कि कानो मे कुछ कहना । अत दोनो ही अर्थ हो सकते हैं क्योकि नायक की 'लोलता' दिखानी अभीष्ट है ।

**1459 शब्दायन्ते** (पू० 59 1 1 1) शब्द+क्यङ+लट, प्रथम पुरुष, बहुवचन, तिङन्त, शब्दवैरकलहाभ्रकण्वमेघेभ्य कर्णे (3 1 17) इति क्यङ, शब्दायन्ते गीयत इति च वर्तमाननिर्देश (प्रदीप), शब्द विदधते (चरित्र), शब्दं कुर्वन्ति, स्वन तीत्यर्थ , 'शब्दवैरकलहाभ्रकण्वमेघेभ्य' करणे' इति क्यङ, अनेन वशवाद्यसम्पत्तिरुक्ता (सजी), शब्दकुर्वन्ति (सुबोधा), शब्द कुर्वन्ति इति । शब्द से नामधातु का लट प्रथम पु० बहु० व० ।

**1460 शमयितुम्** (पू० 56 3 11 41) शम्+णिच्+तुमुन, अव्यय, निर्वापयितुम (चरित्र), निर्वापयितुम (विद्युल्लता), शान्ति नेतु निर्वापयितुम किंवा शान्तियुक्त कल्याणिन कर्त्तुम (सुबोधा), √शम (शान्त होना)+णिच+तुमुन ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (17 55) तथा शाकु० (24 4) मे एक एक बार हुआ है ।

**1461 शम्भुना** (पू० 63 1 4 9) शम्भु+टा, सज्ञा, तृतीया, एकवचन, शिवेन (सजी), महादेवेन (सुबोधा)

**1462 शम्भो** (पू० 53 4 13 49) शम्भु+ङस, सज्ञा, षष्ठी एकवचन, महेशस्य (चरित्र), महादेवस्य (सुबोधा), यहा कवि शिव के कल्याणकारी प्रसन्नरूप को प्रकट करना चाहता है । अत इस पद का प्रयोग बडा उत्तम हुआ है ।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग छह बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे पॉच बार (2 59, 2 60, 3 58, 5 66, 6 13) हुआ है ।

**1463 शयने** (उ० 50 1 6 6) शयन+ङि, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन, तल्पे (पचिका), शय्याया (सुबोधा), "न तूद्यानविहारादौ । अनेन विजने वासमन्दिरे मद्द्वितीया हसतूलिकातल्पगतेति सखीभिरपि अविदितस्य द्वाभ्यामेव ज्ञातत्व द्योत्यते ।" (विद्युल्लता)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (19 38) तथा ऋतु० (2 11) मे एक एक बार हुआ है ।

**1464 शय्योत्सङ्गे** (उ० 32 2 6 26) शय्या+ङस+उत्सङ्ग+ङि, तत्पुरुष, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन, शय्याया उत्सङ्गे पृष्ठे (चरित्र), तल्पपृष्ठे (पचिका), शय्ययाया उत्सङ्गे—क्रोडे,

(सुबोधा), बिस्तर की गोद मे, अर्थात बिस्तर पर । उ० मे० 29 मे यक्षपत्नी अवनिशय्या के एक पार्श्व मे बठी चित्रित की गई है । अत यहा 'विस्तर के एक किनारे पर'—अथ हुआ ।

**1465** **शरणम्** (पू० 7 1 4 6) शरण+सु, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, आश्रय (चरित्र), पयोदानेन आतपखि नाना प्रोषिताना स्वस्थानप्रेरणया च रक्षक, शरण गृहरक्षित्रोरित्यमर (सजी), रक्षिता, 'शरण गहरक्षित्रों' इत्यमर । (विद्युल्लता), रक्षिता (सुबोधा), स तप्ताना शरणमिति सामा यप्रतीतत्वाद विरहिसन्तापशा तयेऽपि त्व प्रभु, त्वं निवेदितावस्थस्य ममापि प्रियाया कते स देश मवश्य हरिस्यसीति भाव । "शरण गहरक्षित्रो रित्यमर । आश्रय, रक्षक । प्रथम को वर्षा द्वारा ठण्डक पहुचा कर, दूसरो को प्रवासियो को घर लौटा कर । देखो प्रवासिनो याति नरा प्रदेशान '(रामायण), तथा क स नद्धे विरहविधुरा त्वय्युपेक्षेत जायाम । (मेघ० 8)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग सात बार हुआ है । मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० मे दो बार (147 2, 6 32) विक्रम० मे दो बार (1 3, 34 4) रघु० (4 64) तथा कुमार० (1 12) मे एक एक बार हुआ है ।

**1466** **शरभा** (पू० 57 2 7 28) शरभ+जस+सज्ञा, प्रथमा, बहुवचन, अष्टापदा । शरभ कुञ्जरोत्पादकोऽष्टपादपीत्यभिधानचि तामणि (चरित्र), अष्टापदमृगविशेषा, 'शरभ शलभेचाष्टापदे प्रोक्तो मृगा तरे' इति विश्व (सजी), पादाष्टकविशिष्टा दुष्टमृगा । 'शरभश्च गजारातिरुत्पादश्चाष्टपादपि' इति वैजय ती । बहुवचनेन एकस्य मोहादपाचारे क्ष तव्येऽपि बहूना बुद्धिपूवमैकमत्येन करणे क क्षमाया प्रसङ्ग इति व्यज्यते (विद्युल्लता), पशुभेदा । शरभो नाम ज तु रुद्वर्ताधोमागेनाष्टचरण 'शरभोऽष्टापद स्मृत" इति भागुरि (सुबोधा), इसके अथ करने मे टीकाकारो ने बडी कल्पना दौडाई है । महाभारत के 'अष्टापद शरभ सिंहघाती' के आधार पर आठ पैरो के एक भयानक हिंसक पशु की कल्पना की गई है । श्री शकर राम शास्त्री लिखते हैं "कि वास्तव मे ऐसा प्रसिद्ध है कि हिरण्यकशिपु के वध के पश्चात नृसिंहावतार—रूपधारी विष्णु के उत्पात को शा त करने के लिए शिव जी ने शरभ का रूप धारण किया । मल्लिनाथ ने 'शरभ शलभे चाष्टपदे प्रोक्तो मृगा तरे' के प्रमाण के आधार पर इ हे मृग विशेष माना है । वास्तव मे यह एक हरा हरा सा जीव है जो वर्षा ऋतु मे बहुत होता है । ये बडी सख्या मे पक्तिबद्ध होकर वेग के साथ उडते है । साधारण भाषा मे इसे 'राम जी की गाय' 'कहते है । इसके चार पाव होते हैं जो कमर से ऊपर तक लम्बे होते है । इस प्रकार प्रत्येक पैर को दो मानने से इसके आठ पाद हो जाते हैं । शरभ के आठ पैरो मे चार उसकी कमर पर माने जाते हैं और इसीलिए उसे कभी कभी ऊर्ध्वपाद भी कहते हैं । श्री कर्माकर का भी यही मत है । इस विषय मे मल्लिनाथ का प्रमाण 'शरभ शलभे' भी ध्यान देने योग्य है । हिमालय पर न कोई आठ पैरो का पशु मिलता है न प्रकरण मे वैसे पशु का कोई अर्थ लगता है । इसका सिंहघाती नाम सम्भवत इस प्रकार के किसी विचार पर आधारित हो जिस प्रकार चीऊटी को हाथी का घातक कहा जाता है ।

**1467** **शरवणभवम्** (पू० 48 1 3 9) शरवण+ङि+भव+अम, तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, एक वचन, शरजन्मानम (चरित्र), शराबाणतणानि, 'शरो बाणे बाणतणे' इति शब्दाणवे, तेषा वन शरवणम्, 'प्रनिर त शर इत्यादिना णत्व, 'तत्र भवो ज म यस्य त शरवणभवम्, 'अवर्ज्यो बहुव्रीहिर्व्यधिकरणो जन्माद्युत्तरपद' इति वामन, अवर्ज्योऽगतिकत्वात् आश्रयणीय इत्यथ, 'शरजन्माषडानन' इत्यमर (सजी), मेरुमेखलावस्थितकनकमयकाशकाननप्रदेशे प्रसूतत्वात (विद्युल्लता), शरस्य वने भव उत्पत्तियस्य तम् । शरवणभुवमिति पाठे शरवण भूरत्पत्तिस्थान यस्य तम् (सुबोधा), स्क द सरकण्डो से उत्पन्न हुए हैं । इसमे 'शर' के कारण 'वन' के 'न' को 'ण' हो गया है । शरवणे भव ज म यस्य तम । यह व्यधिकरण बहुव्रीहि है ।

**1468 शशिनि** (उ० 43 2 6 19) शशिन+ङि, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन, च द्रे (सजी), मृगाङ्के (पचिका), च द्रे (सुबोधा), शशिनीति पाण्डुरत्वात (अभिनवगुप्त) कलङ्क की याद करा देने के लिए इस पद को कवि ने रखा है तभी तो व्यतिरेकध्वनि प्राप्त होगी। पूर्ण सरस्वती का कथन है —'च द्रमस पूणत्व एव मुखसादश्यलाभादस्थिरत्वम । तदानीञ्च स्फुटविकटकलङ्कपङ्काङ्क तया तत्सामग्र्यविरहो ध्व यते।''

कालिदास की कतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० (4 3) तथा विक्रम० (1 7) मे एक-एक बार हुआ है।

**1469 शश्वत** (प० 58 2 6 18) अव्यय, अनवरतम (चरित्र), सदा (सजी), व्रतत्वेन (विद्युल्लता),

कालिदास की कतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग सात बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे छह बार (2 48, 4 70, 5 5, 6 64, 17 74, 19 52) हुआ है।

**1470 शष्पश्यामान** (पू० 34 2 6 12) शष्प+सु+इव+श्याम+शस विशेषण, द्वितीया, बहुवचन, शष्पवत बालतणवत श्यामान नीलवर्णान । शष्प बालतृण घासम' इत्यमर (चरित्र), शष्प बालतण तद्वत् श्यामान, 'शष्प बालतृण घासो यवस तणमर्जुनमित्यमर (सजी), हरी घास के समान हरे। शष्पवत श्याम, तान। मरकतमणियो और हरी घास का सादृश्य साहित्य मे प्राय वर्णित किया गया है।

**1471 शान्तिम्** (पू० 42 2 6 8) शाति+अम्, सज्ञा, द्वितीया एकवचन, उपरतिम (प्रदीप), शाति नेयम्, प्रणिपातादिप्रसादनोपायप्रयोगेणावेगापनयनानिवारणीयम् । (विद्युल्लता), उपशम (सुबोधा)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग चार बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे तीन बार (6 46, 9 66, 11 62) हुआ है।

**1472 शान्तोद्वेगस्तिमितनयनम्** (पू० 39 4 14 59) शा त+सु+उद्वेग+सु+स्तिमित+औ+नयन+अम, बहुव्रीहि, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, भयङ्करस्य गजाजिनस्य अदशनात देव्या शान्त उद्वेगा (प्रदीप), शान्तोद्वेगेन गतक्लमेन स्तिमिते निश्चले नयने यत्र दर्शन तत्तथा। स्तिमितोऽच चलाद्रयोरिति मेदिनी। उद्वेग क्लमकीलके। (चरित्र), शा त उद्वेगो गजाजिनदशनभय ययोस्ते अतएव स्तिमिते निश्चले नयने यस्मिन् कमणि तत्तथोक्तम्, 'उद्वेगस्त्वरिते क्लेशे भये म थरगामिनि' इति शब्दाणवे (सजी), शा तोद्वेग प्रचण्डताण्डवोद्दण्ड भुजतरुषण्डस्य खण्डपरशोजगदण्डखण्डनक्षमेषु मण्डल भ्रमणसम्भ्रमेषु धैर्यावलम्बेन निर्यात्रतभावविकार । स्तिमितनयन कामचारिणो विषयरसिकस्यास्य कथमीदशी भक्तिरुत्पन्नेति विस्मयविकसितनिभृतनयनकुवलयम (विद्युल्लता), शा तेन दूरीकृतेन उद्वेगेन मनोविकारविशेषेण स्तिमितनयनम् स्निग्धनिश्चललोचन यथा स्यात तथा। शा तेति क्रियाविशेषेण विस्मिता दृष्टि सूचिता तथा च,—

किञ्चिदुद्धूतनेत्रा ता दृष्टोद्भटभटाञ्चला ।
स्फीता विक्रमिता दृष्टिर्विस्मिता विस्मये रसे ॥इति

शा तोद्वेगेति मेघसम्बोधन शान्त उपशमित उद्वेगो येनेति केचित । "स्तिमितो निश्चले क्लिन्ने" इति धरणि । शा त उद्वेग ययोस्ते। शान्तोद्वेगे स्तिमिते च नयने यस्मिन् कमणि तत तथा। उद्वेग का अर्थ 'घबराहट'—'भय' है। पार्वती स्त्री हैं। अत गजचम को देखकर गजासुरवध की स्मृति से घबरा जाती हैं। परन्तु बादल को देखकर उसकी घबराहट दूर हो जायेगी क्योकि गजचम न होने से उसको गजासुर वध की स्मृति न आयेगी। अथवा पावती स्त्री हैं। 'स्त्री स्वभावस्तु कातर'। वह मेघ गर्जन को सुनकर घबरा जाती होगी। परन्तु सान्ध्या पूजा उप

स्थित हो जाने से उसे मेघ की सेवा को देखकर प्रसन्नता हुई होगी। कवि ने यही कल्पना यहाँ चित्रित की हो सकता है। परन्तु इस भाव मे दूरान्वय, क्लिष्ट कल्पना आदि दोष है। यह पद्य स्वतन्त्र है और पूर्वपद्य भी। अत इस भाव मे भी दोनो पद्यो को अलग रखना उचित होगा।

**1473 शापस्य** (उ० 31 2 8 13) वर्षविरहरूपस्य (सुबोधा) सञ्ज्ञा।

**1474 शापान्त** (उ० 49 1 1 3) शाप+ङस+अन्त+सु, तत्पुरुष, सञ्ज्ञा, प्रथमा, एकवचन, शापावसानम् (सञ्जी), शापस्यान्त परिसमाप्तिर्भविष्यति (सुबोधा), 'शापस्य अन्त शापान्त' यहाँ 'शाप' शब्द अपराध या प्रमाद के कारण उत्पन्न आक्रोश से दिये गये दण्ड के अर्थ मे आया है और 'अन्त' शब्द अवसान अर्थ मे। 'शाप' का अर्थ चरित्रवर्धन ने कोपवच' लिखा है। यह एक सामान्य अर्थ हुआ 'कोपवचन' साधिकार-निरधिकार, भले बुरे, बडे छोटे सभी बोल सकते है। यहा पर कैसे कोपवचन से आशय है यह चरित्रवर्धन के अनुसार कुछ स्पष्ट नही होता। अन्य सभी टीकाकारो ने निग्रहवचन यानी दण्डादेश (Sentence) के अर्थ मे इसे बताया है। भरतमल्लिक ने लिखा है—"शापेन निग्रहविधिना"। दक्षिणावर्तनाथ ने 'निग्रह वचन शाप' और पूर्णसरस्वती ने "शापो निग्रहवचनम" लिखा है। इन अर्थो से भी यह बात पुष्ट हो जाती है कि जब कोई साधिकार व्यक्ति जैसे राजा, महाराज, स्वामी, ऋषि, महर्षि या देवता अथवा गुरु—किसी अपराधी को दण्ड सुनाते थे तो उस 'निग्रह वचन' (Punishment) को 'शाप' कहा जाता था। यह शब्द ही √'शप आक्रोशे' धातु से घञ् प्रत्यय लगाने पर निष्पन्न होता है। मेदिनीकोश का कथन है—"शाप आक्रोशदिव्ययो।" 'मेघदूत' मे नायक को, जो कि राजराज कुबेर का अनुचर था, उसके प्रमाद (Culpable negligence) के कारण एक वर्ष के रामगिरिप्रवास का 'शाप' दिया गया था। यह 'शाप' स्वय धनाधिप यक्षेन्द्र ने दिया था। यह एक प्रकार का साल भर का देशनिकाला या 'शहरबदर' (Transportation for one year) था। सारा दण्ड भुगत लेने पर ही उस शाप का अवसान हो सकता था। यक्ष ने यहा उसी की ओर इङ्गित किया है। 'अन्त' के भी कई अर्थ हैं–'अन्त स्वरूपे निकटे प्रान्ते निश्चयनाशयो।' अत यहा पर 'शापान्त' का अर्थ 'दण्डभोगावसान' है।

**1475 शापेन** (पू० 1 2 5 23) शाप+टा, सञ्ज्ञा, तृतीया एकवचन, शापफलेन। निग्रहवचन शाप (प्रदीप), कोपवचस्तस्मात् (चरित्र०), शापो निग्रहवचनम् (विद्युल्लता), निग्रहविधिना (सुबोधा), शापेन वर्सति चक्रे इति च योजयन्ति, (सुबोधा०), (क्रोधवश दण्डरूप) शाप से। कुबेर ने यक्ष को शाप दिया था कि वह एक वर्ष तक अपनी पत्नी से अलग रहे। भरत, सनातन, रामनाथ, हरगोविन्द और कल्याणमल्ल की टीकाओ में यक्ष के शाप के कारण बताते हुए कहा है कि कुबेर ने उसे अपना उद्यानपाल नियुक्त किया था, किन्तु पत्नी के साथ विलास करने के कारण उसने अपने कार्य मे असावधानी की। किसी दिन इन्द्र का ऐरावत हाथी कुबेर के उद्यान मे आकर उसे विध्वस करने लगा जिससे कुबेर कुपित हुए और अपराधी यक्ष को शाप दिया। सारोद्धारिणी टीका मे शाप का कारण इस प्रकार लिखा है- कुबेर की आज्ञा थी कि प्रतिदिन प्रातःकाल यक्ष शिव की पूजा के लिए मानसरोवर से कमल लाकर दिया करे पर प्रातःकाल अपनी प्रियतमा का साथ न छोडने से वह रात के रखे हुए कमल ही देने लगा। एक दिन ऐसा हुआ कि कमल कोष मे बैठे हुए भौरे ने कुबेर की उगली मे डँस लिया। भेद खुलने पर कुबेर ने यक्ष को शाप दिया।

**1476 शार्ङ्गपाणौ** (उ० 49 1 5 13) शार्ङ्गपाणि+ङि, सञ्ज्ञा, सप्तमी, एकवचन, शार्ङ्ग पाणौ यस्य स तस्मिन् शार्ङ्गपाणौ, विष्णौ। 'सप्तमी विशेषणे' इत्यादिना बहुव्रीहि ।

'प्रहरणार्थेभ्य परे निष्ठासप्तम्यौ भवत, इति वक्तव्यात पाणिशब्दस्य उत्तरनिपात (सजी), हरौ (पचिका), विष्णौ (सुबोधा), शृगस्य विकार, शार्ङ्ग म। शार्ङ्ग पाणौ यस्य स। तस्मिन। शार्ङ्ग पाणि विष्णु का नाम है, क्यो कि उनके हाथ मे शार्ङ्ग =शृङ्ग का बना हुआ धनुष रहता है। ब० व्री० होने से वास्तव मे पाणिशार्ङ्ग' समास होना चाहिए था, क्योकि इसका विग्रह 'पाणौ शाडग यस्य स' है, किन्तु सप्तमी विभक्तिवाले पदो का प्रहरण (शस्त्र) अथ वाले शब्दो से साथ समास होने से 'प्रहरणार्थेभ्य परे निष्ठासप्तम्यौ' नियम से पाणि शब्द के परनिपात होने पर 'शार्ङ्ग पाणि' बना, "पाणिशार्ङ्ग' नही। कवि ने 'शार्ङ्ग पाणि' शब्द का बडा ही सप्रयोजन उपयोग किया है। 'शार्ङ्ग' नामक धनुष को हाथ मे धारण करने वाले विष्णु भगवान की ओर इङ्गित दण्डधारिता की दृष्टि से किया गया है। राजराज कुबेर से भी दण्ड-शक्ति की दष्टि से अधिक शक्तिमान व्यक्ति को द्योतित करने के लिए कवि ने 'शार्ङ्ग पाणि' शब्द का प्रयोग किया है। इसका एक दाशनिक पहलू भी है। विष्णुपुराण मे कहा गया है कि 'ईश्वर' दो प्रकार के 'अहङ्कार' को धारण करता है—पहला है भूतादि जिसे शख के रूप मे धारण करते हैं और दूसरा है इन्द्रियादि जिसे शार्ङ्ग के रूप मे धारण करते हैं—"भूतादिमिन्द्रियादि च द्विधाऽहङ्कारमीश्वर। बिभर्ति शड खरूपेण शार्ङ्ग रूपेण च स्थितम ॥" पूणसरस्वती ने इस दाशनिक पहलू की व्यञ्जनायें इस प्रकार स्पष्ट की हैं—तत्त्वदष्टया निखिलेन्द्रिय कारणभूततैजसाहङ्कारस्वरूपशार्ङ्ग धरात सकलेन्द्रिय प्रवत्तकत्वेनापरिप्लुतदृकस्वरूपस्य, लोकदष्टया दुष्टनिष्टापनप्रकृष्टदिव्यायुधवहनाल्लोककण्टकखण्डनव्यापृतस्य कुता निद्राप्रसङ्ग, कुतस्तरा च प्रबोधशङ्केति व्यज्यते। अतश्चातीतशरत्कालप्रारम्भे शापस्योपलम्भ इति गम्यते। तदानीञ्च तत्प्राप्ति वषयन्त्रताना प्रवतकत्वाच्छरदस्तदारम्भेऽप्यस्य दयितादिसङ्गेन निधिपालनादौ स्वाधिकारे प्रमादादित्यवसेयम्।

**1477 शार्ङ्गिण** (पू० 49 1 5 9) शार्ङ्ग+इनि+ङस, सज्ञा, षष्ठी, एकवचन, कृष्णस्य (सजी), विष्णो (विद्युल्लता), विष्णो (सुबोधा), शृङ्गस्य विकार, शार्ङ्ग म्। तदस्य अस्ति इति शार्ङ्गी, तस्य। सीग के धनुष को धारण करने वाले, विष्णु। विष्णु नीले या काले (=सावले) रग के है। प्रत्येक देवता का शस्त्र अलग है। शिव पिनाक=धनुष धारण करते हैं, विष्णु शार्ङ्ग धनुष तो कृष्ण सुदशन चक्र चलाते हैं। इन्द्र का आयुध वज्र है तो कामदेव का फूल। इसी प्रकार अन्य देवताओ के शस्त्र भी पृथक पृथक् हैं। ग्रीक और रोमन पौराणिक कथाओ मे भी देवताओ के शस्त्र आदि पृथक् पृथक् ही माने गये हैं।

कालिदास की कृतियो में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे दो बार (12 70, 15 4) हुआ है।

**1478 शिखरम** (पू० 18 2 6 24) शिखर+अम्, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, शृङगम (चरित्र), शडगम (सजी), शृङ्गम् (सुबोधा)

कालिदास की कृतियो में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार मे एक बार (5 7) हुआ है।

**1479 शिखरिदशना** (उ० 21 1 3 5) शिखरिन्+जस+दशन+टाप्+सु, बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा, एकवचन, शिखरीणि कोटिमन्ति दशनानि यस्या सा शिखरिदशना तथा सामुद्रे—स्निग्ध समानरूप सुपक्तय शिखरिण श्लिष्ट। दन्ता भवन्ति यासा आसा पादे जगत्सवम् इति। पक्वदाडिमबीजाभ माणिक्य शिखर विदु (प्रदीप), शिखराणि दाडिमबीजानीव दशना यस्या सा। शिखरिण कोटिमन्तो दशना दन्ता यस्या इति वा। शिखर वज्र तद्वदुज्वलदशना इति वा। 'पक्वदाडिमबीजाभ माणिक्य शिखर विदु' इत्यभिधानचिन्तामणि (चरित्र), शिखराणि

येषा स ति इति शिखरिण कोटिम त, 'शिखर शलवक्षाग्रकक्षापुलककोटिषु' इति विश्व, शिख रिणो दशना द ता यस्या सा, एतेन अस्याः भाग्यवत्त्व पत्यायुष्करत्व च सूच्यते, तदुक्तम सामुद्रिके—

> स्निग्धा समानरूपाः सुपक्तय शिखरिणः श्लिष्टा ।
> दता भवति यासा तासा पादे जगत्सवम् ॥
> ताम्बूलरसरक्तेऽपि स्फुटभास समोदय ।
> दन्ता शिखरिणो यस्या दीघ जीवति तत्प्रिया ॥ (सजी),

तीक्ष्णद ता (पचिका), शिखरवत कु द कुटमलवत दशना यस्या तादशी, शिखर शृङ्गमग्रच्च शिखर कु दकुटमल इति बल । केचित्तु शिखरमग्र तदतिशयेना श्रास्तीति अतिशयेऽशीदित्वादत्, शिखरा अतिशयिताग्रा दशना यस्या सा तथा दशनाना तीक्ष्णाग्रत्वेन शुभलक्षण सूचित, तदुक्त पराशर सहिताया स्त्री शुभलक्षणे समशित शिखरदशना चेती' त्याहु । अ ये तु शिखरदशना पक्वदाडिम बीजाभमाणिक्य समद ता, यथा च विश्व —

**शिखरिदशना**

> शिखर शल वक्षाग्रकक्ष्या पुलक कोटिषु ।
> पक्वदाडिम बीजाभमाणिक्य शकलेऽपि चे''ति ॥

"पक्वदाडिम बीजाभ माणिक्य शिखर विदु" रित्यनेकाथ कोषश्च । अतएवात्र शिखर शब्दो लोहित माणिक्य वाचीत्याहु । कि तु दन्तस्य शुभ्रत्वमेव कविभिवण्यते। (सुबोधा)

इससे यक्षपत्नी का सौभाग्य और सौन्दय व्यक्त किया गया है। 'समस्त उत्कृष्ट सामुद्रिक लक्षणो से युक्त होने पर भी उसे और मुझे यह विरह सहन करना पडा। कितनी विडम्बना है।' यह भाव भी इससे निकलता है। **शिखरदशना** —पा० भे०—शिखर मणि के समान दातो वाली। यह मणि अनार के पके हुए दानो के समान होती है। अत चिकने, सफेद और लाल दातो वाली।' लाल दा त करने के लिए पान चबाया हो सकता है। परन्तु प्रोषितभतका के लिए यह काय वर्जित है। अत 'मसूढो की और अधर की किरणो से लाल'—यह अथ ही करना पडेगा। अनुचित व्यञ्जना निकलने से यह पाठ प्रशस्त नही। साथ ही इस पाठ मे अधरो की लाली भाव लेने मे 'पक्वबिम्बा०' के भाव की पुनरावत्ति होती है। **अशिखरदशना**—पा० भे०—अविषमदशना (सारो)। अर्थात्—एक जैसे बराबर दातो वाली। इस पाठ मे कोई विशेष सौन्दय नही है। नुकीले (तीखे) दातो वाली। शिखरिदशना पाठ पर सारो० ने "अथ च शिखर पक्वदाडिमबीजाकार माणिक्य तद्वदुज्वलतया दशना द ता यस्या सा इत्यधरौष्ठरागित्वम्" यह अथ दिया है। मल्लि० समुद्धत (शिखरिदशना की टीका मे) सामुद्रिक शास्त्र के दो श्लोको से यह निश्चित है कि नुकीले दातो वाली स्त्री भाग्यवती होती है और उसका पति चिरायु होता है। शिखराण्येषा स तीति शिखरिण । शिखर+इन (मत्वर्थे) तथाभूता दन्ता यस्या सा (ब० व्री०)। मल्लिनाथ ने 'शिखरिदशना' पाठ माना है और 'शिखरिन्' का अर्थ 'कोटिमान'। सारोद्धारिणीकार ने 'अशिखरिदशना' पाठ मानकर 'अविषमदशना' यानी मिले हुए बराबर बराबर दाँतो वाली' अथ किया है। पर तु ये दोनो ही पाठ असमीचीन है। प्राचीन तम पाठ वल्लभदेव का है और उ होने 'शिखरदशना' ही दिया है। दूसरे इसके बडे ही सु दर और साहित्यिक अथ निकलते हैं। भरतमल्लिक ने उन अर्थों को प्रस्तुत किया है। 'शिखर' शब्द 'कुन्दकुड्मल के अथ मे बलकोश के आधार पर आता है। कु द कुडमल से दाँतो की तुलना प्रायश प्रस्तुत की जाती है। दूसरा अथ 'अत्य त तीक्ष्ण नोक वाले' का है। साथ ही पराशर-सहिता मे इस प्रकार के दाँतो की प्रशसा भी की गई है। 'विश्वप्रकाश' के अनुसार पके हुए

अनार के दानो के तुल्य माणिक्य के टुकडो को 'शिखर' कहते है। 'अनेकार्थकोश' मे भी यह अर्थ दिया हुआ है। यह तीसरा अथ और भी अधिक हृदयग्राही है। पूणसरस्वती ने हलायुध कोश को उद्धत करके इसी तीसरे अथ की पुष्टि की है और 'शिखरदशना' पाठ माना है—"शिखरदशना। 'पक्वदाडिमबीजाभ माणिक्य शिखर विदु।' इति हलायुध। शिखराख्यमाणिक्यविशेषवत स्निग्धधवलारुणद तीत्यथ। 'श्लक्ष्णं स्निग्ध सितर्द तै शोभनत्व च गच्छति'—इति सामुद्रोक्ते।"

**1480 शिखरिषु** (पू० 13 3 14 36) शिखरिन्+सुप, सज्ञा, सप्तमी, बहुवचन, पवतेषु (चरित्र), पवतेषु (सजी), न पुननगमाश्रेषु, गगनसरणिविततुडगश्रृडगाणामेव त्वदुपगमयोग्यत्वमिति भाव (विद्युल्लता), सखेदस्य विश्रामो युक्त इति शिखरिषु पद न्यस्येत्युक्तुम। तथाहि "पथि विश्रम्य ग तव्य" विश्रामाज्जायते बल"मिति, अ यथा अबलत्वाद गमनाभावे मत्कायस्यासिद्धिरित्याकूतम्। सोऽय नभोगामित्वादस्य शिखरवास एवोचित ? ननु कथ कथ शिखरिष्विति प्रतिज्ञायते ? "हर्म्येष्वस्या कुसुमसुरभिष्वध्वखिन्ना तरात्मा त्यक्त्वा खेद"मिति, "तां कस्याचिद् भवनवलभौ सुप्तपारावतायां नीत्वा रात्रिं मिति चाशिखरिण्यपि वास वक्ष्यति ? उच्यते समुचितमार्गे गिरय एव वक्तव्या असमुचितमार्गे अ यत्रापि स्थिति। वक्ष्यति च "वक्र प था यदपि भवत प्रस्थितस्योत्तराशा सौधोत्सडगप्रणयविमुखो मा च भूरुज्जयि या" इति। अतएव समुचित मार्गापेक्षया शिखरिष्विति प्रायोवृत्या वा बोद्धव्यम। (सुबोधा)

कुछ विद्वान इसका अथ 'वृक्षो पर' करते हैं। यह उचित नही क्योकि वृक्ष बादलो के विश्राम के उपयुक्त नही।

**1481 शिखा** (उ० 31 1 5 10) शिखा+सु, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, शिखादाम चूडाशेखरम् (पचिका), शिखादाम चूडामणि (सुबोधा), शिखादामचूडास्रजमिति च व्याचक्षते। पुष्परचित चूडामणि शिखादाम पुष्प चूडामणिधीर शिखादामिनि कीत्यते इति र तिरिति केचित। कुसुम ब धनी केशलता शिखा, तत्रदाम माल्यमिति (सुबोधा०) चोटी, बाल, वेणी। (सुधीर०)

मल्लिनाथ ने 'शिखा' और 'दाम' को अलग अलग पद माना है। मल्लिनाथ ने 'शिखादाम' को समस्त न मानने का कोई हेतु नही दिया है। दक्षिणावतनाथ ने कुछ हेतु दिये हैं। पर तु उ होने 'शिखादाम' की जगह 'शिरोदाम' पाठ माना है—"शिरोदाम हित्वेति पाठ। शिखादाम हित्वेति पाठे शिखाशब्दः शिर शब्दपर्यायो न भवति। 'घणिज्वाले अपि शिखे' इत्यमरसिंहवचने शिखा ज्वालाकेकि मौल्यो' रिति यादवप्रकाशवचनेऽपि शिखाशब्दस्य शिरःशब्दपर्यायत्वादशवात्। आशय यह कि अमरकोश या यादवकोश दोनो मे 'शिखा' का अथ सिर नहीं होता अतः 'शिखादाम' का अर्थ शिरोमाल्य नही हो सकेगा। और त्याग उसी का हो सकता है। अत उन्होने अपनी ओर से 'शिरोदाम' पाठ कर दिया। पर तु यह पाठ परिवतन का ढग निता त स्वातन्त्र्यपूर्ण एव अवैज्ञानिक है। भरतमल्लिक ने 'शिखादाम हित्वा' पाठ माना है और दो दो कोशों का साक्ष्य प्रस्तुत किया है। 'शिखादाम' का अर्थ 'शवकोश' के अनुसार 'चूडामणि' है तथा 'रन्तिकोश' के अनुसार 'पुष्प चूडामणि' है। 'कौमुदी' के अनुसार अलको की पुष्पगुम्फिनी लट को 'शिखा' कहते है और उसमे खोसी जाने वाली माला को 'शिखादाम' कहेंगे। यही अर्थ पूर्णसरस्वती ने भी लिया है—"धम्मिल्ल भूषणभूतनवकुसुममालिकाम्।" वल्लभदेव ने भी 'चुडाशेखर' अर्थ करके इसी पक्ष का समर्थन किया है। दक्षिणावतनाथ की बात यो भी ठीक नहीं है क्योकि हलायुध कोश के पञ्चमकाण्ड के 799 वें श्लोक मे 'शिखा' शब्द को शिरोवाची भी माना गया है—"चूडाशिखे शिरस्यापि।"

भरहुत की यक्षी की चोटी मे मौलसिरी के फूलो की माला है (कनिंघम 'भरहुत' प्लेट 52)। डा० मोतीच द्र का कहना है ("ग धार की मूर्तियो और भित्तिचित्रो से पता चलता है कि) स्त्रियाँ अक्सर अपने बाल शेखरक से सजाती थी।" ["प्राचीन भारतीय वेशभूषा"—पृ० III] अत 'शिखादाम' पद अधिक उपयुक्त एव सत्य पर प्रकाश डालने वाला है।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० मे एक बार (5 2) हुआ है।

**1482 शिखिनाम्** (उ० 43 2 7 20) शिखिन+आम्, सज्ञा, षष्ठी, बहुवचन, मयूराणाम (चरित्र), बर्हिणाम (सजी), मयूराणाम (पचिका), मयूराणा, यद्यपि बहुशब्देनव मयूरपिच्छमुच्यते तथापि शिखिनामिति तत्र स्थित्यथमुक्तम (सुबोधा), "न पुन शिखिन। तेन तेषामपि प्रावृषि प्रभूतमदानाम अरोगाणा बहूनाम्मध्ये केषाञ्चिदेव शबराद्यनुल्लुञ्चितेषु पिच्छकलापेषु केषुचिद घनतराय तत्स्निग्धनीलमृदुलेष्वेव साम्यसिद्धे तथात्वस्य दु खोपलभ्यत्व प्रकाश्यते।" पूणसरस्वती ने इस प्रकार इस 'पद' की उपयोगिता स्पष्ट कर दी है, अ यथा बहु मात्र से पिच्छ अथ उपलब्ध हो जाने के कारण यह स्पष्ट ही 'अधिकपद' माना जाता।

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (13 27) तथा ऋतु० (2 14) मे एक एक बार हुआ है।

**1483 शिञ्जावलयसुभगै** (उ० 18 3 10 52) शिञ्जाप्रधान+जस+वलय+भिस्+सुभग+भिस, मध्यमपदलोपि तत्पुरुष, विशेषण, ततीया, बहुवचन, शिञ्जा शिञ्जितम। शिञ्जाव ती वलयानि शिञ्जावलयानि। शाखावक्षवत्समास (प्रदीप), शिञ्जा शिञ्जितम। तदयुक्तानि वलयानि तै सुभगै रम्यै (चरित्र), शिञ्जा भूषणध्वनि। 'भूषणाना तु शिञ्जितम्' इत्यमर। भिदादित्वात अड। शिञ्जिधातुरय तालव्यादिर्न तु द त्यादि। शिञ्जाप्रधानानि वलयानि तै सुभगा रम्यास्तै (सजी), शिञ्जान कनककटकमनोहरै (पचिका), शिञ्जेरात्मनेपदित्वात शिञ्जतीति प्रयोग प्रमादज, अनित्यो वा अनुदात्तेदात्मनेपदविधि (पचिका) क्वणत्कङ्कणमनोहरै। शिञ्जादिति क्वचिदात्मनेपदिनोऽपि परस्मैपद स्यादिति शतृ। परिष्वजति पाञ्चाली मध्यम पाण्डु न दन "मित्यादयो बहव प्रयोगा दृश्य ते। शिञ्जेधवर्थेक, तत क्वि, तत शतृरित्य ये (सुबोधा), सिञ्जद्वलय, शिञ्जद्वलय—पा० भे०। मल्लिनाथ ने ठीक ही लिखा है कि यह धातु √शिञ्ज है √सिञ्ज नही। अपि च—यह धातु आत्मनेपद है। अत ये दोनो ही पाठ अशुद्ध हैं। सिञ्जद् रूप की तो कल्पना ही नही की जा सकती। सिञ्जद् के स्थान पर शिञ्जान रूप होना चाहिए। वल्लभ लिखते है कि यह प्रयोग कवि ने प्रमाद से किया है। अथवा, यह समझना चाहिए कि आत्मनेपद विधायक नियम की विधि अनित्य है। उस नियम के प्रतिकूल भी प्रयोग मिल सकते हैं। अत शिञ्जद पाठ को भी स्वीकार किया जा सकता है। अन्य टीकाकार शिञ्ज (√शिञ्ज्+अच) इव आचरन्ति इति शिञ्जति।' इस नामधातु से शतप्रत्यय लगाकर 'शिञ्जद्' रूप सिद्ध करते है। पर तु माधव इस प्रक्रिया से असन्तुष्ट होकर लिखते है—'ननु शिञ्जाजृम्भादिभ्य शब्देभ्य आचारक्विबन्तेभ्यश्च परस्मैपदानि' सिध्यन्ति। तत्किमनेन। सत्य शब्दा सिध्यन्ति अर्थास्तु सहृदयहृदयगमा न भवन्ति।' भाव यह है कि इस प्रकार शब्द तो सिद्ध हो जाता है पर उससे उचित भाव नही निकल पाता है। अत यह प्रकार माननीय नही। **सभ्रूभग करतललयै** —पा० भे०। लय का लक्षण—'गीतवाद्यपादन्यासानां क्रियाकालयो साम्यम्' किया जाता है। तबले के बजाने और पैरो के रखने के साथ सगीत के विरामो को 'लय' कहते हैं। अत इस पाठ का अथ-भौओ के भग (=मटकाने) के साथ हाथो की लय से'—हुआ। यह पाठ यक्षपत्नी की मयूर मे आसक्ति और उसे नचाने मे आनन्द तथा भावानुसारी अभिनय को प्रकट करता है। (तुलना करो उ० रा० 3,19)

भ्रमिषु कृतपुटा तमण्डलावत्ति चक्षु प्रचलित चतुरभ्रूताण्डवैमण्डय त्या ।
करकिसलयतालमुग्धया नत्यमान सुतमिव मनसा त्वा वत्सलेन स्मरामि ॥

भवभूति के इस पद्य पर कालिदास के प्रकृत पद्य की छाप है । इसका 'करकिसलयतालै पाठ 'तालै शिञ्जा०' पाठ की प्रामाणिकता को पुष्ट करता है । अपि च इस पाठ के 'ताल' पद से भी उपयुक्त सभी ध्वनिया निकल आती है ।

यह 'ताल ' का विशेषण है । 'शिञ्जा' भूषणो की ध्वनि (झनझनाहट) को कहते है, देखिये अमर कोश–'भूषणाना तु शिञ्जितम्' तथा विक्रमो० IV 14 'नेद नूपुरशिञ्जितम' । इसके पाठा तर 'शिञ्जद्वलयसुभग ' या 'सिञ्जद्वलय' है । श्री मोरेश्वर काले 'शिञ्जद्वलय सुभग ' इस पाठ मे शिञ्ज धातु बताते है, कि तु यह अदा० की आत्म० धातु है, अतएव व्याकरणानुसार इसका शत्र त 'शिञ्जत' न होकर शानज त 'शिञ्जान' होना चाहिए था । सम्भवत इसी कठिनाई से बचने के लिए मल्लिनाथ ने 'शिञ्जावलयसुभगै ' यह पाठ दिया है । वल्लभ जो मल्लि० से प्राचीनतर है कहता है—शिञ्जेरात्मनेपदित्वाच्छिञ्जदिति प्रयोग प्रमादज । अनित्यो वानुदात्तेन आत्मनेपदविधि ।' सारोद्धा० मे 'शिञ्जद्वलयसुभगैं ' इस पाठ के सम्बन्ध मे ऐसा विवेचन किया गया है—शिञ्जतेरात्मनेपदित्वात् शानचा भवितव्यम । अत शिञ्जदित्यसाधुपदम । अत्र समधीयते । √शिजि अव्यक्ते शब्दे । अतएव शिडक्ते । पचादित्वादच (शिञ्ज ) । स इवाचरतीति । क्विब्लोपे सति परस्मैपदम । शिञ्जदिति वतमाने शत । श्री वसन्त रामच द्र नेरूरकार भी 'शिञ्जत और 'सिञ्जत' को शिवज और सिवज (झनझनाहट) इन शब्दो से नामधातु (शिवज इवाचरति) बनाकर उसका शत्र त रूप देते है । इसका पाठान्तर 'सभ्रूभग करत ललयै ' मोरेश्वर काले ने दिया है । 'सभ्रभङ्गम' का अथ है –तेवरी चढे हुए, इसका यहाँ क्रियाविशेषण के रूप मे प्रयोग हुआ है । 'करतललय ' मे 'लयै ' का अथ है—'गीतवाद्यपाद यासाना क्रियाकालयो साम्यम ।' अर्थात सगीत मे बाजे तथा पैरो का क्रिया और समय की दष्टि से चमत्कारपूण साम्य-सम वय—, एव 'करतललय ' का अथ हुआ तालियो द्वारा क्रिया और काल की दष्टि से साम्य । शिञ्जद्व०—व्याकरण की दष्टि से इस पाठ की अपेक्षा 'शिञ्जावलयसुभगै ' ही ठीक है । दोनो का समास विग्रह—(क) 'शिञ्जन्ति च तानि वलयानि च शिञ्जद्वलयानि, त सुभगा त शिञ्जद्वलयसुभगै ।' (ख) शिञ्जा प्रधानानि वलयानि शिञ्जावलयानि । समानाधिकरणाधिकारे शाकपार्थिवादीनामुपसङख्यान मुत्तरपदलोपश्च"—इति वार्तिकेन प्रधान लोप । तै सुभगास्त शिञ्जावलयसुभगै । यहा पर √'शिजि' आत्मनेपद धातु है अतः शत्र त रूप को टीकाकारो ने प्रमादज या च्युतसस्कृति माना है । क्योकि '√शिजि अव्यक्ते शब्दे' और 'पृच्य ता अनुदात्तेत ' के आधार पर आत्मनेपद है और इसी से उसका शानज त रूप होना चाहिए न कि शत्र त । वल्लभदेव ने अनुदात्तेत की आत्मनेपदविधि को अनित्य मानकर समाधान देने का प्रयास किया है । सारोद्वारिणी मे '√शिजि' से अच् करके शिञ्ज ' बनाया है फिर तत्तुल्याचार के अथ मे क्विप् करके नामधातु बनाकर वतमान मे शतृ प्रत्यय को उचित ठहराया है । भरतमल्लिक ने घञ प्रत्ययान्त शिजि से 'शिञ्ज ' बनाकर क्विपप्रत्यय करके शतृ से 'शिञ्जद' सिद्ध किया है । चरित्रवधन ने लिखा है—"घञर्थे कविधानम् । सवप्रातिपदिकेभ्य इत्येके । आचारे क्विप । तदन्ताद् शतृप्रत्यय ।" भूषणो की आवाज को शिञ्जा कहते हैं—"भूषणाना तु शिञ्जितम् ।"

**1484 शितशरशतै** (पू० 51 3 12 27) शित+जस+शर+आम्+शत+भिस, तत्पुरुष, विशेषण, तृतीया, बहुवचन, शिताना तीक्ष्णाना शराना शतै (चरित्र), निशितबाणसहस्रै (सजी), शिताना शाणोत्तेजिताना अतिस्वच्छाना शरणा शतै शतशब्दोऽनेकवाची असख्यै शरैरित्यर्थ । उपमानवलाद्युगप-मुक्तैरिति द्योत्यते (विद्युल्लता), तीक्ष्णाना शराणा शतै समूहै (सुबोधा)

**1485 शिप्रावात** (पू० 32 4 13 49) शिप्रा+ङस+वात+सु, तत्पुरुष सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, क्षिप्रानदिमरुत (चरित्र), शिप्रानाम काचित तत्रत्या नदी तस्या वात, शिप्राग्रहण शैत्यद्योतनाथम (सजी), शिप्रानाम्नो नद्या सम्ब धी वायु । 'शिप्रावात' इत्यनेन सवत्तुसुखेषु तत्तटोद्यानेषु विहरणशरणत्व च, तथा रघुवशे 'अनेन यूना सह पार्थिवेन रम्भोरु कच्चि मनसो रुचिम्ते । शिप्रातरङ्गानिलकम्पितासु विहर्त्तुमुद्यानपरम्परासु' इति लोकोत्तरेण रूपेण शिप्रातटोद्यानाना परमोद्दीपनत्व ध्वनितम (विद्युल्लता), शिप्रानदीसम्ब धीवायु (सुबोधा),

शिप्रा (या सिप्रा) यह एक प्रसिद्ध नदी है। उज्जयिनी इसी के किनारे बसी हुई है।

**1486 शिरीषम्** (उ० 2 3 14 38) शिरीष+सु, सज्ञा, प्रथमा, एकवचन, शिरीष हि ग्रीष्मस्य लिङ्गम । उक्त च स्वेदानुविद्धाद्रनखक्षताङ्के स दष्ट भूयिष्ठशिख कपोले । च्युत न कर्णादपि कामिनीना शिरीषपुष्प सहसा पपात ॥ इति (प्रदीप), शिरीषपुष्पम् (चरित्र), ग्रष्म पुष्पविशेषम (सजी), शिरीषकुसुमम् (पचिका), शिरीषपुष्पम अस्ति सदेत्यर्थात । तथाहि यत्र क्रियान्तर नास्ति तत्रास्ति प्रयुज्यते इति । वद्धा सदेति तु सवर्तुवणनात । यत्र वधूनाम कर्णे चारु शिरीष ता दष्टवैव ज्ञास्यसे इति पूर्वेण सम्बन्ध । यद्यपि शिरीषो ग्रीष्मे हेमन्ते च विकसति तथापि शिरीषेण ग्रीष्म सूचित (सुबोधा), यह फूल अपनी कोमलता के लिए प्रसिद्ध है। साहित्य मे यह कानो के आभूषण के रूप मे वर्णित किया गया है। देखो शाकु० 1 4, सिरिस के पुष्प ग्रीष्म मे खिलते है। इसे कालिदास ने इसी ऋतु के कुसुम के रूप मे सुन्दरियो का कर्णाभरण बनाकर अनेकधा प्रस्तुत किया है। रघुवश सग (16 48)—"स्वेदानुविद्धाद्धनखक्षताङ्के स दष्टभूयिष्ठशिख कपोले । च्युतन कर्णादपि कामिनीना शिरीषपुष्प सहसा पपात ॥" शाकुन्तल मे (1 4) "ओदसअति दअमाणा पमदाओ सिरीसकुसुमाइ ।" तथा "बद्ध कणशिरीषरोधि वदने घर्माम्भसाञ्जालकम् ।" (1 28) और "कृत न कर्णार्पितब धन सखे शिरीषमागण्डविलम्बिकेसरम (6 18) ।"

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० मे एक बार (6 20) हुआ है।

**1487 शिलायाम्** (उ० 44 1 5 14) शिला+ङि, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन, शिलापट्टे (सजी), दषत्सु (पचिका), पट्टे (सुबोधा) भूमिशयनाच्च शिलायामित्युक्तम । (उदाहरणचन्द्रिका) शिलायामिति तदा भूमिशयनात् कठिनचित्तत्वाच्च इत्याहु (नागेश)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० मे (3 39) एक बार हुआ है।

**1488 शिलावेश्मभि** (पू० 26 4 16 69) शिला+आम्+वेश्म+भिस, तत्पुरुष, विशेषण, तृतीया, बहुवचन, शिलाग्रहै । अयमभिसन्धि —पण्यस्त्रीरतिपरिमलोदगारीणि यस्य शिलावेश्मानि दष्टवा तत्रत्या जना एव विस्मयन्ते—'अहो नागरिकाणां यौवनानि यत. पण्याङगना अपि पणप्रदान विना स्वसौभाग्येन वशीकृत्य स्वैर एतेषु शिलागृहेषु भुञ्जन्ते (प्रदीप), पाषाणगहै । पाषाणप्रस्तरग्रावो पलाशमान शिलादृशत' इत्यमर (चरित्र), कन्दरै (सजी), दरीगृहै (विद्युल्लता), पाषाणगहै कन्दरै (सुबोधा)

**1489 शिशिरमथिताम** (उ० 22 4 21 37) शिशिर+टा +मथित+टाप+अम, तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, हिमसम्पर्कविशीर्णाम । अस्याथस्य मूल 'हिमहतनलिनीव नष्टशोभामिति वचनात । अनेन श्रीरामायणवचनार्थानुसारेण कवे पूर्वोक्तो रामकथाभिलाष स्पष्ट (प्रदीप), शिशिरेण शिशिरकालेन मथिताम (सजी), शिशिरदग्धाम (पचिका), हिमविलोडिता (सुबोधा), मल्लिनाथ ने शिशिर को शिशिर ऋतु=सर्दी ही माना है। सु० वि० इसका अर्थ

'हिम-दग्धा' करते है। सारो० का पाठ 'तुहिनमथिताम' है। 'पद्माना शिखिरो भयम' इस सुभाषित मे शिशिर ऋतु को पदमो के लिए दु खदायी माना है। शिशिर का अथ हिम, तुहिन (=पाला) भी किया जा सकता है। तुलना करो—रघु० 8 45, 16 7, मच्छ० 9 19, स्वप्नवासवदत्ता 5 1 आदि। इस कल्पना को कवि ने वाल्मीकि की इन पक्तियो से ग्रहण किया है—हिमहतनलिनीव नष्टशोभा व्यसनपरम्परया निपीड्यमाना।

सहचररहितेन चक्रवाकी जनकसुता कृपणा दशाम्प्रप ना॥

—वाल्मीकीय रामायण (सु० 16 30)

**1490 शीघ्रसम्पातहेतो** (उ० 20 1 4 12) शीघ्रसम्पात+सु+हेतु+ङस, कमधारय, सज्ञा, षष्ठी, एकवचन, तीव्रसम्पातहेतो (प्रदीप), शीघ्र यथा स्यात्तथा सम्पात सचरण तद्धेतो (चरित्र), शीघ्रसम्पात एव हेतुस्तस्य, शीघ्रप्रवेशाथमित्यर्थं, 'षष्ठी हेतुप्रयोगे' इति षष्ठी, सम्पात पतन वेगे प्रवेशे वेदसाम्विदे' इति शब्दाणवे (सजी), **तत्परित्राणहेतो** —तस्यास्त्वत्सख्या परित्राण हेतो रक्षाकारणात। ततपरित्राणहेतोरिति अ तभवनपतिता कतुमित्यत्रापि योज्यम (सुबोधा), हेतु पद के प्रयोग मे षष्ठी आती है। अत यहा षष्ठी विभक्ति का प्रयोग है। मल्लिनाथ के मत मे 'शीघ्र प्रवेश करने के निमित्त, छोटे शरीर से यक्षगह मे प्रवेश सुकर और सम्भव था, बडे शरीर से नही। श्री काले 'सपात' का अथ 'उतरना' लगाते है। छोटे आकार वाली और गठीली वस्तु बहुत जल्दी नीचे उतर आती है। मेघ को आकाश मे से उतरना था। अत उसे अपना आकार छोटा बनाना आवश्यक था। वस्तुत यहाँ दोनो ही भाव अभिप्रेत है, मेघ का प्रधान उद्देश्य यक्षपत्नी के पास पहुँचना था। यक्ष-गृह मे प्रवेश के लिए भी लघु आकार की आवश्यकता थी। अत —'शीघ्रता से उतरने और घर मे प्रवेश के निमित्त'—यही अथ उपयुक्त है। **तत्परित्राण-हेतो** —'पा० भे० तस्या मत्प्रियायाः परित्राणम्य हेतो। मेरी प्रिया को बचाने के निमित्त। इस पाठ से 'कलभतनुता गत्वा' का प्रयोजन ज्ञात नही होता। अपि च—यह पाठ कालिदास की शली का प्रतीत नही होता। सम्पूण काव्य मे अ यत्र कही भी इस प्रकार सीधे शब्दो मे 'परित्राण' की प्रार्थना यक्ष ने नही की है। वह स ताप निवारण (पू० मे० 7), सुख देने (उ० मे० 28), आश्वासन देने (उ० मे० 53) और धैर्य बँधाने (उ० मे० 49) तथा अपने जीवन और प्रेम के विषय मे विश्वास दिलाने (उ० मे० 52) के लिए ही स देश भेजता है। पू० मे० 4 के 'दयिताजीवितालम्बनार्थी' पद का व्याख्यान भी इसी धारा मे करना उचित होगा। उसे तो विश्वास है कि वह 'अव्यापन्ना' '(पू० मे० 9) होगी, परित्राण की रक्षा की प्राथना कैसे करता।

शीघ्र सम्पात शीघ्रसम्पात [अत्र "सह सुपा" (2 14) इत्यनेन सुप सुपेति समास]। 'शीघ्रसम्पातस्य हेतो'—इति प्रयोगस्थाने समस्त प्रयोग कृत कविना। शीघ्रसम्पात एव हेतुरिति शीघ्रसम्पातहेतुस्तस्य। शीघ्रसम्पातहेतो। यहाँ पर षष्ठी मल्लिनाथ के अनुसार "षष्ठी हेतुप्रयोगे" सूत्र के अनुसार है। पर तु इस पर शारदारञ्जन राय ने कुछ कटाक्ष करने का प्रयास किया है। उनका कथन है कि यह नियम यहाँ लगता ही नहीं और विस्तारार्थ "विश्रामहेतो" की टिप्पणी की ओर निर्देश किया है। उनके द्वारा वहाँ दिया गया हेतु यह है—"Here is the rule षष्ठी हेतुप्रयोगे does not at all apply For this rule does not regulate the षष्ठी in हेतुशब्द but that in the word of which the हेतुत्व is implied (द्योत्य)" परन्तु यह कथन नितान्त भ्रामक है। काशिकावृत्ति मे सूत्र को इस प्रकार स्पष्ट किया गया है—"हेतौ प्रयोगो हेतुप्रयोग हेतुशब्दस्य प्रयोगे हेतौ द्योत्ये षष्ठी विभक्तिभवति अ नस्य हेतोवसति।" यहाँ पर हेतुशब्द का प्रयोग और हेतु की द्योत्यता अर्थात सूचनीयता दोनों अभीष्ट हैं। भट्टोजि

दीक्षित ने काशिका के अनुसार लिखा है—हेतुशब्द प्रयोगे हेतौ द्योत्ये षष्ठी स्यात्। अ नस्य हेतोवसति।" इसी पर ज्ञानेन्द्र सरस्वती ने दो मत उदधृत किये है—एक के अनुसार अन्न शब्द मे षष्ठी 'हेतौ द्योत्ये' के कारण होती है दूसरे के अनुसार अ य शब्दो से षष्ठी न हो इस लिए 'हेतौ द्योत्ये' कहा गया है। यहा हेतु शब्द मे भी षष्ठी इसी सूत्र से होती है। ज्ञापक है "सवनाम्नस्ततीया च" की वृत्ति। अपेक्षित उक्तियाँ हैं—"अत्र 'हेतौ'—इत्यनुवतते तदाह हेतौ द्योत्य इति। अ नस्येति। 'हेतौ'—इति ततीयाया प्राप्तायमनेन षष्ठी। हेतु—प्रयोगे किम ? अ नेन वसति। हेतौ द्योत्ये किम् ? अन्न शब्दात् षष्ठी यथा स्यादित्येके। अन्नस्य हेतो स्तुभ्य नम इत्यत्र युष्मच्छब्दान्मा भूदित्य ये। × × × पचम्या तु हेतुशब्दात षष्ठी तृतीये न स्यातामित्याशयेनाह—सव नाम्नो हेतुशब्दस्य चेति।" अत स्पष्ट है 'पदान्त मे षष्ठी इसी सूत्र से हुई है न कि शारदारजन राय के अनुसार यहा षष्ठी "शेषे षष्ठी" से है (पृ० 103)। श्री शारदारञ्जन राय जी को ज्ञात होना चाहिए कि सूत्र "षष्ठ शेषे (2 3 50)" है न कि 'शेषे षष्ठी' जसा कि वे उदधत करते हैं। यहाँ कारक और प्रातिपदिकाथ से व्यतिरिक्त स्व स्वामिभावादि सम्ब ध है ही नही। यहाँ तो हेत्वथक षष्ठी होने से कारकता का विषय है। इस प्रकार यह 'षष्ठी शेषे' का विषय नही है और यहा मल्लिनाथ ने शास्त्रानुसार लिखा है। 'सम्पात' का यहाँ पर 'प्रवेश' अथ अभीष्ट हे—"सम्पात पतने वेगे प्रवेशे वेदसविदे" (शब्दार्णव)। जिस प्रकार मल्लिनाथ ने स्पष्ट किया है समास मे भो कोई बाधा नही है अत शारदारञ्जन जी का समास क्षेप भी अनुचित ही है। भरतमल्लिक के अनुसार यहाँ पर 'तत्परित्राणहेतो" पाठ है और वहाँ भी षष्ठी उक्त सूत्र से ही है।

**1491** **शीत** (पू० 45 4 11 83) शीत+सु, विशेषण, प्रथमा, एकवचन स्वन्निष्य देत्यनेनव शैत्यहेतो प्रसङ्गात् (विद्युल्लता) इतस्ततो विकीर्णं निष्य द शीतलीभूत (सुबोधा)

**1492** **शुक्लापाङ्गै** (पू० 23,3 12 27) शुक्लापाङ्ग+भिस्, सज्ञा, तृतीया बहुवचन, मयूरै 'मयूरो बर्हिणो बर्ही शुक्लापाङ्ग शिखावल इति **यादव** (प्रदीप), मयूर (चरित्र), मयूरै, 'मयूरो बर्हिणो बर्ही शुक्लापाङ्ग शिखावल' इति **यादव** (सजी) "शुक्लापाङ्ग, शिखावल इति **वैजय तौ** (विद्युल्लता), मयूरै (सुबोधा), "शुक्लापाङ्गो मयूर स्यात् प्रचलाकी भुजङ्गभुक" इति **केशव** (सुबोधा)

शुक्लौ अपाङ्गौ येषा तै। मोर। यह भारत के अनेक स्थानो मे पाया जाता है। वर्षा ऋतु मे इसे विशेष मस्ती आती है। मयूरो के अपाङ्ग (नेत्र प्रा त, कनखिया) श्वेत होते हैं, इसलिए उनको शुक्लापाङ्ग कहते हैं।

**1493** **शुद्धस्नानात्** (उ० 30 2 4 15) शुद्ध+सु+स्नान+ङसि, कमधारय, सज्ञा पचमी, एकवचन, गन्धामलकादिरहितस्नानात (प्रदीप), तलादिरहितस्नानात (सजी), पानीयमात्रभिषेकेण (पचिका), यद्वि हि सा मङ्गलार्थं कदाचित स्नाति तत्सुरभितलामलकादिशू येन तोयमात्रेण (पचिका), ऋतुशुद्ध्यर्थं स्नानादधेतो ऋतुस्नाता हि रागवती भवति। (सुबोधा) शुद्धस्नानादित्य स्य निश्वासेनेत्यनेन च पुरुषमित्यनेन काकाक्षिगोलक यायेन सम्ब धो बोध्य प्रोषितभतृकाणामृतुस्नाने दु ख निश्वासो भवत्येव। तथा च —

ऋतुस्नाता सनि श्वास स्मरन्ति गतभतृका
कान्तमत्य त सजातमदनावेशविक्लवा ॥ इति ॥

विरहिण्या अलक पुरुषत्वादिक युक्तमेव, तथा च—

न भूषण नैव मृजा नालकानाञ्च कतनम्।
नानुलेप न सस्कार कुर्वन्ति प्रोषिते पतौ ॥ इति ॥ (सुबोधा)

तेल, उबटन, ग धमय द्रव्य आदि के प्रयोग से रहित केवल जल से स्नान के कारण। प्रोषितभत का स्त्री के लिए केवल शुद्धस्नान का विधान है। देखिये—याज्ञ० स्मृ० 1 84 क्रीडा शरीरसस्कार समाजोत्सवदर्शनम। हास्य परगहे यान त्यजेत्प्रोषितभतका ॥' अथवा इस श्लोक मे आगे 'मत्सम्भोग' पाठ की उपपत्ति के लिए यहा 'शुद्धस्नान' से ऋतुकालान तरीय स्नान लेना चाहिए, क्योकि 'ऋतुस्नाता' के लिए पति सम्भोग का विधान है। मल्लिनाथ ने शुद्ध स्नान का अथ तैलादि से रहित स्नान माना है—"शुद्धस्नानात् तैलादिरहितस्नानात।" इनके अनुसार इसका समास विग्रह—"शुद्धच तत् स्नानच शुद्धस्नान तस्मात।" पूर्ण सरस्वती के अनुसार शुद्धस्नान का तात्पय तैल, आमलकी आदि के प्रयोग से रहित व्रत के लिए किये गये स्नान से है—"शुद्धस्नानात स्नेहायञ्जनस्नानीयलेपविरहेण नियमाथम अभिषेकात।" इन दोनो टीकाकारा ने शुद्ध का अर्थ केवल लिया है पर तु भरतसेन ने इसका अथ 'पूत' लिया है—"शुद्ध केवलपूतयो"—(अनेकार्थसग्रह) उन्होने पवित्र होने के लिए किये गये स्नान का अथ लिया है, उनका आशय ऋतुस्नान से है। उनके अनुसार समासविग्रह—'शुद्धाय स्नान शुद्धस्नानम्' है। पर तु इस प्रकार के अर्थ को देने के बाद उ होंने भी मल्लिनाथ और पूण सरस्वती आदि की तरह का ही अथ किया है। वस्तुत मल्लिनाथादि का अथ कम समीचीन नही है। दूसरी अथ की अ विति कवि को कम अभीष्ट नही क्योकि दूसरे दल का अथ उसी पर पूणत आधारित है।

**1494 शुभ्रत्रिनयनवृषोत्खातपड कोपमेयाम** (पू० 55 4 18 55) शुभ+सु+त्रिनयन+ङस्+वष+टा+उत्खात+टा+पडक+टा+उपमेया+अम्, तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, एकवचन, काममपि वधू भुक्त्वा तस्या एव ज मगहे ग धादिभि श्रममपहर्तु जामातु का तिरत्र ध्व यते (प्रदीप), शुभ्रोदीप्रश्च असौ त्रिनयनस्य शम्भावषेण वलीवर्देन उत्खातश्चासौ पडकश्च तेन उपमेया उपमातुमर्हा योग्याम् (चरित्र), शुभ्रमुद्दीपशुक्लयो इत्यमर (चरित्र), शुभ्रो य त्रिनयनयस्य त्र्यम्बकस्य वषो वृषभ, 'सुकृते वृषभे वृष' इत्यमर, तेन उत्खातेन पडकेन सह उपमेया उपमातु महीम्, त्रिनयन इत्यत्रपूवपदात सज्ञायामग॰ इति णत्व न भवति, 'क्षुम्नादिषु च' इति निषेधात (सजी), कलासगौरेण परमेश्वरवाहनपुङ्गवेन क्रीडया श्रृडाग्रोदधृतनदीतटपडकेनोपमातु योग्याम्। वृषाणा पडकोत्खनन च स्वभाव, यथा रघुवशे—'मदोदग्रा ककुद्म त सरिता कूलमुद्रुजा' इति, 'श्रृडगाग्रलग्नाम्बुदवप्रपडक' इति च। हषचरिते च 'प्रकटकलङ्कमुदयमान विशडकटविषाणोत्कीणपडकाडकशाक्वरककुदसकाशम्' इति। (विद्युल्लता), शुभ्राम् उज्जवला त्रिनयनस्य महादेवस्य वषेण उत्खात उत्पाटित श्रृङ्गाग्रधारितो य पङ्क कदमस्तेन उपमेयाम उपमार्हा सदशीम्। "शुभ्रमुद्दीप्तशुक्लयो"रित्यमर। त्रिनयनवृषोत्खातेत्यत्र पङ्कोत्खननस्या यथा असम्भवादुपमानोपमेयबलाच्च श्रृङ्गप्रतिपत्ति, उपमानोपमेयवा च हिमालयस्य शुक्लत्वात् श्रृङ्गलग्नस्य मेघस्य श्यामत्वात्। केचित्तु शुभ्र त्रिनयनवृषोत्खातपङ्कोपमेयामिति पठित्वा शुभ्रशब्दस्य उज्जवलार्थस्य पङ्कविशेषणत्वेन सङ्गति कार्या, त्रिनयनवृषस्य शुभ्रत्वाव्यभिचारेण विशेषणसमासासम्भवात्, पङ्कस्य उद्दीप्तत्व श्यामत्वोत्कष इति व्याचक्षते। पङ्केनोपमानात् "भतृभक्तो भट श्ववे" त्यादिवत् हीनोपमा दोषो न वाच्य, "वृषोऽय भगवान् धर्म" इति नन्दिकेश्वरपुराणम्" तेन तदुदधृतपङ्कस्य प्रशस्तत्वात्। (सुबोधा०) शुभ्र॰ य॰ त्रिनयनस्य वष, तेन उत्खात या पक, तेन सह उपमेयाम्। शिवजी की तीन आँखें मानी गई हैं (देखो त्र्यम्बक पद) उनका बैल भी सफेद रग का है। अपनी खिलवाड मे वह मिट्टी के टीले आदि से टक्कर मारता है, अत उसके शरीर पर काली काली कीचड लग जाती हैं। इधर हिमालय सफेद है और काला बादल उसकी चोटियो पर बैठा

हुआ है। अत दोनों समान दिखाई पडते है। शिवजी की तीसरी आख के सम्ब ध मे श्री कर्मा कर ने महाभारत के अनुशासन पव से यह कथा दी है—एक बार पावती ने उपहास मे शिवाजी की दोनो आँखो को ढक लिया। पावती के ऐसा करते ही जगत अधा हो गया। शिवजी ने अपनी तीसरी आँख खोली। इससे आग की लपटें निकलने लगी। हिमालय ही सबसे पहिले उसका ग्रास बना था। कामदेव भी शिव की तीसरी आख से जला था। (देखो० कु० स० 3 72)

'तस्या प्रभवम्' से मल्लिनाथ ने और दक्षिणावत ने भी हिमालय पर मेघ की क्रीडा को श्वशुरालय की क्रीडा होने की ध्वनि निकाली है। भाव यह है—गगा नदी है। अत वह मेघ की पत्नी है। हिमालय उसकी पत्नी का पिता होने से उसका श्वसुर है। अत हिमालय पर आगमन मेघ का ससुराल मे आना है। ससुराल मे साले-सालियो आदि से मनोविनोद किये जाने की प्रथा प्राचीन ही है। शिवजी का बैल (न दी) श्वेत वण का है। वह अपने सीगो से खोदकर कीचड अपने ऊपर फेका करता है। उसके शरीर पर फेंके गये कीचड की हिमालय पवत की चोटी पर स्थित बादल के साथ उपमा दी गई है। नन्दी के श्वेतरग के लिये देखिये—'कैलासगौर वषमारुरुक्षो' रघु० II 35 हाथियो के समान बैल या साड भी टीलो से या पहाडो के अग्रभाग से मिट्टी खोद खोद कर अपने ऊपर डालते है। देखिये उ० मेघ० 53 'शैलादाशु त्रिनयनवषोत्खातकूटान्निवत'। और देखिये—रघु० XIII 47 श्रृगाग्रलग्नाम्बुदवप्रपङ्क बध्नाति मे ब धुरगात्रि चक्षुदृप्त ककुद्मानिव चित्रकूट' पूव मेघ श्लो० 2 मे भी बादल की उस हाथी के साथ तुलना की गई है जो टीले से मिट्टी उखाडकर तिरछे दातो से प्रहार कर रहा हो (वप्रक्रीडापरिणतगज प्रेक्षणीयम्')

**1495 शूलिन** (पू० 37 3 15 31) शूलिन+डस, सज्ञा, षष्ठी एकवचन, महेश्वरस्य (चरित्र), शिवस्य (सजी), तीक्ष्णतरदण्डसाधनविशिष्टत्वोक्तेजगदण्डदण्डधरस्य खण्डपरशो प्रसादे जगत एव प्रसाद इति भाव, 'ब्रह्माण्डस्याधिपत्य हि श्रीकण्ठस्य न सशय। न स चेदीशता कुर्याज्जगता कथमीश्वर ॥ इति, 'वक्षस्य मूले सेकेन शाखा पुष्प्यति वै यथा। शिवस्य पूजया तद्वत्पुष्प्यत्यस्य वपुजगत ॥ इति च वायूक्ते (विद्युल्लता), महाकालायतने महादेवस्य (सुबोधा)

**1496 श्रृङ्गम** (पू० 14 1 2 2) श्रृडग+अम, सज्ञा, द्वितीया, एकवचन, शिखरम (चरित्र), श्रृड्ग प्रधान्यम्, 'श्रृड्ग प्राधा यसा वोश्च 'इत्यमर (सजी), न तु शिलामात्रम्। एतेन तुङ्गत्वविस्तृतत्वोक्ति (विद्युल्लता), शिखरम् (सुबोधा)

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग चार बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० मे दो बार (9 62, 13 26) तथा कुमार० मे एक बार (6 72) हुआ है।

**1497 श्रृङ्गे** (पू० 55 3 15 34) श्रृडग+डि, सज्ञा, सप्तमी, एकवचन, शिखरे (चरित्र), शिखरे विषाणे इति च स्फुरति। 'क्रीडाम्बुयन्त्रे श्रृङ्गोऽस्त्री पर्वताग्रप्रभुत्वयो। पश्वङ्गे च' इति वैजयन्ती (विद्युल्लता), शिखरे (सुबोधा),

कालिदास की कृतियो मे प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० मे एक बार (6 19) हुआ है।

**1498 श्रृङ्गोच्छ्रायै** (पू० 61 3 9 57) श्रृङ्ग+आम्+उच्छ्राय+भिस, तत्पुरुष, सज्ञा, तृतीया, बहुवचन, श्रृडगाणा उच्छ्रायै औन्नत्यै (सजी), शिखरोन्नतिभिरुच्छ्रयवच्छिखरैं (सुबोधा), श्रृगाणाम् उच्छ्राया तै। चोटियो की ऊँचाई से। विल्सन ने इस के स्थान मे तुङ्गोच्छ्रायै:' यह पाठ दिया है, किन्तु 'श्रृङ्गोच्छ्रायै' पाठ ठीक है, क्योकि उच्छाय का अर्थ औन्नत्य होता है, अत तुङ्ग (उन्नत) के साथ 'श्रृङ्ग' ही ठीक बैठता है।

**1499 शृणु** (पू० 13 1 3 3) श्रु+लोट, मध्यम पुरुष, एकवचन, तिङन्त, आकर्णय (चरित्र), श्रवणमेव प्राप्यते, ग्रहणादीनि महामेधाविनस्तवानुषङ्गिकानीति भाव (विद्युल्लता), आकर्णय (सुबोधा)

कालिदास की कृतियों मे प्रस्तुत पद का प्रयोग आठ बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० मे दो बार (4 40, 6 64) विक्रम० दो बार (4 33 146 2) रघु० (8 77) शाकु० (94 3) तथा ऋतु० (5 1) मे एक एक बार हुआ है।

**1500 शेषान** (द्विवार प्रयुक्तम उ० 26 1 18 18, 49 2 6 14) शेष+शस, विशेषण, द्वितीया, बहुवचन, गतशेषान (प्रदीप), आषाढमासाधिकान आश्वयुज मासान्तानित्यथ । ननु आषाढस्य प्रथमदिवसे इत्युक्तम। आषाढ श्रावणो प्रावृट् तत पर शरदिति प्रसिद्धम्। तस्मात् कथ आषाढात प्रभृति मासचतुष्टयात पर शरत्काल इत्युक्तम। उच्यते। ऋतूनाकल्पना द्विधा। केचित षड्तव इति वदन्त। अपरे त्रय इति। तथा श्रीरामायणे—चत्वारो वार्षिका प्रोक्ता गतावषशतोपमा। इति (प्रदीप 49), गतावशिष्टान् (सजी), अवशिष्टान् (सजी), अतश्च अद्यारभ्य (पचिका 49), क्षतिक्रा तेभ्योऽवशिष्टान (सुबोधा), बचे हुए अर्थात चार मासो को। देखो—शेषान् मासान् गमय चतुर (उ० मे० 501) शेष—शिष्यते इति शेष। √शिष् (विशेषणे)+घञ। इसके अर्थों के लिए देखो शेषोऽन ते वधे सीरिण्युपयुक्तेतरेऽपि। शेषा निर्माल्यदाने स्यात॥ इति हैम। (ऋषि दयानन्द ने सत्याथ प्रकाश (प्रथम समु० पृ० 12 तथा 8 म समु० पृ० 147) मे 'शेष' का अर्थ 'परमात्मा' भी किया है।

प्रारम्भिक छन्दो मे ही कवि ने कह रखा है—"शापेनास्तङ्गमितमहिमा वर्षभोग्येण भर्तु।" कुल वियोग की अवधि है एक वर्ष, और अब अवशिष्ट है चार मास—शेषान मासान गमय चतुरो लोचने मीलयित्वा"। आठ महीने यक्ष ने आषाढ के पूर्व ही समाप्त कर लिए हैं रामगिर्याश्रमों मे। आर्थर बेरिडेल कीथ ने इस थोडे समय के वियोग पर कुछ कटाक्ष किया है—

At first sight the effect of the poem seems to be marred by an element of unreality in the longing of the YAKSHA whose separation is but temporary and who as an attendant on SHIVA cannot in truth fear either death or even injury for his beloved from his absence" (p 86—HSL) बडा ही हार्दिक क्लेश होता है ऐसी बेबुनियाद आलोचनाओ को पढकर। एक सस्कृत साहित्य के इतिहासकार को कुछ तो रसो का अध्ययन कर लेना चाहिए, और फिर एक बार उस ग्रन्थ को भी देखने का कष्ट उठाना चाहिए जिसकी कि वह समीक्षा करना चाहता है। विप्रलम्भशृङ्गार रस और करुण रस के बीच अन्तर ही यही होता है कि पहले मे विरह आल्पकालिक होता है और दूसरे मे शाश्वत। आल्पकालिक या 'टेम्परेरी' विरह मे ही दूत प्रेषण का प्रश्न उठता है नित्य या सनातन मे नहीं। खैर, यह तो शास्त्र चर्चा का विषय है कीथ साहब को नहीं पता हो तो कोई बात नही। परन्तु सबसे अधिक कष्ट का विषय है जो उन्होने यक्ष को शिव का अनुचर लिखा है जबकि स्वय कालिदास ने लिखा है—"अन्तर्बाष्पश्चिरमनुचरो राजराजस्य दध्यौ।" और "सन्देश मे हर धनपतिक्रोधविश्लेषितस्य।" इस प्रसङ्ग मे सर्वाधिक उपयोग इन बीतने से बचे हुए (गतशेष) चार मासो को गिनने का है। कवि उसे उसी मे लगी हुई दिखाता है—"विन्यस्यन्ती भुवि गणनया देहलीदत्तपुष्पै।' जब चार ही महीने बाकी हैं तो उन्हे गिनने मे कितना समय लगेगा। वास्तव में यह गणना मासानुसारी न होकर दिवसानुसारी है। कवि पूर्वमेघ मे ही कह चुका है—"ताञ्चावश्य दिवसगणनातत्परामेकपत्नीम्।" उसे दुहराने की

